॥ श्री ॥

यस्यालोकपदेऽशेषमेयान्मानाञ्च शान्तायते
माता सा जयते प्रमातृ जननी वैश्वी च विश्वोत्तरा
शान्तात्कान्तमुदीयमान लहरी निर्व्याजलीलावती
शृङ्गारोज्ज्वलचन्द्रकान्तवपुषी त्रैलोक्यदीपङ्करी
पश्यन्तीमरुणत्परापरजगत्सादाख्यभुक्ता च भू
ज्ञानाभिन्न कलाकलङ्करहिता सा एव ह्रिस्योमय
सम्पृक्त क्षपितान्तरावसुमती पीयूषपर्जन्यत·
कल्याणी करुणामयी प्रबोधनकरीमाम्नातमार्पोविच
विच्छित्ति विहरन्ति मर्मपटले उत्क्रान्तभावेक्षिणी
त्र्यक्योभूत प्रसादवाङ्मयनिधि सरक्ष्यमाण सदा

यद्विरजपदाब्जामृतरसाराधितोऽहम्,
तद्भवति । कृपामूर्तेर्ग्रन्थमुत्सङ्गितोऽयम्

विनयावतेन सम्पादकेन

# अनुक्रम

# प्राक्कथन

जयशकर प्रसाद अपने समय के प्रयोगधर्मी रचनाकार थे। भारतेन्दु युगीन खुमारी से मुक्त होकर उन्होने नाटक और कविता के क्षेत्र मे ही नही कथा साहित्य के क्षेत्र मे भी प्रयोग किया। १९२६ से १९२८ ई० के बीच प्रसाद के दृष्टिकोण मे यथार्थ के प्रति परिवर्तन दिखाई पडता है, जिसका प्रमाण 'प्रतिध्वनि', 'स्कदगुप्त' और 'चन्द्रगुप्त' म भी मिलता है। यह परिवतन उनकी मूल स्थापनाओ मे कम ससार की पहचान के स्तर पर ही अधिक हुआ है। साहित्य, समाज और मानव सस्कृति आदि उनके लिए अलग अलग प्रत्यय नही बल्कि प्रत्यय शृखलाएँ हैं। उनकी प्रमुख समस्या है कि मनुष्य बिना किसी विकृति और अवरोध क कैसे पूणता प्राप्त कर सकता है। कैसे वह अपनी मुक्ति के साथ-साथ दूसरो को मुक्त रख सकता है। वे प्रारम्भ से ही आनन्द को एक मूल्य मानकर चलते हैं और बुद्धि या विवेक को अपूर्णता का कारण मानते हैं। अपूर्णता का बोध ही प्रगति का लक्षण है और प्रसाद जी की प्रगति की अवधारणा देहात्मवादियो, वैज्ञानिक भौतिकवादियो और साम्यवादियो से नितान्त भिन्न हैं। इसलिए प्रसाद जी सास्कृतिक प्रगतिशीलता शब्द का व्यवहार करते हैं। जगत और जीव के प्रति उनका दृष्टिकोण अपने समकालीनो से नितान्त भिन्न है और इसलिए मनुष्य के सारे कृतित्व या हर प्रकार की अभिव्यक्ति की परिभाषा भी भिन्न है। प्रसाद जी के लिए साहित्य ही नहीं ससार का समग्र चिंतन दो स्पष्ट वर्गो मे विभक्त है, जिसकी पुरातात्विक मीमासा वरुण और इन्द्र के मूल सघर्षो म है। वे इन्द्र को आनन्द साहित्य, सगीत और नृत्य आदि से सम्बद्ध ललित कलाओ के प्रतीक के रूप म देखते हैं और इस तर्क से सारे एन्द्रिक बोध और सवेदनाएँ भी इन्द्र से जुड जाती हैं। वरुण को उन्होने विवेक और बुद्धि की परम्परा से जोडा है क्योकि वह वैज्ञानिकता का प्रतीक है। प्रसाद जी के इस विवेचन के मूल मे 'सुखद खात्मको भाव' को भी देखा जा सकता है और आत्मवशता और परवशता की परिभाषा भी खोजी जा सकती है। वस्तुत प्रसाद जी साहित्य को सास्कृतिक प्रक्रिया का एक अग मानते हैं। संस्कृति बोध

उनकी दृष्टि से साहित्य बोध से अलग नहीं है। विवेकवाद की यह धारा दुःख और दुःख से मुक्ति के उपायों को केन्द्र में मानने के कारण वाजपेयी जी के अनुसार साहित्य में आदर्शवादी विवेकवाद और यथार्थवादी विवेकवाद की प्रतिष्ठा करती है।

रामायण के आदर्शात्मक विवेकवाद और महाभारत के यथार्थवादी विवेकवाद के परिणाम प्रसाद जी के अनुसार लौकिक संस्कृत के क्लासिक और रोमांटिक धाराओं में तथा रासो, आल्हा एवं भक्तिकाल की विभिन्न रचनाओं में परिणत हुए परंतु "विवेकवादी काव्यधारा मानव में राम हैं—या लोकातीत परम शक्ति इसी के विवेचन में लगी रही। मानव ईश्वर से भिन्न नहीं है, यह बोध, यह रसानुभूति विवृत्त नहीं हो सकी।" कंकाल, तितली और इरावती में विवेकवादी धारा के परिणाम यथार्थवादी रूप में वर्णित, कथित और दर्शित किये गये हैं। और अंततः मानव ईश्वर से भिन्न नहीं है, इसकी प्रतिष्ठा करने की कोशिश भी की गई है। लेकिन उपन्यास में इस कोशिश के बावजूद कई प्रश्न और प्रश्नों के उत्तर प्रसाद से पहले के सामाजिक स्थिति और उसके अभिव्यक्ति विधानों में पूछे गए प्रश्नों के उत्तरों से भिन्न हैं और यही भिन्नता प्रसाद के कंकाल और तितली को महत्त्वपूर्ण उपन्यास बनाती है। मेरी राय में इस दृष्टि से कंकाल अधिक महत्त्वपूर्ण और युगान्तरकारी है अपेक्षाकृत तितली के। परंतु इस प्रकार के प्रश्नोत्तरों को समझने के पूर्व प्रसाद के आदर्श और यथार्थ सम्बन्धी दृष्टिकोण को समझना आवश्यक है क्योंकि प्रसाद जी इस सम्बन्ध में स्वयं भी वरुण और इन्द्र की कई परिणतियों को एक तर्कक्रम में रखकर देखना चाहते हैं। कृति, विकृति और संस्कृति के तर्क से दो प्रतिगामी धाराओं के मिलने से उत्पन्न नयी धारा यथार्थ और जीवन्त होती है क्योंकि वह किसी दबाव का नहीं प्रक्रिया का परिणाम होती है। "भौगोलिक परिस्थितियाँ और काल की दीर्घता तथा उसके द्वारा होने वाले सौन्दर्य सम्बन्धी विचारों का सतत अभ्यास एक विशेष ढंग की रुचि उत्पन्न करता है, और वही रुचि सौन्दर्य अनुभूति की तुला बन जाती है, इसी से हमारे सजातीय विचार बनते हैं और उनमें स्निग्धता मिलती है। इसी के द्वारा हम अपने रहन-सहन, अपनी अभिव्यक्ति का सामूहिक रूप से संस्कृत रूप में प्रदर्शन कर सकते हैं। यह संस्कृति विश्ववाद की विरोधिनी नहीं; क्योंकि इसका उपयोग तो मानव समाज में आरंभिक प्राणित्व-धर्म में सीमित मनोभावों को सदा प्रशस्त और विकासोन्मुख बनने के लिए होता है। संस्कृति मन्दिर, गिरजा और मस्जिद विहीन प्रान्तों में अतः प्रतिष्ठित होकर सौन्दर्य बोध की बाह्य सत्ताओं का सृजन करती है। संस्कृति का सामूहिक

चेतनता से, मानसिक घोल और शिष्टाचारो से मनोभावो से मौलिक सम्बन्ध है।···संस्कृति सौन्दर्य बोध के विकसित होने की मौलिक चेष्टा है। इसलिए साहित्य के विवेचन म भारतीय संस्कृति और तदनुकूल सौंदर्यानुभूति की खोज अप्रासगिक नही, किन्तु आवश्यक है।" सौंदर्य बोध के इसी मूल्याकन क्रम में प्रसाद जी पाश्चात्य और भारतीय सौदर्य दृष्टि का मूल्याङ्कन करते हुए हेगेल के आधार पर बने मूर्तता और अमूर्तता के सिद्धात को नकारते हुए यह स्थापना करते हैं कि "भारतीय विचारधारा ज्ञानात्मक होने के कारण मूर्त और अमूर्त का भेद हटात हुए बाह्य और आभ्यतर का एकीकरण करन का प्रयत्न करती है।' १६२५ के बाद जयशकर प्रसाद के साहित्य म यह सस्कृति बोध अत्यन्त प्रबलता से पाया जाता है। कामायनी, ककाल और इरावती मे बाह्य और आभ्यतर के एकता की यही समस्या है। वे इस सदर्भ मे अद्वयता के सिद्धात का प्रतिपादन करते हैं और यह अद्वयता एक प्रकार की घुलनशीलता है जो बुद्धि का अनुभूति म घुलाने स ही आ सकती है। अपना कचुक या आवरण छाडकर एक दूसरे मे लय होने का सिद्धात कामायनी मे ही नही अजातशत्रु, स्कदगुप्त, चन्द्रगुप्त, एक घूंट और ध्रुवस्वामिनी म पाया जाता है। यह सतुलन व्यष्टि और समष्टि के घुलान या समझौता कराने का समीकरण भी है।

ईश्वर के प्रति निष्काम भावना और विश्वास प्रसाद म अतिम समय तक बना रहा। आनन्द और नियतिवादिता का यह घना रिश्ता ईश्वर के माध्यम से ही बनता है। शैवमतावलम्बी जयशकर प्रसाद की सभी कृतियो मे प्राय एक 'अदृश्य शक्ति के सचालनत्व' का तर्क दिखाई पडता है, जो घार से घोर नास्तिक को अतत आस्तिक बना देता है। ककाल का विजय इसका प्रमुख उदाहरण है। यह एक विचित्र अन्तर्विरोध है जो उनकी कृतियो मे पाया जाता है। ककाल, तितली और इरावती नियतिवादी उपन्यास है। शैला का यह कथन है कि "नियति दुस्तर समुद्र पार कराती है, चिरकाल के अतीत को वर्तमान से क्षण भर म जाड देती है और अपरिचित मानवता सिंधु मे से उसी एक से परिचय करा देती है। जिससे जीवन की अग्रगामिनी धारा अपना पथ निर्दिष्ट करती है" (तितली, पृ० ५४) नियतिवादी तर्क है। यह तर्क उपन्यास में कही भी अकर्मण्यता का भाव नही पैदा करता है बल्कि मानवता के कल्याण के लिए निरतर सेवा और त्याग को एक मूल्य मानकर स्थापित करता है। प्रसाद की प्रमुख चिंता 'दिव्य आर्य सस्कृति की स्थापना है' यह सस्कृति व्यक्तित्व के स्वतन्त्र विकास को मान कर चलती है और 'विधि निषेध' के बधनो से मुक्त रहती है। आर्य समाज से प्रभावित होत हुए भी प्रसाद का यह दृष्टिकोण आर्य समाज की शुष्कता से रहित है

क्योकि इसमे प्रेम, प्रमोद और आनन्द को प्राप्य माना गया है। 'इरावती' मे आनन्दवाद का 'एक घूंट' नाटक की भांति प्रचार ही पाया जाता है। भारत की निर्वीयता और आलस्य का कारण विवेकवाद और बुद्धिवाद को मानते हुए आनन्द की ही दुन्दुभी बजाए जाने का इसमे सकल्प है, क्योकि आनन्द एक ऐसा मूल्य है, जो मानव-जीवन मे 'रागतत्व' पैदा करता है और यही रागतत्व संगीत, नृत्य आदि विविध कलाओ के रूप मे अवतरित होकर जीवन्त समाज की सृष्टि करता है। 'इरावती' मे इसीलिए बौद्ध धर्म की निवृत्तिमूलकता और निषेधात्मकता से विद्रोह का भाव पाया जाता है, जो भारतीय समाज की निवृत्तिमूलक निषेधात्मक प्रवृत्तिया को निरर्थक मानकर आत्मवादी साधना को प्रमुखता देता है। आनन्दवाद व्यक्ति की मनोवृत्तियो की सतुष्टि को केन्द्र मे रखकर 'व्यक्ति' को प्रमुख इकाई मानता है और समष्टि को गौण। 'असतो मा सद्गमय, तमसो मा ज्योतिर्गमय और मृत्योर्मामृतगमय' यद्यपि आर्यसमाज का प्रमुख नारा है और बनजरिया के बाबा रामनाथ महर्षि दयानद से प्रभावित भी है परन्तु बाबा रामनाथ या ककाल के स्वामी कृष्णशरण जी आर्य समाजी नही हैं बल्कि मैथिलीशरण गुप्त के 'भारत भारती' के उद्बोधनो के समान सोते हुए भारतीय जनता को जगाने का कार्य करने वाले ऐसे सस्कृति पुरुष हैं, जिसके माध्यम से प्रसाद जी केवल भारतीय जाति का ही नही बल्कि मानवता के कल्याण की सास्कृतिक उद्घोषणा करते हैं। प्रसाद प्रेमचन्द की तरह उपन्यास मे इनकी स्थापना के लिए कही स्वतः नही उपस्थित होते हैं बल्कि दूर खड़े होकर दृश्य का प्रस्तुतीकरण देखते हैं।

प्रसाद जी की समस्या है कि रूढ़ियो और अधविश्वासो से जर्जरित भारतीय समाज का विकल्प क्या है? यह वेदना ही संकल्पात्मक रूप धारण करके १८२६ के बाद से उनके हर कृतित्व का विषय बनती रही है। दु.ख और दु.ख के विभिन्न कारणो के प्रसादीय निष्कर्ष 'स्कदगुप्त', 'चन्द्रगुप्त', 'एक घूंट', 'ध्रुवस्वामिनी', 'प्रतिध्वनि', 'आंधी', 'इन्द्रजाल', 'ककाल', और 'तितली', की कृतियो के रूप मे सृजित हुए हैं। और इन उपन्यासो मे प्रवाहित जीवन दृष्टि ही वाद मे उनके निबधो का विषय बनी। ये कृतियाँ बदलते हुए समाज और उसके नये बनते हुए मानव सम्बन्धो को ही नही बल्कि ढहते, सड़ते, और डूबते हुए उन सस्थानो को भी उद्घाटित करती हैं, जो बीसवी शताब्दी मे अपना अर्थ खो चुके हैं। छायावादी प्रवृत्ति के सामाजिक आधार को चित्रित करने या दिखाने के साथ-साथ जयशकर प्रसाद के दिमाग मे अपने समकालीन रचनाकारो से कही अधिक बढ़कर 'विश्व मानवता' की चिन्ता थी। मुझे तो यह भी लगता है कि ससार मे उठते हुए नये सामाजिक प्रश्नो के फ्रायड, मार्क्स, डार्विन और न्यूटन आदि के द्वारा दिये गये

उत्तरा से वे सन्तुष्ट नहीं थे। इन मनीषियों की वाणियाँ ककाल और तितली म सुनाई पडती हैं। कुछ उत्तर तो वे महात्मा गाँधी की तरह भी देना चाहते है परतु कुछ उनसे भिन्न हैं। इरावती महात्मा गाँधी के द्वारा दिये गये अहिंसा के उत्तर के प्रतिकूल है। प्रसाद की यह चिन्तनशीलता प्रेमचन्द के बाद उपन्यासों का विषय क्यो बनी या हिन्दी उपन्यास प्रसाद के रास्ते क्यो चला प्रेमचन्द के रास्ते क्यो नही? इस प्रकार का प्रश्न हो सकता है परतु यहाँ उसका औचित्य नही है। वस्तुत सामाजिक स्थिति की यह पहचान प्रसाद को एक प्रकार के संकल्पात्मकता की तरफ ले जाती है और वह सकल्प उनकी काव्यात्मक प्रवृत्ति के कारण संकोच के साथ उपन्यासो म भी दिखाई पडता है। 'वेदना' की इस विवृत्ति का कारण क्या है? और साहित्य का समाज बीज क्या है? इसके लिए निम्न उद्धरण महत्त्वपूर्ण है।

"हमारी धार्मिक भावनाएँ बँटी हुई हैं, सामाजिक जीवन दम्भ से और राजनीतिक क्षेत्र कलह और स्वार्थ से जकडा हुआ है। शक्तियाँ हैं पर उनका कोई केन्द्र नही किस पर अभिमान हो किसके लिए प्राण दूँ।'

(दासी—आँधी, पृ० ४८)।

"क्या, क्या हिन्दू होना परम सौभाग्य की बात है। जब उस समाज का अधिकाश पददलित और दुर्दशाग्रस्त है, जब उसके अभिमान और गौरव की वस्तु धरापृष्ठ पर नही बची—उसकी संस्कृति विडबना, उसकी सस्था सारहीन, और राष्ट्र बौद्धो के शून्य के सदृश बन गया है, जब ससार की अन्य जातियाँ सार्वजनिक भ्रातृभाव और साम्यवाद को लेकर खडी हैं तब आपके इन खिलौना (मूर्तियो) स भला उनकी संतुष्टि होगी?'

(ककाल, पृ० ५६)।

"भारतवष आज वर्णों और जातियो के बधन म जकड कर कष्ट पा रहा है और दूसरो को कष्ट दे रहा है। यद्यपि अन्य देशों म भी इस प्रकार के समूह बन गय हैं, परन्तु यहाँ इसका भीषण रूप है। यह महत्त्व का सस्कार अधिक दिना तक प्रभुत्व भोग कर खोखला हो गया है। दूसरो की उन्नति से उसे डाह होने लगा है। समाज अपना महत्त्व धारण करने की क्षमता खो चुका है परतु व्यक्तियो की उन्नति का दल बनाकर सामूहिक रूप से विरोध करने लगा है प्रत्येक व्यक्ति अपनी झूठी महत्ता पर इतराता हुआ दूसरे को नोचा—अपन से छोटा समझता है जिससे सामाजिक विपमता का विषमय प्रभाव फैल रहा है।"

(ककाल, पृ० २०२)।

भगवान की भूमि भारत मे स्त्रियो पर तथा मनुष्यो का पतित बनाकर बडा अन्याय हो रहा है। करोडो मनुष्य जगलो म अभो पशु जोवन बिता रहे हैं। स्त्रियाँ विपथ पर जाने के लिए बाध्य की जाती हैं, तुमको उनका पक्ष लेना पडेगा। उठो!

(ककाल, पृ० १११)।

“हिन्दुओ मे पारस्परिक तनिक भी सहानुभूति नही। मैं जल उठा। मनुष्य, मनुष्य के दु ख-सुख से सौदा करने लगता है और उसका मापदण्ड बन जाता है रुपया। आप देखते नही कि हिन्दू की छोटी-सी गृहस्थी म कूडा-करकट तक जुटा रखने की चाल है, और उन पर प्राण से बढ कर माह। दस-पाँच गहने, दो-चार बर्तन, उनको बीसो बार बन्धक करना और घर मे कलह करना, यही हिन्दू घरो मे आये दिन के दृश्य हैं। जीवन का जैसे कोई लक्ष्य नही! पद दलित रहते-रहते उनकी सामूहिक चेतना जैसे नष्ट हो गयी है।’

(तितली, पृ० ४७)।

मुझे धीरे-धीरे विश्वास हो चला है कि भारतीय सम्मिलित कुटुम्ब की योजना की कडियाँ चूर-चूर हो रही हैं। वह आर्थिक सगठन अब नही रहा, जिसमे कुल का एक प्रमुख सबके मस्तिष्क का संचालन करता हुआ रुचि की समता का भार ठीक रखता था। मैंने जा अध्ययन किया है, उसके बल पर इतना तो कहा जा सकता है कि हिन्दू समाज की बहुत-सी दुर्बलताएँ इस खिचरी कानून के कारण हैं। क्या इनका पुनर्निर्माण नही हो सकता। प्रत्येक प्राणी, अपनी व्यक्तिगत चेतना का उदय होने पर, एक कुटुम्ब म रहने के कारण अपने को प्रतिकूल परिस्थिति म देखता है। इसलिए सम्मिलित कुटुम्ब का जीवन दु खदायी हो रहा है।

(तितली, ८७)।

सर्व साधारण आर्यों मे अहिंसा, अनात्म और अनित्यता के नाम पर जो कायरता, विश्वास का अभाव और निराशा का प्रचार हो रहा है उसके स्थान पर उत्साह, साहस और आत्मविश्वास की प्रतिष्ठा करनी होगी।

“हम सच ही निर्वीर्य हो रहे हैं।”

हाँ! मैं इसलिए प्रयत्न करूँगा कि इनकी वाणी शुद्ध, आत्मा निर्मल और शरीर स्वस्थ हो।

(इरावती, पृ० ३१)।

इन उद्धरणो का चयन इस इस उद्देश्य से भी किया गया है कि हमे उस मूल उत्प्रेरक का भी ज्ञान हो सके या उस ज्ञानात्मक संवेदना तक हम पहुँच सके हैं, जो प्रसाद के उपन्यासो का विषय रही है। यही मूल वेदना है जिसे प्रसाद जी 'यथार्थवाद का मूल भाव' समझते हैं।

दृष्टि से रामचन्द्र शुक्ल की निबन्ध शैली का आभ्यंतरी कृत रूप है। पद्धति मूलक विश्लेषण की दृष्टि से इसे 'उदाहरण और निष्कर्ष' कहा जा सकता है।

'पत्थर की पुकार' मे 'अतीत' और 'करुणा' को साहित्य का चित्ताकर्षक तत्त्व माना गया है। यह दो तत्त्व प्रसाद के साहित्य मे अंत तक बने रहे हैं। उपन्यासो मे जब भी अवसर मिला है उन्होंने धार्मिक शवता और सामाजिक अपगता को ऐतिहासिकता से जोड़कर सांस्कृतिक प्रगतिशीलता का एक नया अर्थ भी देने का प्रयास किया है। वर्तमान जिस रूप मे भयावह और निन्दनीय है उसके कारण और विकल्प की चेतना प्रसाद के उपन्यासो के काल का आयाम फैला देती है। प्रसाद जो कुछ जैसा है उसके साथ-साथ कैसा होना चाहिए की दृष्टि भी रखते हैं और यह दृष्टि व्यापक परिवर्तन की मांग से जुड़ती है परन्तु प्रेमचद की भांति वे 'वर्तमान' को ही प्रमुख नही मानते बल्कि भविष्य को भी ध्यान मे रखते हैं, जो उनके 'अतीत और करुणा' के सिद्धात से मेल खाता है। यह आश्चर्य है कि अज्ञेय और मुक्तिबोध दोनों ही करुणा को सृजनात्मक शक्ति मानते हैं और दोनो मे ऐतिहासिक चेतना भावात्मक और अभावात्मक रूपो मे मौजूद है। मेरा तात्पर्य उस दिशा की ओर सकेत करना है जिसकी ओर प्रसाद सकेत करते हैं।'प्रगतिशील विश्व' को स्वीकार करते हुए भी प्रसाद 'छलांग' के सिद्धांत मे विश्वास नहीं करते हैं। उनके अनुसार "जब हम समझ लेते हैं कि कला को प्रगतिशील बनाए रखने के लिए हमको वर्तमान सभ्यता का—जो सर्वोत्तम है—अनुसरण करना चाहिए तो हमारा दृष्टिकोण भ्रमपूर्ण हो जाता है; अतीत और वर्तमान को देखकर भविष्य का निर्माण होता है, इसलिए हमको साहित्य मे एकागी लक्ष्य नही रखना चाहिए" (काव्य कला तथा अन्य निबध, पृ० ११२) यह दृष्टिकोण प्रसाद के उपन्यासो मे पहले से है। उपन्यासों की संरचना मे जयशकर प्रसाद इसका इस्तेमाल नहो करते हैं बल्कि उपन्यास उनकी विश्व दृष्टि—आर्य दृष्टि-के परिणाम ही होते हैं, जिसमे 'इतिहास' के रूप मे अतीत हमारे जातीय स्मृति का न केवल अग बनकर आता है बल्कि संकल्पात्मक अनु-अनुभूति या 'वेदना' के प्रत्यय मे ही वह निहित है। क्योकि प्रसाद जी युंग की भांति 'सामूहिक अचेतन' को स्वीकार करते हैं जो एक प्रकार से उनके विश्वात्मा के सिद्धान्तों का प्रतिरूप ही है। परतु यह ऐतिहासिकता कथा के रूप मे लगभग 'पद्मावत' की भांति जुड़ती है और वेदना को व्यापक और गम्भीर दोनो बना देती है। ककाल मे प्रसाद 'पद्मावत' को मानव जीवन की समस्याओ के सात्वनापरक हल का आधार मानते हैं। वेदना की विवृत्ति का—स्वप्न और

आकांक्षा का, आदर्श और यथार्थ की जो द्विभाजिकता पद्मावत मे है वही प्रसाद के उपन्यासों मे है।

प्रसाद जी यह मानते हैं कि "यथार्थवाद क्षुद्रो का ही नही अपितु महानों का भी है। वस्तुत यथार्थवाद का मूल भाव है वेदना। जब सामूहिक चेतना छिन्न-भिन्न होकर पीडित होने लगती है, तब वेदना की विवृत्ति आवश्यक हो जाती है। कुछ लोग कहते हैं—साहित्यकार को आदर्शवादी होना ही चाहिए और सिद्धान्त से ही आदर्शवादी धार्मिक प्रवचन कर्त्ता बन जाता है। वह समाज को कैसा होना चाहिए, यही आदेश करता है। और यथार्थवादी सिद्धात स ही इतिहासकार स अधिक कुछ नही ठहरता, क्योकि यथार्थवाद इतिहास की सम्पत्ति है। वह चित्रित करता है कि समाज कैसा है या था, किन्तु साहित्यकार न तो इतिहास कर्त्ता है और न धर्मशास्त्र प्रणेता। इन दोनो के कर्त्तव्य स्वतत्र हैं। साहित्य इन दोनो की कमी पूरा करने का काम करता है। साहित्य समय की वास्तविक स्थिति क्या है, इसका दिखाते हुए भी उसम आदर्शवाद का सामजस्य स्थिर करता है। दु ख दग्ध जगत और आनन्द पूर्ण स्वर्ग का एकीकरण साहित्य है। इसीलिए असत्य अघटित घटना पर कल्पना की वाणी महत्त्वपूर्ण स्थान देती है, जो निजी सौन्दर्य के कारण सत्य पद पर प्रतिष्ठित होती है। उसमे विश्व मगल की भावना ओत-प्रोत रहती है।' (काव्यकला तथा अन्य निबध, पृ० १२४) ककाल, तितली और इरावती मे दु ख दग्ध' जगत और आनन्दपूर्ण स्वर्ग' के इसी एकीकरण का प्रयास है। और इसीलिए कई कमियो के बावजूद ककाल कथा साहित्य की परिधि पर होता हुआ भी केन्द्र को प्रभावित करने वाला सबसे प्रमुख उपन्यास है। किशोरी, तारा, घटी, लतिका, सरला, रामो, गाला, विजय आदि की 'दु ख दग्ध दुनिया का, कृष्णशरण की दुनिया-आनन्दपूर्ण स्वर्ग—से एकीकरण, ककाल की वस्तु है। ये दोनो दुनियाएँ ककाल म मिलते मिलते रह जाती हैं। देव निरजन, तारा यानी यमुना और विजय का ककाल 'पद्मावत की धूल की तरह हकीकत को अधिक गहरा और विषाद पूर्ण बना देता है। विजय देवनारायण साही ने पद्मावत म जायसी की जिस विषाद दृष्टि का उल्लेख किया है वही अतत 'ककाल' मे भी उत्पन्न होती है और 'ककाल' की 'गाला' या 'तितली' की तितली की कथा उस करुणा को अधिक गहराती ही है। 'ककाल' मे विजय का ककाल एक प्रश्न चिह्न है। विजय को उपन्यास म देवता, विद्रोही और मगलदेव द्वारा अत मे सही भी कहा गया है और वही सत्य एक प्रकार से सामूहिक सत्य के प्रतीक के रूप मे अनदेखा और अनपहचाना मर जाता है। शबनम की कथा मे प्रसाद जी द्वारा पद्मावत का वह दोहा यदि

ककाल के अंत मे जोड दिया जाय तो वह ककाल के अलग मे संस्थित हो नही हो जायगा बल्कि मौजू भी होगा—जमुना के प्रसंग मे 'नये' की यह स्थिति और स्वयसेवको द्वारा उसका संस्कार गाला द्वारा अन्य प्रसग मे की गई इस टिप्पणी को महत्वपूर्ण और सार्थक भी बना देता है कि "पदमिनी के समान जल मरना स्त्रियाँ ही जानती हैं, और पुरुष केवल उसी जली हुई राख को उठा कर अला-उद्दीन के सदृश बिखेर देना ही तो जानते हैं?" (ककाल, पृ० १८६) मेरा उद्देश्य पद्मावत और ककाल की तुलना करना नहीं है बल्कि यह दिखाना है कि जयशंकर प्रसाद 'कला माध्यम' को कितना महत्त्व देते हैं और विषाद की जो हल्की छाया सभी उपन्यासो मे पडती है उसका कही न कही कोई कारण भी है। यह विषाद 'आधी' की कहानियो मे बहुत अधिक है, जो एक प्रकार के वैराग्य को उत्पन्न करता है और मेरी राय मे यही 'वैराग्य' प्रसाद का अभिप्रेत है। 'तितली' मे विषाद की जो छाया है वह नियतिवाद को प्रतिष्ठित करती है। दोनो उपन्यासो मे एक साम्य यह भी है कि दोनो ही ईश्वर मे विश्वास को प्रतिष्ठित करते हैं—'नीरा' कहानी मे नीरा की तरह। यह प्रतिष्ठा विषाद की गहराई को कम नही करती है। ककाल और तितली की दुनिया काफी भिन्न है कथा समय अवश्य एक है। परतु दृष्टि मे उत्पन्न सशय और यथार्थता तितली मे एक प्रकार का गाधीवादी हल प्रस्तुत करती हैं। यह गाधीवादी हल इरावती मे नही है। 'इरावती' मे इतिहास आदर्श के रूप मे नही है बल्कि वर्तमान के लिए स्पष्टत. माध्यम है। इसमे प्रसाद की दार्शनिकता और चिन्तनशीलता 'वर्तमान' को अहिंसा और हिंसा, कायरता और निर्भयता, दु ख और आनन्द, हृदयहीनता और हार्दिकता के स्तरो के रूप मे प्रस्तुत करती है। स्पष्टतः प्रसाद जी इसमे गाधी जी के सिद्धातो से भिन्न सिद्धात प्रस्तुत करते हैं और देश मे होने वाले हिंसात्मक आन्दोलनो को नैतिक और सैद्धान्तिक समर्थन देते हैं, जब कि 'तितली' मे लगभग सभी पात्र हृदय परिवर्तन के दौर से गुजरते हैं। तितली शैला ,को 'प्रसन्नता से सब कुछ ग्रहण करने के अभ्यास को' बापू का उपदेश बताकर समझाती है। बापू का उल्लेख जयशकर प्रसाद के पूरे साहित्य मे केवल एक बार तितली मे ही पाया जाता है। और यह पाया जाना इस अर्थ मे सार्थक भी है कि इसमे ग्राम सुधार, त्याग, सेवा, शिक्षा और मानव कल्याण एक आदर्श के रूप मे किये गए हैं। बैंक, अस्पताल, चकबन्दी आदि आधुनिक सुधार समतावाद और स्वतन्त्रता के बीच के गाधीवादी रास्ते ही हैं। जिस आदर्शवाद को प्रसाद जी दुःखवाद का परिणाम मानते हैं वही तितली मे वाटसन और रामनाथ नन्दरानी जैसे मानव चरित्रो मे अभिव्यक्त होता है। तितली का परिणाम ककाल

के ठीक वि रीत है। इसमे सभी दुष्ट चरित्र तहसीलदार, चौबेजी, वेश्या मैना और महंथ जी एक साथ मारे जाते हैं। पुजारी मरते तो नही परन्तु मृततुल्य अवश्य हो जाते हैं। तितली मे सत्य की अन्तत विजय होती है और ककाल म सत्य की पराजय। १९२८ और १९३४ ई० का यह परिवर्तन राष्ट्रीय स्वतन्त्रता सघर्ष के आन्दोलन के निराशा और आशा से व्याख्यायित किया जा सकता है। यद्यपि सेवा और मानवता का कल्याण, 'राम, कृष्ण' और महात्मा बुद्ध की आर्य सस्कृति—प्रसाद ने ईसा मसीह को भी आर्य संस्कृति से ही सम्बद्ध माना है—का प्रचार एक प्रकार स ककाल का प्रमुख उपदेश और विकल्प है। परन्तु तितली म आर्य सस्कृति का यह विकल्प एक प्रकार के सामाजीकरण का परिणाम है। ककाल मे भारत सघ की स्थापना का आश्रमवादी दृष्टिकोण है परतु इस दृष्टिकाण से प्रसाद सतुष्ट नहीं लगते। उन्हें यह हल या उत्तर सही नहीं लगता है क्योकि निरजनदव, जमुना और विजय का ककाल इस पर अतिम टिप्पणी करत हैं। यह टिप्पणा 'व्यक्तिगत पवित्रता' को अधिक महत्त्व देती है। मठीकरण और संस्थानीकरण के विरुद्ध विजय क तर्क और यमुना, गाला, लतिका और घटी का पुरुष सत्तात्मक व्यवस्था के प्रति अविश्वास, उपन्यास मे कई प्रकार के प्रश्न और जिज्ञासायें अनुत्तरित छोड जाता है, जो उपन्यास को प्रसाद की समय की सीमा के बावजूद अपने समय का भरी राय मे अधिक महत्वपूर्ण उपन्यास बना देता है। हो सकता है विजय का ककाल 'गोदान' की रचना के मूल म रहा हो। सबसे महत्त्वपूर्ण बात है कि सारे संस्थानो अन्ध-विश्वासो, कपटाचरण और भेदभाव के प्रति प्रश्नचिह्न लगाने वाला विजय केवल नाराज नवयुवक नही है उस प्रसाद ने प्राय 'नये' से सम्बोधित किया है और यह सम्बोधन सवेदना क उस स्वरूप को व्यक्त करता है जो बाद म हिन्दी के उपन्यासो मे व्यक्त हुआ।

चित्रलेखा (१९३४) त्यागपत्र और शेखर एक जीवनी (१९४२) की प्रमुख समस्याएँ ककाल म विद्यमान हैं। ककाल एक प्रकार से पाप और पुण्य की समस्या का उपन्यास है और चित्रलेखा भी। आचार्य शुक्ल ने अपने इतिहास म जीवन के मूलभूत प्रश्नो के रूप म उपन्यास के अन्तर्गत पाप और पुण्य की समस्या को प्रमुख माना है। परन्तु उदाहरण उन्होंने चित्रलेखा का दिया है। ककाल का निष्कर्ष ही चित्रलेखा का भी निष्कर्ष है। ककाल कुछ कर्मों को पाप और कुछ कर्मों को पुण्य कहने की धार्मिक रूढ़ि और ढाग का ही निरन्तर विरोधी है। वह स्वतन्त्र वैयक्तिक विकास और समता दोनो को मूल्य मानता है। विजय, यमुना, लतिका, घटी, निरजनदेव और कृष्णशरण 'पापबोध' की इस चेतना

से भारतीय समाज को मुक्त करना चाहते हैं। जैसे "छोटे-छोटे ब्रह्मचारी दण्ड, कमण्डल और पीत वसन धारण किये समस्वर से गाते जा रहे थे—

कस्यचित्किमपिनोहरणीय मर्म्मवाक्यमऽपिनोच्चरणीय

श्रीपतेः पदयुगस्मरणीय लीलया भवजल तरणीय

उन सबो के आगे दाढी और घने बालो एक युवक चद्दर धोती पहने जा रहा था। गृहस्थ लोग उन ब्रह्मचारियों की झोली म कुछ डाल देते थे। विजय ने एक दृष्टि से देखकर मुँह फिराकर यमुना से कहा—देखा यह बीसवी शताब्दी मे तीन हजार बी० सी० का अभिनय ! समग्र ससार अपनी स्थिति रखने के लिए चचल है, रोटी का प्रश्न सबके सामने है, फिर भी मूर्ख हिन्दू अपनी पुरानी असभ्यताओ का प्रदर्शन कराकर पुण्य-सचय किया चाहत है ! आप तो पाप-पुण्य कुछ मानते ही नही विजय बाबू ! पाप और कुछ नही है यमुना जिन्हे हम छिपाकर किया चाहते हैं, उन्ही कर्मों को पाप कह सकते हैं परन्तु समाज का एक बडा भाग उसे यदि व्यवहार्य बना दे, तो वही कर्म हो जाता है, धर्म हो जाता है। देखती नही हो, इतने विरुद्ध मत रखने वाले ससार के मनुष्य अपने-अपने विचारो मे धार्मिक बने है। जो एक के यहाँ पाप है वही तो दूसरो के यहाँ पुण्य है।" (ककाल, पृ० ७२)।

पाप और पुण्य का यह विश्लेषण मूल सामन्ती धारणा पर ही आघात है। विजय और निरजनदेव का विकसित रूप ही क्या बीजगुप्त और कुमार गिरि नही है ? विद्रोही विजय और यमुना मे शेखर और शशि की छवियाँ हैं। विजय का यमुना के प्रति प्रेम और विवाह का प्रस्ताव तथा यमुना का पुरुष प्रधान समाज मात्र से विरक्ति के हात हुए भी विजय के प्रति अव्यक्त स्नेह जो बाद म भाई बहन, के सही रिश्ते म बदल कर नियतिवादी हो जाता है शेखर और शशि म दूसरे रूप मे मिलता है। इसे नये सम्बन्धो की शुरुआत की पहचान मानने से भी ककाल का यह 'नये' महत्त्वपूर्ण हो उठता है। मृणाल मे कही घण्टी तो नही है ? हिन्दी के तीनो प्रतिष्ठित और निश्चय ही कई दृष्टियो से महत्त्वपूर्ण इन उपन्यासो का सम्बन्ध 'ककाल' से मैं जानबूझ कर नही जोडना चाहता और न मैं ककाल को इनसे श्रेष्ठ सिद्ध करना चाहता हूँ। मेरा कुल उद्देश्य इतना ही है कि प्रेमचन्द के प्रचार और प्रतिष्ठा के दबाव मे ककाल म अकुरित सवेदना के उस स्वरूप को हमे नही भूलना चाहिए जो परवर्ती हिन्दी उपन्यासो म विकसित हुयी है। ककाल भारतीय समाज की सडाध और बदबू पर पडी हुई राख को खुरच देता है। लेकिन उपन्यास का यह उद्घाटन बन्दर वृत्ति वाला उद्घाटन नही है कि इसे अति यथार्थवादी कह दिया जाय। यह उद्घाटन

लोकमगल की भावना से युक्त है—इसलिए कि वह फोडे को खुरचकर उसमे मलहम पट्टी करना चाहता है। उपन्यास का उद्देश्य वेश्या जीवन और रखैलो का वर्णन करना नही है बल्कि धर्म के नाम पर होने वाले शोषण और स्त्रिया के प्रति अमानवीय व्यवहार को उद्घाटित करना और ऐसी आध्यात्मिकता का प्रचार करना है जिससे किसी प्रकार की रूढ़ि और साम्प्रदायिकता न पनप सके।

कथावस्तु के स्वरूप और 'लक्ष्य' के आधार पर हिन्दी के उपन्यासो का वर्गीकरण करते हुए रामचन्द्र शुक्ल 'ककाल' और 'तितली' को 'समाज के भिन्न-भिन्न वर्गों की परस्पर स्थिति और उनके संस्कार चित्रित करने वाले वर्ग म रखा है। शुक्ल जी का यह विभाजन गलत नही है परन्तु अपूर्ण अवश्य है। ककाल वर्गों के हिसाब स स्थितियो का चित्रण नही करता है कि क्योकि वर्गीय मनोवृत्ति के स्वरूप प्रेमचन्द और प्रसाद म भिन्न है। तितली म वर्गीय चरित्रा का चित्रण है परतु ककाल मे तो मूल समस्या ही दूसरी है। ककाल उस युग का एकमात्र ऐसा बोल्ड उपन्यास है जो धार्मिक आडम्बर का न केवल पर्दाफाश करता है बल्कि उसे सामाजिक सडन का प्रमुख कारण मानता है। शुक्ल जी मे पाश्चात्य सस्कृति और समाज क प्रति पाये जान वाला चौकन्नेपन का भाव जयशकर प्रसाद और प्रेमचन्द दोनो मे पाया जाता है, जो प्रकारान्तर से उभरते हुए वर्ग की ओर सकेत ही नही करता है बल्कि आने वाले भविष्य का संकेतक भी है। शुक्ल जी भी प्रसाद जी की भाँति उपन्यास को एक प्रकार से सामाजिक बुराइया को रोकन वाला और सशोधन करन वाला मानते हैं। वस्तुत प्रसाद जी ककाल म समस्यामूलक और प्रश्न-चिन्हात्मक मुद्रा अपनाते हैं और तितली म सुधारात्मक और सात्वनावादी। सुधार और सात्वना के ही तर्क से उनके उपन्यासो मे प्राचीन उपन्यासो की उपदेशात्मक भी मिलती है। यद्यपि यह उपदेशात्मकता कलात्मक सयोजन से उपन्यास की समग्रता का हिस्सा लगती है अलग से लगाई गई कलम नही। कारण यह है कि प्रसाद का जोवन और जगत के बारे म एक दृष्टिकोण था और उसको वे परवर्ती काल म रचनाओ मे एक जीवन दर्शन के रूप मे अभिव्यक्त भी करते हैं ककाल, तितली, कामायनी और इरावती इस आनन्दवादी जीवन दर्शन की क्रमश प्रौढ से प्रौढ़तर होती हुयी कृतियाँ है। भौतिक जडता और धार्मिक या मठी निरकुशता से मुक्ति उनकी रचनाओ का विषय है। यथार्थ और यूटोपिया को एक साथ रचनाओ प्रस्तुत करना और दोनो के प्रति शका भी प्रसाद म मिलती है। ककाल मे जो आन्तरिक और वाह्य विसंगति बोध है वह आगामी उपन्यासो का ही

बीज है। समाजवाद और प्रजातन्त्र दोनो से भिन्न एक मार्ग की खोज लगभग सर्वोदय के स्वर को प्रसाद मे पायी जाती है। मेरी राय मे तो वे पहले सर्वोदयी हैं। कंकाल, तितली और कामायनी म एक प्रकार का सर्वोदयत्व पाया जाता है जो भौतिकता और आध्यात्मिकता की मिलावट का परिणाम है। निम्न-लिखित उद्धरणो स यदि कामायनी के इडा, संघर्ष और आनन्द आदि सर्गों की तुलना जाय तो मेरी धारणा स्पष्ट हो जायगी। इन उद्धरणो का प्रसाद के उपन्यासों के रचना विधान की दृष्टि से ही नही बल्कि १६२५ के बाद की उनकी अधिकांश रचनाओ की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण माना जा सकता है। सामाजिक वास्तविकता का उदाहरण मैं पहले भी कई दे चुका हूँ। कुछ उद्धरण बिस्तार से देकर अपनी बात प्रसाद के सदर्भ म ही नही बल्कि छायावादी दौर के सभी रचनाकारो—रामचन्द्र शुक्ल, प्रेमचन्द, जैनेन्द्र और अज्ञेय आदि तर्कश इसी दौर के लगते हैं—की सृजनशील रूढ़ियो और जीवन-जगत के प्रति एक संभव रुख का संकेत भी करना चाहता हूँ। प्रसाद के माध्यम स यह इसलिए व्यक्त किया जा सकता है कि प्रसाद अपने समय के एकमात्र रचनाकार है जो सभावना के छोर पर पहुँच कर मानव भविष्य की चिंता करते हैं और एक निष्कर्ष प्रस्तुत करते हैं।

"मैं, सोचता हूँ कि मेरा सामाजिक बन्धन इतना विशृंखल है कि उसमे मनुष्य केवल ढोंगी बन सकता है। दरिद्र किसानो से अधिक स अधिक रस चूसकर एक धनी थोडा-सा दान कही कही दया और कभी-कभी छोटा-मोटा उपकार—करके, सहज म ही आप जैसे निरीह लोगो का विश्वास-पात्र बन सकता है। सुना है कि आप धर्म मे प्राणिमात्र की समता देखते हैं, किन्तु वास्तव मे कितनी विषमता है। सब लोग जीवन मे अभाव-ही-अभाव देख पाते। प्रेम का अभाव, स्नेह का अभाव धन का अभाव, शरीर-रक्षा की साधारण आवश्यकताओ का अभाव, दु ख और पीडा यही तो चारो ओर दिखायी पडता है। जिसको हम धर्म या सदाचार कहते है वह भी शान्ति नही देता। सबमे बनावट सबमे छल प्रपच! मैं कहता हूँ कि आप लोग इतने दु खी हैं कि थोडी-सी सहानुभूति मिलते ही कृतज्ञता नाम की दासता करने लग जाते हैं। इसस तो अच्छी है पश्चिम की आर्थिक या भौतिक समता, जिसमे ईश्वर के न रहने पर भी मनुष्य की सब तरह की सुविधाओ की योजना है।" (तितली, पृ० १०३)।

"मैं समझ रहा हूँ कि आप व्यावहारिक समता खोजते हैं, किंतु उसकी आधार शिला तो जनता की सुख समृद्धि ही है न। जनता को अर्थ प्रेम की शिक्षा देकर उसे पशु बनाने की चेष्टा व्यर्थ करेगी। उसमे ईश्वर भाव का आत्मा का निवास

न होगा तो सब लोग उस दया सहानुभूति और प्रेम के उद्गम से अपरिचित हो जायँगे जिससे आपका व्यवहार टिकाऊ होगा। प्रकृति मे विषमता तो स्पष्ट है। नियन्त्रण के द्वारा उसमे व्यावहारिक समता का विकास न होगा। भारतीय आत्मवाद की मानसिक समता ही उसे स्थायी बना सकेगी। यान्त्रिक सभ्यता पुरानी होते ही ढीली होकर बेकार हो जायगी। उसमे प्राण बनाये रखने के लिए व्यावहारिक समता के ढाँचे या शरीर मे, भारतीय आत्मिक साम्य की आवश्यकता कब मानव समाज समझ लेगा, यही विचारने की बात है। मैं मानता हूँ कि पश्चिम एक शरीर तैयार कर रहा है किन्तु उसमे प्राण देना पूर्व के अध्यात्मवादियो का काम है। यही पूर्व और पश्चिम का वास्तविक सगम होगा, जिससे मानवता का स्रोत प्रसन्नधार मे बहा करेगा।"

उस दिन की आशा मे हम लोग निश्चेष्ट बैठे रहे।

नही मानवता की कल्याण कामना मे लगना चाहिए।

(तितली, पृ० १०४)।

"सच्चा वेदान्त व्यावहारिक है। वह जीवन-समुद्र आत्मा को उसकी सम्पूर्ण विभूतियो के साथ समझता है। भारतीय आत्मवाद के मूल मे व्यक्तिवाद है, किन्तु उसका रहस्य है समाजवाद की रूढ़ियो से व्यक्ति की स्वतन्त्र की रक्षा करना और व्यक्ति की स्वतत्रता का अर्थ है व्यक्ति समता की प्रतिष्ठा, जिसमे समझौता अनिवार्य है।" (तितली, पृ० ७४)।

"पिछले दिनो म मैंने पुरुषोत्तम की प्रारम्भिक जीवनी सुनाई थी, आज सुनाऊँगा उनका सदेश। उनका सदश था—आत्मा की स्वतत्रता का, साम्य का, कर्मयोग का, और बुद्धिवाद का। आज हम धर्म के जिस ढाँचे को शव को घेरकर रो रहे हैं, वह उनका धर्म नही था। धर्म को वे बड़ी दूर की पवित्र या डरने की वस्तु नही बतलाते थे। उन्होंने स्वर्ग का लालच छोडकर रुढियों के धर्म को पाप कहकर घोषणा की। उन्होने जीवन्मुक्ति होने का प्रचार किया। सबकी आत्मा स्वतत्र हो, इसलिए समाज की व्यावहारिक बातो को वे शरीर कर्म कहकर व्याख्या करते थे—क्या यह पथ सरल नही, क्या हमारे वर्तमान दु खों म वह अवलम्बन न होगा? सब प्राणियो से निर्वैर रखनेवाला शाति पूर्ण शक्ति सवलित मानवता का ऋजु पथ, क्या हम लोगो के चलने योग्य नही है? समवेत जनमण्डली ने कहा—है, अवश्य है।

हाँ, और उसमे कोई आडम्बर नही। उपासना के लिए एकान्त निश्चित अवस्था, और स्वाध्याय के लिए चुने हुए श्रुतियों के सारभाग का सग्रह, गुण कर्मों से विशेषता और पूर्ण आत्मनिष्ठा, सबका साधारण समता इतनी ही तो

चाहिए। कार्यालय मत बनाइये, मित्रो के सदृश एक दूसरो को समझाइए, किसी गुरुडम की आवश्यकता नहीं। आर्य संस्कृति अपना तामस त्याग झूठा विराग छोडकर जागेगी भू पृष्ठ के भौतिक देहात्मवादी चौंक उठेंगे। यान्त्रिक सभ्यता के पतन काल मे ही वही मानव जाति का अवलम्बन होगी।''

(ककाल, ११४)।

'कंकाल' और 'तितली' का यह स्वरूप इरावती मे बदला हुआ दिखाई पड़ता है। वस्तुतः 'इरावती' 'कामायनी' के बाद की कृति है। पुष्यमित्र शुग के काल की कथा वस्तु को आधार बनाकर प्रसाद जी ने इस उपन्यास मे पाप-पुण्य के बजाय अच्छे और बुरे का विचार करते हुए 'ककाल' की ही तरह से इसमे भी प्रयोग करने वाले व्यक्ति की दृष्टि को निर्णायक माना गया है। इस उपन्यास मे प्रसाद के नाटकों की तरह से अतीत से वर्तमान की ओर प्रक्षेपण नही है बल्कि इसमे वर्तमान मनुष्य की दशा के आधार पर अतीत को उदाहरण या आदर्श के रूप मे प्रस्तुत किया गया। प्रसाद के नाटको और उपन्यासो की सरचना मे वैसे भी आदर्श और यथार्थ एक दूसरे के सामने रखे हुए शीशे की भाँति प्रतीत होते हैं। नाटको मे शीशा आदर्श और अतीत का है प्रतिबिम्ब यथार्थ का है। उपन्यासो मे शीशा यथार्थ का है प्रतिबिम्ब आदर्श का है। और यह प्रतिबिम्ब समय की दृष्टि से पूर्वार्ध और परार्ध के क्रम से लघु और वृद्धिमान होता रहता है। इरावती उपन्यास अधूरा है कोई निष्कर्ष निकालना उचित नही है परन्तु जितना लिखा गया है उसके चक्रानुक्रम का एक नियम अवश्य बना है। उपन्यास की यही विशेषता है कि वह वर्तमान की तरह से भविष्य को निर्मित करता चलता है। इरावती का अन्त निश्चित है क्योकि उसका सिद्धात निश्चित है। प्रारम्भ से सुनायी पडने वाली आनन्द के उद्घोष की वाणी अत तक विद्यमान है। सासारिकता और आध्यात्मिकता के समन्वय की नही बल्कि 'सहजता' की चिन्ता ही इरावती का विषय है। कामायनी मे बुद्धिवाद का प्रलयकर स्वरूप है और इच्छा क्रिया और ज्ञान की 'लयता' का उद्घोष उसका एक विकल्प है जो कामायनी की भूमिका के अनुसार लेखक को मानवता के इतिहास के प्रतीक रूपक के रूप मे यह स्वीकृत है। 'इरावती' मे विवेकवाद को क्षुद्र और सकुचित दृष्टि का कारण माना गया है। ससार से विच्छिन्न करने वाले विराग और दर्शन की निंदा इस उपन्यास मे एक प्रकार से संघर्ष और युद्ध के उद्घोष के रूप मे प्रयुक्त हुई है। इसलिए इरावती यदि पूरी हो गई होती तो गद्यात्मक कामायनी होती। यह दृष्टि उस द्विवेदी युगीन चेतना से भिन्न है जिसमे बुद्धिपक्ष को हृदयपक्ष की तुलना मे प्रधान माना गया है। रामचन्द्र शुक्ल और जयशकर प्रसाद मे यही अन्तर है कि

शुक्ल जी मे इडा श्रद्धा को लिवा जाती है और कामायनी म इडा और मनु दोनो श्रद्धा को खोजते हैं। इरावती के इस उद्धरण से प्रसाद के 'रहस्यवाद' निबन्ध के सिद्धान्त निरूपण का तात्पर्य न केवल स्पष्ट हो जायगा बल्कि पृथ्वी या ससार के प्रति उनके यथार्थवादी आग्रह का भी सकेत मिल जायगा—

"अतिक्रमण करके आपका विवेक संसार स आपको अलग अपनी और सकुचित भूमिका मे खडा कर देगा । जहाँ केवल विराग ही नहीं, अपितु आसपास के फैले हुए ससार से घृणा भी नाक सिकोडने लगेगी । उस विवेक को भी हम क्या कहे, जो हमको संसार से विच्छिन्न करके, वैराग्य और अपनी पवित्रता के अभिमान मे, हमे अद्भुत परिस्थिति मे डाल दे । हमारा विश्व से सामजस्य होना असम्भव कर दे । शकाओ से, निषेधों से हमे जकडकर काल्पनिक उच्च आदर्शों के लिए वामन की तरह उचकते रहने को हास्य जनक स्थिति म सदैव डाल रक्खे ।" (इरावती, पृ० ८८) ।

प्रसाद जी के इस उपन्यास का लक्ष्यीभूत पाठक मध्यवर्ग ही है । बल्कि यह भी कहा जा सकता है कि मध्यवर्ग के लिए ही पूरा छायावाद का साहित्य मध्य वर्ग द्वारा ही लिखा गया । फलत उभरते हुए मध्यवर्ग की आशा आकाक्षा, प्रतिध्वनि, मनोव्यथा, पिंजरबद्धता और नवीनता, अनुकरण तथा मुक्ति की आकाक्षा पायी जाती है । परन्तु इरावती के पहले के उपन्यासो म विशेषकर ककाल के पात्र भी 'ककाल' यानी सर्वहारा है । सर्वहारा का यह अर्थ भारत की तत्कालीन सामाजिक व्यवस्था मे एक विशेष प्रकार का अर्थ रखता है जो सर्वहारा क श्रम प्रक्रिया के अर्थ से भिन्न है परन्तु महत्त्वपूर्ण अवश्य है । तितली का समाज भिन्न समाज है वह भारतीय समाज के उच्च और मध्यवर्ग का ही समाज नही है बल्कि आर्थिक दृष्टि से विपन्न परन्तु वर्ण सस्कारो से युक्त लोगो का समाज है । प्राय सभी पात्र शिक्षित और सामाजिक दृष्टि से सजग पात्र है । निम्नवर्ग के पात्रा का जो प्रयोग है भी वह पात्र के रूप मे नहीं बल्कि प्रसगात है । 'प्रतिध्वनि' और आधी मे निम्न पात्र भी मिलते हैं । परन्तु इतना निश्चित है कि इन कहानियो के अधिकाश पात्र विवश, विपन्न, आश्रित परन्तु तेजस्वी और स्वाभिमानी हैं । और यह जिस प्रकार के सम्बन्धो के द्वारा जगत को उद्घाटित करते हैं वह उपन्यास का स्थायी तत्त्व बनता है । वस्तुत उपन्यास के रचना विधान की दृष्टि से इन तीनो उपन्यासों मे कोई विशेष अन्तर नही है ।

प्रसाद जी का सरचनात्मक आधार सादृश्य और वैपरीत्य है । नाटको और उपन्यासा मे इसी मूल आधार पर शुभ और अशुभ की आदर्शवादी धारणा का प्रयोग करते हुए वस्तु सगठन किया गया है । इस तर्क से ककाल थोडा भिन्न है ।

उसके सगठन मे शील वैचित्र्य का प्रयोग होते हुए भी निश्चित आदर्शों की ही स्थापना की गई है। कथा के भीतर कथा का प्रयोग कंकाल और तितली मे समान्तरित है। देवनन्दन और शबनम की कथाएँ विषाद ग्रस्त हैं। इन दोनो ही कथाओं का प्रयोग भारतीय साहित्य की परम्परा का उपन्यास के पश्चिमी रचना विधान मे एक प्रयोग कहा जा सकता है और निश्चय ही यह प्रयोग मूल कथा की वेदना को अधिक गहराता ही है। अन्तर्वैयक्तिक वेदनाओ के एकत्र सघटन से ही इन उपन्यासो का सृजन हुआ है। काल वैचित्र्य और व्यक्ति वैचित्र्य की दृष्टि से ककाल बेहतर है जब कि तितली का कथानक चन्द्रगुप्त की तरह से निश्चयात्मक है। उपन्यास का जीवन अभिनेताओ के कारण है। उपन्यास मे पात्रात्मकता कथा वैचित्र्य और शिल्प की दृष्टि से ठीक होती है परन्तु एक प्रकार की निर्जीवता भी उत्पन्न करती है। नाटकीयता के प्रयोग का एक लाभ अवश्य है कि उपन्यासो मे अन्तर्व्यथा भी साकेतिक हो सकी है। उपन्यास मैथिलीशरण के महाकाव्यो की तरह केवल घटनाओ के प्रवाह नहीं लगते हैं, बल्कि उनमे व्यक्तियो की पीडा और मनोव्यथा का भी असर है। यह मनोव्यथा वर्णन से नहीं बल्कि उपन्यास की बनावट का अग बनकर आती है, कथ्य के भीतर निबद्धमान संकेतो और सूचनाओ से प्रतीत होती है। यह प्रतीति प्रसाद के उपन्यासों की वह विशेषता है जो जैनेन्द्र और अज्ञेय मे पायी जाती है। अन्तर केवल इतना है कि प्रसाद मे बाहरी यथार्थ की फाक से वह छाया—वेदना-झलकती है जब कि जैनेन्द्र और अज्ञेय मे भीतरी दुनिया की फाक से बाहरी दुनिया झलकती है। 'हम हैं इसलिए दुनिया है' का मुहावरा प्रसाद के बाद का है यद्यपि मुझे वह प्रसाद का ही प्रसार लगता है। प्रसाद का आधार है कि मैं और जगत दोनो ही स्वतन्त्र सत्ताएँ हैं परन्तु दोनो से परे भी एक सत्ता है जिसके कारण ही ये सत्ताएँ हैं। यानी जो कुछ भी व्यक्त है वह अव्यक्त के कारण। और यही कारण है कि आस्तिकता और नियतिवादिता उनकी सभी कृतियो मे प्रति-फलनात्मक तत्त्व के रूप मे पाये जाते हैं।

विषमता प्रसाद जी के लिए वास्तविकता है कामायनी मे ही नही उपन्यासो मे भी और समता एक मूल्य है। परन्तु इस 'समता' की उनकी व्याख्या शील को एक गुण और वैयक्तिकता को आदर्श का प्रमुख आधार मानकर चलती है। इसलिए प्रसाद की समाज की परिभाषा अन्तर्वैयक्तिकता को आधार मानती है। आत्मशुद्धि और आत्मनिरीक्षण के अतिरिक्त वे स्वतन्त्रता को इसी अर्थ मे एक मूल्य मानते हैं। प्रजातान्त्रिक प्रणाली का कोई सीधा उल्लेख प्रसाद ने कहीं नही किया है। जिस प्रकार की ग्राम स्वराज्य की वे कल्पना करते हैं वह तितली का

ग्राम स्वराज्य है जो वाटसन, शैला, इन्द्रदेव, तितली आदि के प्रयत्न से धामपुर म शुरू और सफल होता है। परन्तु प्रसाद जी प्रमुख प्रजातान्त्रिक मूल्यो 'समता 'विश्वबन्धुत्व और स्वतन्त्रता का कहकर नही बल्कि बाह्य जगत म व्यक्तियो के व्यवहार से प्रकट और स्थापित करते है। आचरण और वाणी से इन मूल्यो की स्थापना व्यक्तियो क सघर्ष मे ही नही, बल्कि रामनाथ, कृष्णशरण और ब्रह्मचारी की स्थापनाओ से भी प्रमाणित और सम्पुष्ट होती है। यह दृष्टि प्रसाद को प्रेमचन्द से अलग अवश्य करती है। इस आधार पर विवचन स गोदान के प्रेमचन्द वाममार्गी और तितली क प्रसाद दक्षिणमार्गी लगते हैं। हिन्दी उपन्यास के आगामी विकास का इस सदर्भ म भी विवचित किया जा सकता है।

भारतीय समाज म स्त्रियो की दशा भारतेन्दु की तरह प्रसाद का प्रमुख विषय रही है। सामाजिक चेतना क बदलाव और सामाजिक जीवन के विविध क्षेत्रो की हिस्सेदारी न स्त्रियो को भी अपने अधिकारो क प्रति जागृत किया। यद्यपि यह सारी अधिकार चेतना एक विशष प्रकार क वर्ग और समाज म ही थी। प्रसाद के नाटको, कहानियो और उपन्यासो मे इस स्त्री चेतना क विविध रूप मिलते हैं। वस्तुत १९२२ के आस-पास जैसा की प्रेमचद न लिखा है पूरा गगन सुधार-सुधार के नारे से निनादित हो रहा था। सुधार की यह आवाज प्रेमचद और प्रसाद दोनो म है। और दोनो म धनिया तथा यमुना पुरुषो की पराजय और टूट क बाद अपने यथार्थ स्वरूप मे खडी रहती है। प्रसाद ने प्रारभ म स्त्रियो का प्रयोग आदर्शीकृत रूप म किया है। 'जनमजय क नागयज्ञ' से लेकर चन्द्रगुप्त तक स्त्रियो का एक आदर्शी कृत स्वरूप मिलता है जिसम स्थिर चरित्रो का प्रयोग किया गया है। परन्तु ध्रुवस्वामिनी म यह समस्या भिन्न रूप म आती है। वस्तुत 'प्रतिध्वनि, स स्त्रियो क प्रति प्रसाद का आदर्शीकृत स्वरूप बदला है। और यह बदलाव नेतृत्व के स्तर पर भी है। 'ध्रुवस्वामिनी, तितली' और कामायनी मे स्त्रियाँ ही प्रतिनिधित्व करती हैं। ककाल भी वस्तुत यमुना की कथा है। क्योकि ककाल की मूल कथा प्रारभ से अत तक यमुना और विजय पर केन्द्रित है शेष धाराएँ मिलती है और साथ-साथ चलती हैं। ठीक वैसे ही जैसे की तितली प्रारभ से अत तक विद्यमान है और उपन्यास के अत म वह शैला से अधिक महत्वपूर्ण ही नही किसी पुरुष पात्र से भी अधिक साहसी, संघपरत, सहनशील और अतत सफल है। यद्यपि तितली पुरुषसत्तात्मक व्यवस्था के प्रति समर्थन का उपन्यास है जबकि ककाल पुरुषसत्तात्मक व्यवस्था क प्रति पूर्णत असतोष और विद्रोह की रचना है। स्त्री और शक्ति के प्रति प्रसाद का मत जीवन दृष्टि, शैव दर्शन और गभीर चितन का परिणाम है।

कंकाल मे सभी स्त्रियाँ पुरुष की सत्तात्मकता पर आघात करती हैं वैसे ही जैसे की ध्रुवस्वामिनी। वस्तुतः ध्रुवस्वामिनी और कंकाल मे एक प्रकार का साम्य है। धर्म और राज्य, समाज और पुरुष सत्तात्मकता पर लगाये गये प्रश्न चिह्न दोनो मे समान है। यमुना और घंटी का यह कथन ध्रुवस्वामिनी के कथन से मिलता है अंतर केवल इतना है कि ध्रुवस्वामिनी और तितली इस समाज से संघर्ष करके अपने प्राप्य प्राप्त कर लेती हैं और अंततः विद्रोह को नही संतुलन को बनाये रखती हैं।

"यमुना ने कहा—कोई समाज और धर्म स्त्रियो का नही बहन ! सब पुरुषो के हैं। सब हृदय को कुचलने वाले क्रूर हैं। फिर भी मैं समझती हूँ कि स्त्रियो का एक धर्म है वह है आघात सहने की क्षमता।" (कंकाल, २८८)।

घण्टी ने कहा—मैं भी ! बहन स्त्रियों को स्वयं घर पर जाकर अपनी दुखिया बहनो की सेवा करनी चाहिए। पुरुष उन्हे उतनी ही शिक्षा और ज्ञान देना चाहते हैं, जितना उनके स्वार्थ मे बाधक नही। घरो के भीतर अधकार है, धर्म के नाम पर ढोंग की पूजा है और शील तथा आचार के नाम पर रूढ़ियो की। बहनें अत्याचार के परदे मे छिपाई गई हैं।" (कंकाल, पृ० २०१)।

स्त्रियो को उनकी आर्थिक पराधीनता के कारण जब हम स्नेह करने के लिए बाध्य करते, तब उनके मन मे विद्रोह की सृष्टि भी स्वाभाविक है आज प्रत्येक कुटुम्ब उनके इस स्नेह और विद्रोह के द्वन्द्व से जर्जर है और असगठित है। हमारा सम्मिलित कुटुम्ब उनकी इस आर्थिक पराधीनता की अनिवार्य असफलता है। उन्हे चिरकाल से वंचित एक कुटुम्ब के आर्थिक सगठन को ध्वस्त करने के लिए दिन-रात चुनौती मिलती रहती है। जिस कुल से वे आती हैं उस पर से ममता हटती नही, यहाँ भी अधिकार की कोई संभावना न देखकर, वे सदा घूमने वाली अपराधी जाति की तरह प्रत्येक कौटुम्बिक शासन को अव्यवस्थित करने मे लग जाती हैं। यह किसका अपराध है ? प्राचीन-काल मे स्त्री धन की कल्पना हुई थी। किन्तु आज उसकी जैसी दुर्दशा है, जितने कांड उसके लिए खडे होते हैं, वे किसी से छिपे नही।" (तितली, पृ० ११८)।

"ध्रुवस्वामिनी—कुछ नही, मैं केवल यह कहना चाहती हूँ कि पुरुषो ने स्त्रियो को अपनी पशु सम्पत्ति समझकर उन पर अत्याचार करने का अभ्यास बना लिया है, वह मेरे साथ नही चल सकता। यदि तुम मेरी रक्षा नही कर सकते, अपने कुल की मर्यादा, नारी का गौरव, नही बचा सकते, तो मुझे बेच भी नहीं सकते। हाँ तुम लोगो को आपत्ति से बचाने के लिए मैं स्वयं यहाँ से चली जाऊँगी।" (ध्रुवस्वामिनी—प्रसाद वाङ्मय पृ० ७५६)।

इन उपन्यासो की एक विशेषता की ओर सकेत करना और आवश्यक है और वह है भाषा के प्रयोग के प्रति दृष्टि का। जयशकर प्रसाद पात्रो के वर्ग और यथार्थ के तर्क से प्रयुक्त को जाने वाली भाषा स परिचित थे कालिदास और भारतेन्दु इसके प्रयोक्ता और प्रमाण थे। उपन्यास मे वे बोलियों के प्रयोग करने के पक्ष म नही थे बल्कि भाषा म ही कलात्मक कौशल से विभिन्न संवेदनाओ, स्थितियो और मनोवृत्तियो की आम व्यजनात्मक क्षमता के पक्ष म थे। महत्त्वपूर्ण बात यह है कि स्वतत्रता सघर्ष के दौरान लिखे गये महत्त्वपूर्ण रचनाओ मे आचलिकता का यह औपनिवेशिक दृष्टिकोण नही मिलता है, जो यथाय के नाम पर भाषिक सृजनशीलता से पलायन का दरवाजा खोलता है। भाषा को यह 'छविमयता' प्रसाद म है। विशेषकर कवाल म। प्रकृति चित्रण और वातावरण तथा स्थिति के बोध मे प्रसाद निश्चय ही अपने समकालीनो से अधिक दक्ष हैं। 'ककाल' और 'तितली' दोनो का प्रारभ इस प्रकार की अरेस्टिग क्षमता से युक्त है। प्रसाद की यह विशेषता सारे उपन्यासो म है। प्रेमचद में इस क्षमता का अभाव है। जबकि कथात्मक तत्वो का प्रयोग उन्होंने भी किया है। अन्तर केवल श्रव्य और दृश्य विधान का है। प्रेमचद पाठ्यगुण और श्रव्य विधान का प्रयाग अधिक करत हैं। दृश्य नियोजन मे वह सटीकता नही है, जो प्रसाद मे है। और यह क्षमता उस बौद्धिक क्षमता की अन्तर्सुप्त स्थिति के कारण है, जो उपन्यास मे निर्मित ही नहीं है बल्कि उसकी कल्पना का अग है। यही क्षमता है जो प्रसाद को तितली के माध्यम से उस क्षणवादी विचार विन्दु तक ल जाती है जो 'शेखर एक जीवनी' और 'नदी के द्वीप' का प्रमुख विषय है। इन्द्रदेव का यह कथन कि "जितने समय तक वह ऐसी दृढ़ता दिखा सके, अपने अस्तित्व का प्रदर्शन कर सके, उतने क्षण तक क्या जिया नही' आधुनिक दृष्टि से बहुत महत्वपूर्ण है। ऐसा निष्कर्ष केवल तितली का ही नहीं बल्कि ककाल म जमुना का भी है। प्रसाद जी वस्तुत गाँव और शहर का इकाई मानकर नही बल्कि होनेवाले परिवर्तनो के आधार पर आदर्श गाँव और शहर को चरित्र विकसित करते हैं। 'तितली का गाँव' टूटते हुए जमीदारो, बेदखल होते किसाना, गाँव से शहर भागते ग्रामीणो और नष्टप्राय ग्रामीण पारिवारिकताओ, कारिन्दो और पिट्ठुओ से सताये जाते हुए निरपराध किसानो, ऐयाशी करते हुए सामन्तो तथा इन सबसे लडते हुए मधुवन, तितली, रामजस और रामदीन का गाँव है।

प्रसाद जी ब्योरेवार वर्णन के बजाय लाक्षणिक और सकेतात्मक वर्णन करते हैं। गाँव की प्रवृत्ति और उसका समाज प्रसाद के लिए एक इकाई है और इस इकाई

का सुधार प्रसाद का लक्ष्य है। महात्मा गांधी की आवाज इस इकाई मे सुनायी पडती है। त्याग, तपस्या, संयम और साधना की प्रतिष्ठा उपन्यास मे पूर्णतः आदर्शवादी स्तर पर है। 'तितली' म शैला और तितली अपने-अपने ढग से इसे करते भी हैं। इन्द्रदेव इस सुधार के लिए लगभग गांधी जी की आवाज मे ही बोलते हैं कि "मैं तो समझता हूँ कि गांवो का सुधार होना चाहिए। कुछ पढ़े-लिखे संपन्न और स्वस्थ लोगो की नागरिकता के प्रलोभनो को छोडकर, देश के गांवो मे बिखर जाना चाहिए। उनके सरल जीवन मे—जो नागरिको के संसर्ग से विपाक्त हो रहा है।—विश्वास, प्रकाश और आनन्द का प्रचार करना चाहिए। उनके छोटे-छोटे उत्सवो मे वास्तविकता, उनकी खेती मे सम्पन्नता और चरित्र मे सुरुचि उत्पन्न करके उनके दारिद्रय और अभाव को दूर करने की चेष्टा होनी चाहिए। इसके लिए सम्पत्तिशालियो को स्वार्थ त्याग करना अत्यन्त आवश्यक है।" (तितली, पृ० १६३)।

सत्याग्रह युग का स्वप्न तितली मे संघर्ष और विरोध के स्तर पर भी है और संगठन के स्तर पर भी है। प्रसाद का यह चित्रण महत्त्वपूर्ण और सांकेतिक है तथा 'कंकाल' की समस्याओ को समेटे हुए भी है। परन्तु प्रसाद की विशेषता ग्रामीण यथार्थ के केवल समस्यात्मक पहलू—गलाजत और टूटन-को व्यक्त करने मे ही नही जीवन्त और मूल्यवान पहलू का सकेत करन मे भी है। गाँव का सिवान, हरियाली और खेती बारी के साथ जिससे प्रसाद जी ग्रामीण गद्य विकसित करने मे सफल हुए है, लोकगीतो और हंसी ठिठोली से एक भिन्न स्वरूप का भी चित्रण करते हैं। सम्बधो की पवित्रता, जैविक वासना, सहज आकर्षण, ऐय्याशी, स्वालम्बन, मानवीयता, लाठी-डडा और भाई-चारा के साथ-साथ 'तितली' का गांव अपनी समग्रता से जीवित है। वस्तुतः प्रसाद की सरचना एक रेखीय नही है बल्कि चक्रीय है। तितली मे भी वही चक्रीयता है, जो नियतिवादी भी है और भारतीय भी है। प्रसाद जी के उपन्यासो का महत्व अपने वर्तमान के सदर्भ मे तो है ही उससे अधिक है उपन्यास को प्रचार और कलामाध्यमो से भिन्न एक स्वतत्र विधा के रूप मे विकसित करने म—प्रयोग मे। महत्व और लघुत्व के सीमात का बोध रचना को चैलेंज प्रदान करता है और प्रसाद ने इस चैलेज को स्वीकार किया है।

हिन्दी-विभाग
इलाहाबाद विश्वविद्यालय —सत्यप्रकाश मिश्र
इलाहाबाद

## प्रथम खण्ड

### 1

प्रतिष्ठान के खडहर म और गगा-तट की सिकता-भूमि म अनेक शिविर और फूस क झापडे खडे ह। माघ की अमावस्या की गोधूली म प्रयाग क बाँध पर प्रभात का-सा जनरव और कोलाहल तथा धर्म लूटन की धूम कम हो गई ह परन्तु बहुत-स घायल और कुचले हुए अर्धमृतका की आर्त्त ध्वनि उस पावन प्रदेश को आशीर्वाद द रही है। स्वय-सवक उह सहायता पहुँचान म व्यस्त है। यो तो प्रतिवर्ष यहाँ पर जन-समूह एकत्र होता है, पर अबकी बार कुछ विशेष पर्व की घोषणा की गई थी इसीलिए भीड अधिकता म हुई।

कितनो क हाथ टूटे, कितना का सिर फूटा और कितन ही पसलिया की हड्डियाँ गँवाकर अधोमुख होकर त्रिवेणी को प्रणाम करन लग। एक नीरव अवसाद, सध्या म गगा क दोना तट पर खड झापडो पर अपनी कालिमा बिखेर रहा था। नगी पीठ घोडो पर नगे साधुओ के चढन का जो उत्साह था, जो तलवार की फिकैती दिखलाने की स्पर्धा थी, दर्शक-जनता पर बालू की वर्षा करन का जो उन्माद था बड बडे कारचोबी झडो को आगे स चलने का जो आतक था, वह सब अब फीका हो चला था।

एक छायादार डोगी जमुना के प्रशान्त वक्ष को आकुलित करती हुई गगा की प्रखर धारा को काटन लगी—उस पर चढन लगी। माझियो न कसकर डाँडे लगाये। नाव झूसी क तट पर जा लगी। एक सम्भ्रान्त सज्जन और युवती, साथ म एक नौकर उस पर स उतरे। पुरुष यौवन म होन पर भी कुछ खिन्न-सा था युवती हँसमुख थी परन्तु नौकर बडा ही गभीर बना था। यह सम्भवत उस पुरुष का प्रभावशालिनी शिष्टता की शिक्षा थी। उसक हाथ म एक बास की डालची थी जिसम कुछ फल और मिठाइयाँ थी। साधुओ के शिविरो की पक्ति सामने थी वे लोग उसी ओर चले।

सामने स दो मनुष्य बात करते आ रह थ—

ऐसी भव्य मूर्ति इस मेले भर में दूसरी नही है।

जैसे साक्षात् भगवान् का अंश हो।

अजी ब्रह्मचर्य का तेज है।

अवश्य महात्मा है।

वे दोनो चले गये।

यह दल भी उसी शिविर की ओर चल पड़ा, जिधर से दोनों बात करते आ रहे थे। पट-मण्डप के समीप पहुँचने पर देखा, बहुत-से दर्शक खड़े हैं। एक विशिष्ट आसन पर एक बीस वर्ष का युवक हलके रंग का काषाय वस्त्र अंग पर डाल बैठा है। जटा-जूट नहीं था, कंधे तक बाल बिखरे थे। आँखें संयम के मद से भरी थीं। पुष्ट भुजाएँ, और तेजोमय मुख-मण्डल से आकृति बड़ी प्रभावशालिनी थी। सचमुच वह युवक तपस्वी भक्ति करने योग्य था। आगन्तुक और उसकी युवती स्त्री ने विनम्र होकर नमस्कार किया और नौकर के हाथ से लेकर उपहार सामने रक्खा। महात्मा ने सस्नेह मुस्करा दिया। वे सामने बैठे हुए भक्त लोग कथा कहनेवाले एक साधु की बातें सुन रहे थे। वह एक पद की व्याख्या कर रहा था—'तासों चुप ह्वै रहिये' गूँगा गुड़ का स्वाद कैसे बतावेगा, नमक की पुतली जब लवण-सिन्धु में गिर गई फिर वह अलग होकर क्या अपनी सत्ता बतावेगी! ब्रह्म के लिए भी वैसे ही 'इदमित्थं' कहना असम्भव है, इसीलिए महात्मा ने कहा है—'तासों चुप ह्वै रहिये'।

उपस्थित साधु और भक्तों ने एक-दूसरे का मुँह देखते हुए प्रसन्नता प्रकट की। सहसा महात्मा ने कहा—ऐसा ही उपनिषदों में भी कहा है—'अवचनेन प्रोवाच!' भक्त-मण्डली ने इस विद्वत्ता पर आश्चर्य प्रकट किया और धन्य-धन्य के शब्द से पट-मण्डप गूँज उठा।

सम्भ्रान्त पुरुष सुशिक्षित था। उसके हृदय में यह बात समा गई कि महात्मा वास्तविक ज्ञान-सम्पन्न महापुरुष है। उसने अपने साधु-दर्शन की इच्छा की सराहना की और भक्तिपूर्वक बैठकर सत्संग सुनने लगा।

रात हो गई, जगह-जगह पर अलाव धधक रहे थे। शीत की प्रबलता थी। फिर भी धर्म-संग्राम के सेनापति लोग शिविरों में डटे रहे। कुछ ठहरकर आगन्तुक ने जाने की आज्ञा चाही। महात्मा ने पूछा—आप लोगों का शुभ नाम और परिचय क्या है?

हम लोग अमृतसर के रहने वाले हैं। मेरा नाम श्रीचन्द्र है और यह मेरी धर्मपत्नी है।—कह कर श्रीचन्द्र ने युवती की ओर संकेत किया। महात्मा ने भी उसकी ओर देखा। युवती ने उस दृष्टि से यह अर्थ निकाला कि महात्माजी मेरा

भी नाम पूछ रहे है। वह जैसे किसी पुरस्कार पाने की प्रत्याशा और लालच से प्रेरित होकर बोल उठी—दासी का नाम किशोरी है।

महात्मा की दृष्टि में जैसे एक आलोक घूम गया। उसने सिर नीचा कर लिया और बोला—अच्छा विलम्ब होगा जाइए। भगवान् का स्मरण रखिए।

श्रीचन्द्र किशोरी के साथ उठे। प्रणाम किया और चले।

साधुओं का भजन-कोलाहल शान्त हो गया था। निस्तब्धता रजनी के मधुर क्रोड में जाग रही थी। निशीथ के नक्षत्र, गंगा के मुकुर में अपना प्रतिबिम्ब देख रहे थे। शीत पवन का झोंका सबको आलिंगन करता हुआ विरक्त के समान भाग रहा था। महात्मा के हृदय में हलचल थी। वह निष्पाप हृदय ब्रह्मचारी दुश्चिन्ता से मलिन, शिविर छोड़कर कम्बल डाले, बहुत दूर गंगा की जलधारा के समीप खड़ा होकर अपने चिरसञ्चित पुण्यों को पुकारने लगा।

वह अपने विराग को उत्तेजित करता, परन्तु मन की दुर्बलता प्रलोभन बनकर विराग की प्रतिद्वन्द्विता करने लगती और इसमें उसके अतीत की स्मृति भी उसे धोखा दे रही थी। जिन-जिन सुखों को वह त्यागने के लिए चिन्ता करता वे ही उसे धक्का देने का उद्योग करते। दूर सामने दीखने वाली कलिन्दजा की गति का अनुकरण करने के लिए वह मन को उत्साह दिलाता परन्तु गम्भीर अर्द्ध निशीथ के पूर्ण उज्ज्वल नक्षत्र बालकाल की स्मृति के सदृश मानस पटल पर चमक उठते थे। अनन्त आकाश में जैसे अतीत की घटनाएँ रजताक्षरों से लिखी हुई उसे दिखाई पड़ने लगीं—

झेलम के किनारे एक बालिका और एक बालक अपने प्रणय के पौधे को अनेक क्रीड़ा-कुतूहलों के जल से सींच रहे है। बालिका के हृदय में असीम अभिलाषा और बालक के हृदय में अदम्य उत्साह। बालक रंजन आठ वर्ष का हो गया और किशोरी सात की। एक दिन अकस्मात् रंजन को लेकर उसके माता-पिता हरद्वार चल पड़े। उस समय किशोरी ने उससे पूछा—रंजन कब आओगे?

उसने कहा—बहुत ही जल्द। तुम्हारे लिए अच्छी-अच्छी गुड़ियाँ ले आऊंगा।

रंजन चला गया। जिस महात्मा की कृपा और आशीर्वाद से उसने जन्म लिया था, उसी के चरणों में चढ़ा दिया गया। क्योंकि उसकी माता ने सन्तान होने के लिए ऐसी ही मनौती की थी।

निष्ठुर माता पिता ने अन्य सन्तानों के जीवित रहने की आशा में अपने ज्येष्ठ पुत्र को महात्मा का शिष्य बना दिया। बिना उसकी इच्छा के वह संसार से—जिसे उसने अभी देखा भी नहीं था—अलग कर दिया गया। उसका गुरुद्वार

हाथी खरीदे हैं। राजा साहब मुंह दखते रह गये। हजार-हजार रुपये दाम बढा कर लगा दिया। राजसी ठाट ह। एक-स-एक पडित और गवैय उनके साथ है। यह मैना भी ता उन्ही क साथ आई है। लोग कहते है, वह सिद्ध महात्मा हे। जिधर आख उठा द, लक्ष्मी बरस पडे।

मधुबन को थप्पड-सा लगा। मना और महन्त। तब वह यहा क्या खडा है ? उस बडे-से डेरे के दूसरी ओर वह चला।

आस-पास छोटी-छाटी छोलदारियाँ खडी थी। मधुबन उन्ही म घूमन लगा। वह अपने हृदय को दबाना चाहता था। पर विवश होकर जैसे उस डेरे क आस-पास चक्कर काटने लगा।

इतने मे एक दूसरा परिचित कठस्वर सुनाइ पडा। हा, चौबे ही तो थ। किसी से कह रहे थे—तहसीलदार साहब ! महन्तजी से जाकर कहिए कि पूजा का समय हो गया। ठाकुरजी के पास भी आवे। मैना तो कही जा नही रही है।

मरे महन्तजी, यह जितना ही बूढा हाता जा रहा है उतना ही पागल होन लगा है। रुपया बरस रहा है, और कोई राकन वाला नही। —तहसीलदार न उत्तर दिया।

मधुबन के अग स चिनगारियाँ छूटन लगी। उसके जीवन को विषाक्त करन वाले सब विषैले मच्छर एक जगह। उसके शरार म जैस भूला हुआ बल चैतन्य होन लगा।

उसने सोचा—मैं ता ससार क लिए मृतप्राय हूँ ही। फिर प्रेतात्मा की तरह मरे अदृश्य जीवन का क्या उद्देश्य है ? तो एक बार इन सबो को ।

फिर ऐठनेवाले हृदय पर अधिकार किया। वह प्रकृतिस्थ होकर ध्यान स उसकी बातो को सुनने लगा।

अभी अफ़सर लोग डेरे मे है। महन्तजी नही आ सक्ते। —एक नौकर न आकर चौबे से कहा।

तहसीलदार ने कहा—महाराज ! क्यो आप घबराते है, कुछ काम तो करना नही है। इसके साथ हम लोगो के रहने का यह तात्पर्य तो है नही कि यह सुधारा जाय। खाओ-पीओ, मौज लो। देखते नही, मै चला था धामपुर के जमीदार को सुधारने, क्या दशा हुई ! आज वही मेम सर्वस्व की स्वामिनी है। और मैं निकाल बाहर किया गया। गाँव मे किसी की दाल नही गलती। किसान लोगो के पास लम्बी-चौडी खेती हा गई। वे अब भला कानूनगो और तहसीलदारो की बात क्या

सुनगे ! अमीरो के यहाँ तो यह सब होता ही रहता है। हम लोग मन्दिर के सेवक हैं। चलने दो।

चलने दे, ठीक तो है। पर कुछ नियम ससार मे है अवश्य। उनको तोडकर चलने का क्या फल होता है, यह आपने अभी नहीं देखा क्या? देखिए, हम लोगो ने अधिकार रहने पर धामपुर मे कैसा अँधेर मचाया था। अब किसी तरह रोटी के टुकड़ो पर जी रहे है। कहाँ वह इन्द्रदेव की सरलता और कहाँ इसकी पिशाच-लीला! आपने देखा नही मुशीजी, वह लडकी, देहाती बालिका, तितली जिसकी गृहस्थी हम लोगो ने सत्यानाश कर देने का सकल्प कर लिया था, आज कितने सुख से—और सुख भी नही, गौरव से—जी रही है। उसकी गोद मे एक सुन्दर बच्चा है, और गाँव भर की स्त्रियो मे उसका सम्मान है!

मधुबन और भी कान लगाकर सुनने लगा।

बच्चा! अरे वह न जाने किसका है। उसको टाम-टाम से कोई बोलता नही। पहले का समय होता तो कभी गाँव के बाहर कर दी गई होती, और तुम आज उसकी बडी प्रशसा कर रहे हो। उसी के पति मधुबन ने तो तुम्हारी यह दुर्दशा की थी। बुरा हो चाडाल मधुबन का! उसने भाई तुम्हारा बायाँ हाथ ही झूठा कर दिया। यह तो कहो, किसी तरह काम चला लेते हो।

हाँ जी, अपने लोगो को क्या।

तो चलो, हम लोग भी वही बैठकर गाना सुने। यहाँ क्या कर रहे है।

तहसीलदार ने चौबे का हाथ पकडकर उठाया। दोनो बडे डेरे की ओर चले।

मधुबन अन्धकार मे हट गया। उसका मन उद्विग्न था। वह किसी तरह उसको शान्त कर रहा था।

मैना की स्वर-लहरी वायु-मण्डल मे गूँज रही थी। किन्तु मधुबन के मन मे तितली और उसके लडके के विषय मे विकट द्वन्द्व चलने लगा था। वह पागल की तरह लडखडाता हुआ ननीगोपाल के पास पहुँचा।

कहा—ननी बाबू! मुझे छुट्टी दीजिए। मैं अब जाता हूँ।

क्या मधुबन! क्या तुमको यहाँ कोई कष्ट है?

नही, अब मैं यहाँ नही रह सकता।

तो भी रात को कहाँ जाओगे? कल सवेरे जहाँ जाना हो, वहाँ के लिए टिकट दिला दूँगा!—ननी ने पुचकारते हुए कहा।

मधुबन ने रात किसी तरह काट लेना ही मन मे स्थिर किया। वह चुपचाप लेट रहा।

मल का कालाहल धीरे-धीरे शान्त हा गया था। रात गम्भीर हो चली थी।

मधुवन की आखा म नाद नही थी। प्रतिशाध लेन क लिए उसका पशु साँकल तुडा रहा था, और वह बार-बार उसे शान्त करना चाहता था। भयानक द्वन्द्व चल रहा था। सहसा अब उसे झपकी आन लगी थी, एक हल्ला-सा मचा—हाथी! हाथी!!

रात की अँधियारी म चारा ओर हलचल मच गई। साटे-वर्दार दौडे। पुलिस का दल कमर बाँधन लगा। लोग घबडाकर इधर-उधर भागने लगे।

मधुवन चौंककर उठ बैठा। उसके मस्तक म एक पुरानी घन्ना दौडधूप मचान लगी—मैना भी उसम थी और हाथी भी बिगडा था, और तब मधुवन ने उसकी रक्षा की थी वही स उसके जीवन मे परिवर्तन का आरम्भ हुआ था।

तो आज क्या होगा? ऊँह! जा होना हो वह होकर रह। मधुवन को ही क्या न हाथी कुचल दे। सारा झगडा मिट जाय, सारी मनोवेदना की इतिश्री हो जाय।

वह अविचल बैठा रहा।

घटा म कालाहल शान्त हुआ। काई कहता था, बीसा मनुष्य कुचल गये। काई कहता, नही कुल दस ही तो। इस पर वाद-विवाद चलन लगा।

किन्तु मधुवन स्थिर था। उसन सोचा, जिसकी मृत्यु आई उस ससार स छुट्टी मिली। चलो उतन तो जीवन-दड स मुक्त हो गये।

सवेरे जब वह जान क लिए प्रस्तुत था, ननीगोपाल स एक ग्राहक कहन लगा—भाई, मैं ता इस मले स भागना चाहता हूँ। यहा पशु और मनुष्य म भद नही। सब एक जगह बुरी तरह एकत्र किये गय हैं। कब किसकी बारी आवेगी, कौन कह सकता है। सुना है तुमन महन्त का समाचार? उनकी वेश्या, पुजारी और तहसीलदार नाम का एक कर्मचारी ता हाथी से कुचल कर मर गय। महन्त क सिर म चाट आइ है। उसके भी बचने के लक्षण नही हैं। उसी के हाथी बिगडे, तीना-के-तीनो पागल हो गये। कुछ लोग तो कहते हैं, जो राजा इन हाथियो को लेना चाहता था उसी ने कुछ इन्हे खिलवा दिया।

ननी ने कहा—मरें भी य पापी। हाँ, ता तुमका तीन दर्जन चाहिए? बाँध दो जी!

नौकर साबुन बाँधन लगे। मधुवन स्तब्ध खडा था। ननी न उससे पूछा—ता तुम जाना ही चाहते हो?

हाँ।

कुछ चाहिए?

नहीं, अब मुझे कुछ नहीं चाहिए। मैं चला!

मधुबन सिर झुकाकर धीरे-धीरे कमरे से बाहर हो गया। उसके मन में यही बात रह-रहकर उठती थी—मरते तो सभी हैं, फिर भगवान् उन्हें पाप करने के लिए उत्पन्न क्यों करता है, जो मरने पर भी पाप ही छोड़ जाते हैं! और तितली! उसके लड़का हुआ! कब हुआ! हे भगवान्! मरते-मरते भी वे सब मेरे मन में सन्देह का विष उँड़ेल गए।

वह निरुद्देश्य चल पड़ा।

## ५

शैला की तत्परता से धामपुर का ग्राम-सघटन अच्छी तरह हो गया था। इन्ही कई वर्षों मे धामपुर एक कृषि प्रधान छोटा-सा नगर बन गया। सडके साफ-सुथरी, नालो पर पुल करघो की बहुतायत, फूलो के खेत, तरकारियो की क्यारिया, अच्छे फलो के बाग—वह गाव कृषि-प्रदर्शनी बन रहा था। खेतो के सुन्दर टुकडे बडे रमणीय थे। कोई भी किसान ऐसा न था, जिसके पास पूरे एक हल की खेती के लिए पर्याप्त भूमि नही थी। परिवर्तन म इसका ध्यान रखा गया था कि एक खत कम-से-कम एक हल स जोतने-बोने लायक हो।

पाठशाला, बक और चिकित्सालय तो थे ही, तितली की प्रेरणा से दो-एक रात्रि-पाठशालाएँ भी खुल गयी थी। कृपको क लिए कथा के द्वारा शिक्षा का भी प्रवन्ध हो रहा था। स्मिथ उस प्रान्त मे 'बूढा बाबा' के नाम स परिचित था। उसके जीवन म नया उल्लास और विनोदप्रियता आ गई थी। हँसा हँसाकर वह ग्रामीणो को अपन सुधार पर चलने के लिए बाध्य करता।

हाँ, उसन ग्रामीणो म अखाडे और सगीत-मडलियो का भी खूब प्रचार किया। वह स्वय अखाड जाता गान-वजाने मे सम्मिलित होता, उनके रोगी होन पर कटिबद्ध होकर सेवा करता। युवको म स्वय-सेवा का भाव भी उसने जगाया।

धामपुर स्वर्ग बन गया। इन्द्रदेव न तो माँ के लौटा देने पर भी उसकी आय अपन लिए कभी नही ली। शैला के सामने धामपुर का हिसाब पडा रहता। जिस *विभाग म कमी होती, वही खर्च किया जाता। वह प्राय धामपुर आया करती।*

नन्दरानी की प्रेरणा से शैला एक चतुर भारतीय गृहिणी बन गई थी। इन्द्रदेव के स्वावलम्बन मे वह अपना अश तो पूरा कर ही देती। बैरिस्टरी की आय, उन लोगो के निजी व्यय के लिए पर्याप्त थी।

और तितली? उसके और खेत बनजरिया से मिल जान पर बीसो बीघे का एक चक हो गया था, जिसम भट्ठा की जगह बराबर करके धान की क्यारी बना दी गई थी। उसका बालिका-विद्यालय स्वतत्र और सुन्दर रूप से चल रहा था। दो जोडी अच्छे बैल, दो गाय और एक भैंस उसकी पशुशाला म थी। साफ-

मुधरी चरनो, चरा ने लिए अलग गादाम, रामजस न अधान था। अन्न का व्यवस्था राजो करती। मनिया आर रामदान की सगाइ हा गई था। उनक सामन एक छाटा सा वालक खलन लगा।

किन्तु तितली अपनी इस एकान्त साधना म कभी-कभा चाक उठती थी। माहन क मुँह पर गम्भार विपाद री रधा कभी-कभी स्पष्ट हाकर तितली का विचलित कर दता था।

माहन का अभिन्न मित्र था रामजस। वह अभा तीस वरस का नहीं हुआ था, किन्तु उसक मुँह पर वृद्धा की-सी निराशा की झलक थी। उसके हृदय म उल्लास तभी हाता, जब माहन क साथ किसी सन्ध्या म गगा का कछार रौंदत हुए वह घूमता था। वह चलता जाता था, और उसका पुराना बाता का अन्त न था। किस तरह उसका खत चला गया, कैस लाठी चली, कैस मधुवन भइया ने उसकी रक्षा की, यही उसकी बात-चात का विषय था। माहन ध्यानमग्न तपस्वी की तरह उन बाता का सुना करता।

माहन भा अब चौदह वरस का हा गया था। वह सवस ता नहो, किन्तु राजा स नटखटपन किय बिना नहीं मानता था। उस चिढ़ाता, मुँह बनाता, कभी-कभा नाच-खसाट भी करता। पर उस पर दुलार स कृत्रिम-राप प्रकट करक भा बाल-विधवा राजा एक प्रकार का सन्तोप हो पाती थी।

सच ता यह है कि राजा न ही उस यह सब सिखाया था। तितला कभी-कभी इसक लिये राजा को बात भा सुनाती। पर वह कह दता कि चल, तुझम ता यह पाजीपन नहीं करता। इतना हा पाजी ता मधुवन भी था लडकपन म, यह भी अपने बाप का बेटा है न।

राजो क मन म मधुवन के बाल्यकाल का स्नेहपूर्ण चित्र उपस्थित करते हुए मोहन उसको सान्त्वना दिया करता।

मोहन कभी-कभी माता के गम्भीर प्यार से ऊब कर रामजस क साथ घूमन चला जाता। वह आज गगा के किनारे-किनारे घूम रहा था। सध्या समीप थी। सवार और काई की गन्ध गगा के छिछले जल से निकल रहा थी। पक्षिया क झुण्ड उडते हुए, गगा की शान्त जलधारा मे अपना क्षणिक प्रतिविम्ब छाड जाते थे। वहाँ की वायु सहज शीतल थी। सब जैसे रामजस के हृदय की तरह उदास था।

रामजस को आज कुछ बात-चीत न करते दखकर माहन उद्विग्न हा उठा। उस इतना चलना खलने लगा। न जान क्या, उसका रामजस से हँसी करन का

मूझी । उसने पूछा—चाचा ! तुमने ब्याह क्यो नही किया ? बुआ तो कहती थी, लडकी बडी अच्छी है । तुम्ही ने नाही कर दी ।

हाँ रे मोहन ! लडकी अच्छी होती है, यह तू जानने लगा । कह तो, मैं ब्याह करके क्या करूँगा ? उसको खाने के लिए कौन देगा ?

मैं दूँगा, चाचा ! यह सब इतना-सा अन्न कोठरी मे रखा रहता है । हर साल देखता हूँ कि उसमे घुन लगते है, तब बुआ उसको पिसाकर इधर-उधर बाँटती फिरती है । चाची को खाना न मिलेगा ! वाह, मैं बुआ की गर्दन पर जहाँ चढा, सीधे से थाली परस देगी ।

तुम बडे बहादुर हो । क्या कहना ! पर भाई, अब तो मैं तुम्हारा ही ब्याह करूँगा ! अपना तो चिता पर होगा ।

छी-छी चाचा, तुम्ही न कहते हो कि बुरी बात न कहनी चाहिए । और अब तुम्ही...देखो, फिर ऐसी बात करोगे तो मैं बोलना छोड दूँगा ।

रामजस की आँखो मे आँसू भर आये । उसे मधुबन का स्मरण व्यथित करने लगा । आज वह इस अमृत-वाणी का सुख लेने के लिए क्यो नही अन्धकार के गर्त्त से बाहर आ जाता । उसकी उदासी और भी बढ गई ।

धीरे-धीरे धुँधली छाया प्रकृति के मुँह पर पडने लगी । दोनो घूमते-घूमते शेरकोट के खँडहर पर पहुँच गये थे । मोहन ने कहा—चाचा ! यह तो जैसे कोई मसान है ?

लम्बी साँस लेकर रामजस ने कहा—हाँ बेटा ! मसान ही है । इसी जगह तुम्हारे वश की प्रभुता की चिता जल रही है । तुमको क्या मालूम; यही तुम्हारे पुरुषो की डीह है । तुम्हारी ही यह गढी है ।

मेरी ?—मोहन ने आश्चर्य से पूछा ।

हाँ तुम्हारी, तुम्हारे पिता मधुबन का ही घर है ।

मेरे पिता । दुहाई चाचा । तुम एक सच्ची बात बताओगे ? मेरे पिता थे ! फिर स्कूल मे रामनाथ ने उस दिन क्यो कह दिया कि—चल, तेरे बाप का भी ठिकाना है !

किसने कहा बेटा ! बता, मैं उसकी छाती पर चढकर उसकी जीभ उखाड लूं । कौन यह कहता है ?

अरे चाचा ! उसे तो मैंने ही ठोक दिया । पर वह बात मेरे मन मे काँटे की तरह खटक रही है । पिताजी हैं कि मर गये, यह पूछने पर कोई उत्तर क्यो नही देता । बुआ चुप रह जाती हैं । माँ आँखो मे आँसू भर लेती हैं । तुम बताओगे, चाचा !

बेटा, यही शेरकोट का खँडहर तेरे पिता को निर्वासित करन का कारण है। हाँ, यह खँडहर ही रहा। न इस पर बक बना, न पाठशाला बनी। अपने भी उजडकर यह अभागा पडा है, और एक सुन्दर गृहस्थी को भी उजाड डाला।

तो चाचा! कल से इसको बसाना चाहिए। यह बस जायगा तो पिताजी आ जायँगे?

कह नही सकता।

तब आओ, हम लोग कल से इसमे लपट जायँ। इधर तो स्कूल मे गर्मी की छुट्टी है। दो-तीन घर बनाते कितने दिन लगगे।

अरे पागल! यह जमीदार के अधिकार म है! इसमे का एक तिनका भी हम छू नही सकते!

हम तो छुएँगे चाचा! देखो, यह बास की कोठी है। मैं इसमे से आज ही एक कैन तोडता हूँ।—कहकर मोहन, रामजस के 'हाँ-हा' करने पर भी, पूरे बल स एक पतीली-सी बास की कैन तोड लाया। रामजस ने ऊपर स तो उसे फटकारा, पर भीतर वह प्रसन्न भी हुआ। उसने सन्ध्या की निस्तब्धता को आन्दोलित करते हुए अपना सिर हिलाकर मन-ही मन कहा—है तू मधुवन का बेटा!

रामजस का भूला हुआ बल, गया हुआ साहस, लौट आया। उसने एक बार कधा हिलाया। अपनी कल्पना के क्षेत्र मे ही झूमकर वह लाठी चलाने लगा, और देखता है कि शेरकोट मे सचमुच घर बन गया। मोहन के लिए उसके बाप-दादा की डीह पर एक छाटा-सा सुन्दर घर प्रस्तुत हो ही गया।

अन्धकार पूरी तरह से फैल गया था। उसने उत्साह से मोहन का हाथ पकड-हिला दिया, और कहा—चलो मोहन! अब घर चले।

वे दानो घूमते हुए उसी घाट पर के विशाल वृक्ष के नीचे आये। उसके नीचे पत्थर पर एक मलिन मूर्ति का भ्रम मोहन को हुआ। उसने धीरे से रामजस से कहा—चाचा, वह देखो, कौन है?

रामजस न देखकर कहा—होगा कोई, चलो, अब रात हो रही है। तेरी बुआ बिगडे गी।

बुआ! वह तो बात-बात म बिगडती हैं। फिर प्रसन्न भी हो जाती है। हाँ, माँ से मुझे ।

डर लगता है? नही बेटा! तितली के दुखी मन म एक तेरा ही तो भरोसा है। वह बेचारी तुम्ही को देखकर तो जी रही है। हे भगवान्! चौदह बरस पर तो रामचन्द्र जी वनवास झेलकर लौट आये थे। पर उस दुखिया का ।

वे लोग बातें करते हुए दूर निकल गये थे। वृक्ष के नीचे बैठी हुई मलिन मूर्ति हिल उठी।

बनजरिया के पास पहुँचते-पहुँचते रात हो गई। मोहन ने कहा—चाचा! क्या वह भूल था ? तुमने मुझे देख लेने क्यो नही दिया ? इसी से लोग डर जाते हैं ?

पागल! डर की कौन बात है ? तेरा बाप तो डरना जानता ही न था ?

हाँ, मैं भी डरता नही हूँ, पर तुमने देखने क्यो नही दिया।

मोहन के मन में एक तरह का कुतूहल-मिश्रित भय उत्पन्न हो गया था। वह सुन चुका था कि एकान्त में वृक्षो के पास भूत-प्रेत रहते हैं तब भी वह अपने स्वाभाविक साहस को एकत्र कर रहा था।

तितली ने डाँटकर पूछा—क्या, तू इतनी देर तक कहाँ घूमता रहा ? छुट्टी है तो क्या घर पर पढने को नही है ?

उसने माँ की गोद में मुँह छिपाकर कहा—माँ, मैं आज अपनी पुरानी डीह देखने चला गया था। शेरकोट!

दीपक के धुँधले प्रकाश मे तितली ने उदासी से रामजस की ओर देखते हुए कहा—रामजस! इस बच्चे के मन में तुम क्यो असन्तोष उत्पन्न कर रहे हो ? शेरकोट को भूल जाने से क्या उनकी कुछ हानि होगी ?

भाभी, शेरकोट मोहन का है। तुमको उसे भी लौटा लेना पडेगा, जैसे हो वैसे। मुझे उसके लिए मरना पडे, तो भी मैं प्रस्तुत हूँ। कल मैं स्मिथ साहब के पास जाऊँगा। न होगा तो लगान पर हो उसको माँग लूँगा। मधुबन भइया लौटकर आवेगे तो क्या कहेगे।

उसको हटाने के लिए तितली ने कहा—अच्छा, जाओ। तुम लोग खा-पी लो। कल देखा जायगा।

तितली एकात मे बैठकर आज रोने लगी! मधुबन आवेगे ? यह कैसी दुराशा उसके मन में आज भीषण रूप से जाग उठी। पुरुषोचित्त साहस से उसने इन चौदह बरसो में ससार का सामना किया था। किसी से न झुकने की टेक, अविचल कर्त्तव्य-निष्ठा और अपने बल पर खडे होकर इतनी सारी गृहस्थी उसने बना ली। पर क्या मधुबन लौट आवेगे ? आकर उसके सयम और उसकी साधना का पुरस्कार देगे ? एक स्नेहपूर्ण मिलन उसके फूटे भाग्य में है ?

निष्ठुर विधाता! बचपन अकाल की गोद में! शैशव बिना दुलार का बीता! यौवन के आरम्भ में अपने बाल-सहचर 'मधुवा' का थोडा-सा प्रणय-

मधु जो मिला, वह क्या इतना अमर कर देने वाला है कि यत्रणा मे पीडित होकर वह अनन्तकाल तक प्रतीक्षा करती हुई जीती रहगी ?

उसे अपनी ससार-यात्रा की वास्तविकता मे सन्देह होने लगा। वह क्या इतनी धूम-धाम से हलचल मचाकर ससार व नश्वर लोक म अपना अस्तित्व सिद्ध करने की चेष्टा करती रही ? जियगी, ता झेलेगा कौन ? यह जीवन कितनी विषम घाटिया स होकर धीरे-धीरे अन्धकार की गुफा म प्रवेश कर रहा है। मैं निरालम्ब होकर चलने का विफल प्रयत्न कर रही हूँ क्या ?

गाव भर मुझसे कुछ लाभ उठाता है, और मुझे भी कुछ मिलता है, किन्तु उसके भीतर एक छिपा हुआ तिरस्कार का भाव है। और है मेरा अलक्षित वहिष्कार ! मैं स्वय ही नही जानती, किन्तु यह क्या मेरे मन का सन्दह नही ह ? मुझे जीभ दबाकर लोग न जाने क्या-क्या कहते ह ! यह सब चल रहा है तो भी मैं अपने म जैस किसी तरह सन्तुष्ट हा लेती हूँ।

मेरी स्व-चेतना का यही अर्थ है कि मैं और लोगो की दृष्टि मे लघुता से देखी जाती हूँ, मैं और उसकी जानकारी स अपने को अछूती रखना चाहती हैं। किन्तु यह 'लुक-छिप कब तक चला करेगी ? एक बार ध्वस होकर यह खँडहर भी शेरकोट की तरह बन जाय !

शैला ! कितनी प्यारी और स्नेह भरी सहेली है। किन्तु उससे भी मन खोलकर मैं नही मिल सकती। वह फिर भी सामाजिक मर्यादा मे मुझसे बडी है और मुझे वैसा काई आधार नही। है भी तो केवल एक मोहन का। वह कोमल अवलम्ब ! अपनी ही मानसिक जटिलताओ से अभी स दुर्बल हो चला है। वह साचने लगा है, कुढने लगा है, किसी से कुछ कहता नही। जैसे लज्जा की छाया, उसके सुन्दर मुख पर दौड जाती है। मुझसे अपनी माँ से, अपनी मन की व्यथा खोलकर नही कह सकता। हे भगवान् !

वह रोन लगी थी। हाँ, हा, रोन म आज उस सुख मिलता था।

किन्तु वह रोने वाली स्त्री न थी। वह धीरे धीरे शान्त होकर प्रकृतिस्थ होने लगी थी। सहसा दौडता हुआ मोहन आया। पीछे राजा थी। वह कह रही था—देख न, रोटी और दूध दे रही हूँ। यह कहता है, आज तरकारी क्यो नही बनी। अपने बाप की तरह यह भी मुझको खाने के लिए तग करता ही है।

मोहन तितली के पास आ गया था। तितली ने उसके सिर पर हाथ रखा, वह जल रहा था। उसने कहा—मा, मुझे भूख नही है।

अरे तुमको तो ज्वर हो रहा है ! —तितली न भयभीत स्वर मे कहा।

क्या ? अब तो इसका आज खाने को नही देना चाहिए !

यह कहकर राजो चली गयी, और मोहन माँ की गोद मे भयभीत हरिण-शावक की तरह दुबक गया।

तितली ने उसे कपडा ओढाकर अपने पास सुला लिया। वह भी चुपचाप पडा माँ का मुँह देख रहा था। दीप शिखा के स्निग्ध आलोक म उसकी पुतली, सामना पड जाने पर, चमक उठती थी। तितली उसके शरीर को सहलाती रही, और मोहन उसके मुँह का दखता ही रहा।

सो जा बेटा। —तितली ने कहा।

नीद नही आ रही है। —मोहन न कहा। उसकी आँखो मे जिज्ञासा भरी थी।

क्या है रे? —तितली ने दुलार स पूछा।

माँ मैंने पेड के नीचे, शेरकोट क पास जो घाट पर बडा-सा पेड है उसी के नीचे आज संध्या को एक विचित्र ।

क्या तू डर गया है? पागल कही का।

नही, माँ, मैं डरता नही। पर शेरकोट क पास वह कौन वैठा था। मेरे मन मे जैसे बडा

जैसे वडा, जैसा बडा! क्या बडे खायेगा? तू भी कैसा लडका है। साफ-साफ क्यो नही कहता? —तितली का कलेजा धक् धक् करने लगा।

माँ, मै एक बात पूछू?

पूछ भी—तितली न उसके सिर पर हाथ फेरते हुए कहा। उसका पसीना अपने अचल से पोछ कर वह उसकी जिज्ञासा से भयभीत हो रही थी।

माँ!

कह भी! मुझे जीते-जी मार न डाल! मेरे लाल! पूछ! तुझे डर किस बात का है? तेरी मा ने संसार म कोई ऐसा काम नही किया है कि तुझे उसके लिए लज्जित होना पडे।

मा, पिताजी!

हाँ वेटा, तेरे पिताजी जीवित है। मरा सिन्दूर दखता नही?

फिर लोग क्यो ऐसा कहते है?

वेटा! कहने दे, मैं अभी जीवित हूँ। और मेरा सत्य अविचल होगा तो तेरे पिताजी भी आवेंगे।

तितली का स्वर स्पष्ट था। मोहन को आश्वासन मिला। उसके मन म जैसे उत्साह का नया उद्गम हा रहा था। उसने पूछा—माँ, हमी लोगा का शेर-कोट है न?

हाँ बेटा, शेरकोट तेरे पिताजी के आते ही तेरा हो जायगा। कल मैं शैला के पास जाऊँगी। तू अब सो रह।

तितली को जीवन भर म इतना मनोबल कभी एकत्र नहीं करना पडा था। मोहन का ज्वर कम हो चला था। उसे झपकी आने लगी थी।

उसी कोठरी स सटकर एक मलिन मूर्ति बाहर खडी थी। सुकुमार लता उस द्वार के ऊपर बन्दनवार-सी झुकी थी। उसी की छाया म वह व्यक्ति चुपचाप मानो कोई गम्भीर सन्देश सुन रहा था।

तितली की आखो म एक क्षणिक स्वप्न आया और चला गया। उसकी आँखे फिर शून्य होकर खुल पडी। वह बचन हो गयी। उसने मोहन का सिर सहलाया। वह निमल हल्के-से ज्वर म सो रहा था। तब भी कभी-कभी चौंक उठता था। धीरे-धीरे उसके ओठ हिल जाते थे। तितली जैसे सुनती थी कि वह बालक 'पिताजी कह रहा है। वह अस्थिर होकर उठ बैठी। उसकी वेदना अब वाणी बनकर धीरे-धीरे प्रकट होने लगी—

नही! अब मेरे लिए यह असम्भव है। इसे मैं कैस अपनी बात समझा सकूँगी! हे नाथ! यह सन्देह का विष, इसके हृदय मे किस अभागे ने उतार दिया। ओह! भीतर-ही-भीतर यह छटपटा रहा है। इसको कौन समझा सकता है। इसक हृदय म शेरकाट, अपने पुरखो की जन्मभूमि के लिए उत्कट लालसा जगी है। ओह, सम्भव ह, यह मेरे जीवन का पुण्य मुझे ही पापिनी और कलकिनी समझता हो तो क्या आश्चय। मने इतन धैय से इसीलिए ससार का सब अत्याचार सहा कि एक दिन वह आवगे, और मै उनकी थाती उन्हे सौपकर अपने दु खपूर्ण जीवन से विश्राम लूंगी। किन्तु अब नही। छाती मे झंझरिया बन गयी है। इस पीडा का कोई समझन वाला नही। कभी एक मधुर आश्वासन! नही, नही, वह नही मिला, और न मिल! किन्तु अब मैं इसका नही सम्भाल सकती। जिसने इसे ससार मे उत्पन्न किया हा वही इसका सम्भाले। तो अभी नारी-जीवन का मूल्य मैने इस निष्ठुर ससार को नही चुकाया क्या?

ठहर जाऊँ? कुछ दिन और भी प्रतीक्षा करूँ, कुछ दिन और भी हत्यारे मानव-समाज की निन्दा और उत्पीडन सहन करूँ। क्या एक दिन, एक घडी, एक क्षण भी मेरा, मरे मन का नही आवेगा—जब म अपन जीवन-मरण के दु ख-सुख म साथ रहन की प्रतिज्ञा करने वाल के मुँह स अपनी सफाई सुन लू?

नही, वह नही आन का। तो भी मनुष्य के भाग्य म वह अपना समय कब आता ह, यह नहीं कहा जा सकता। रो लूं? नही, अब रोने का समय नही है। बेचारा सो रहा है। तो चलूं। गगा की गोद मे।

तितली इस उजडे उपवन से उड जाय।

उसने पागलों की तरह मोहन को प्यार किया, उसे चूम लिया।

अचेत मोहन करवट बदल कर सो रहा था। तितली न किवाड खोला।

आकाश का अन्तिम कुसुम दूर गगा की गोद म चू पडा, और सजग होकर सब पक्षी एक साथ कलरव कर उठे।

तितली इतने ही से तो नही रुकी। उसने और भी देखा, सामने एक चिर-परिचित मूर्ति। जीवन-युद्ध का थका हुआ सैनिक मधुबन विश्राम-शिविर क द्वार पर खडा था।

उसकी आँखे आशा-विहीन सन्ध्या और उल्लास-विहीन उषा की तरह काली और रतनारी थी। कभी-कभी उनमे दिग्दाह का भ्रम होता, वे जल उठती, परन्तु फिर जैसे बुझ जाती। वह न वेदना थी न प्रसन्नता। उसके घुँघराले बाल जटा न बन पाये। छोटी-छोटी स्वत बढने वाली दाढी भी कुछ यो ही कालिमा से उसकी सुवर्ण-त्वचा को रेखाकित कर रही थी। शरीर केवल हाड से बना प्रतीत होता था; परन्तु उसमे बल का अभाव नही था। वह अभी आकर, शिप्रा के शीतल जल से स्नान कर घाट पर बैठा था। उसके मणिबन्ध मे, किसी नाग-रिका के जूडे की शिप्रा मे गिरी हुई माला पडी थी, अकारण। उसमे अभी गन्ध थी। फिर भी उसे सूँघने की इच्छा नही। वह परदेशी था। उसकी एक छोटी गठरी वही पडी थी। शिप्रा मे जल-विहार करने वालो की कमी न थी। वसन्त की सन्ध्या मे आकाश प्रसन्न था। प्रदोष का रमणीय समय, किन्तु वह तो अन-मना, थका-सा तब भी जैसे इन सब की वह उपेक्षा कर रहा था।

तूर्य-नाद और दुन्दुभि का गम्भीर घोष गूँजने लगा। चारो ओर जैसे हल-चल मची। लोग उठकर चलने लगे। परन्तु वह स्थिर बैठा रहा। किसी ने पूछा पूछा—"तुम न चलोगे क्या ?"

"कहाँ ?"

"मन्दिर मे"—

"किस मन्दिर मे ?"

"यही महाकाल की आरती देखने"—

"अच्छा"—कहकर भी वह उठा नही। घाट जन-शून्य हो गया। मन्दिर की पताका धूमिल आकाश मे लहरा रही थी। वह बैठा रहता; परन्तु चपल घोडो से सज्जित एक पुष्प-रथ, वही घाटी के समीप आकर रुका। उस पर बैठे हुए युवक ने सारथी से कहा—"बस यही, किन्तु वे सब कहाँ है, अभी नही आये। इतने मे अश्वारोहियो की एक छोटी-सी टुकडी वहाँ आकर खडी हुई। रथी ने कुछ सकेत किया। वे सब उतर पडे। शिप्रा-तट के वट की शाखाओ मे घोड़ो के

डार अटका दिय गये। कुछ परिचारक भा दौड़ते हुए आय। व मन नहीं ठहर गय। कवल एक उत्तरधारी महाकाल के गापुर की ओर बढ़न लगा। पाछे-पीछ ये लाग चल। रथी का डील-डौल साधारण था, किन्तु उसका प्रभाव असाधारण। उसके समीप स लाग हट जात।

कुतूहल और क्या पहला परदसी इन्हीं लागा क साथ, पाछे-पाछ मन्दिर म घुसा। सब लाग व्यस्त थ। पूजन आरम्भ हा चुका था। नागरिकों का झुड भी चला आ रहा था। किन्तु न जान क्यो उस रथी पर दृष्टि जाते ही जैसे सब सशक हा जात। पथ छाड दत।

मन्दिर के विशाल प्रागण म नर-नारी का भाड उमड रही था। महाकाल का प्रदाप-पूजन भारत-विख्यात था। उसम भक्ति और भाव दाना का समावेश था। सात्विक पूजा क साथ नृत्य गीत-कला का समावेश था। इसीलिए बौद्ध-शासन म भी उज्जयिनी की वह शोभा सजीव थी।

महाकाल के विशाल मन्दिर म सायकालीन पूजन हा चुका था। दर्शक अभी भी भक्ति-भाव स यथास्थान बैठ रहे थ। मण्डप क विशाल स्तम्भा स बेले क गजरे झूल रहे थे। स्वर्ण के ऊँचे दीपाधारो म सुगन्धित तैला क दीप जल रह थ। कस्तूरी अगरु स मिली हुई धूप-गन्ध, मन्दिर म फल रही थी। गर्भगृह क समीप एक मुक्तकेश ब्रह्मचारी एक सौ एक बत्तियो की जलती हुइ आरती को अपनी बडी-बडी रतनारी आँखा स देख रहा था। पुष्प-शृगार स भूपित महाकाल-मूर्ति की विशाल देहली पर बीचोबीच वह आरती जल रही थी, जिस अपनी दृढ भुजा स ब्रह्मचारी ने घुमा कर रख दा है। पटह, तूर्य शान्त नीरव थे। मण्डप का चौकोर भाग बीच म खाली था। दर्शक चुप थे। सहसा मृदग और वीणा बज उठी। न जान किधर स नूपुर का झनकारती हुई एक देवदासी उसी रिक्त भूमिका म लास्य-मुद्रा म आ खडी हुई, भावाभिनय सगीत और नृत्य साथ-साथ चला।

उमा-तपस्वी हर के समीप पुष्प-पात्र लकर जाती है। वसन्त का प्रादुर्भाव हाता है। उमा के अग-अग मे श्री, यौवन और कमनीयता तरग-सी उठने लगती है। कोयल की पचम तान, वीणा की मधुर झनकार के साथ वह अप्सरा महाकाल के समीप पुष्पाजलि बिखर देती है।

निशीथ-व्यापी सगीत-समारोह का यह मगलाचरण था। आज मन्दिर म विशेष उत्सव की आयोजना थी। दर्शको मे एक ओर रथारोही व्यक्ति बैठा था। उसके साथी भी विशेष सावधान थे। किन्तु उसकी दृष्टि देवदासी पर थी। एक बार भी देव-प्रतिमा की ओर उसन भूल से भी नही देखा। उद्विग्न होकर उसने अपन साथी से धीरे से कहा—

"यह देव-मन्दिर है या रंगशाला ?"

"कुमार ! शान्त रहिए !" साथी ने कहा।

कुमार की आखे जल उठी। उसने एक बार अपने साथियो को देखा, जैसे अपने बल का अनुमान करता हो। फिर उसने देखा अपने समीप ही खड़े हुए उस युवा पथिक को, जो तन्मय होकर अपलक आखो से नर्तकी को देख रहा था। मूर्तिमती कला का वायवीय आकर उसके हृदय के भीतर स्पर्श करके मधुरता से भर रहा था। कुमार व्यग से हँस पडा। उसने चौककर कुमार को देखा। जैसे जन्मजात दो विरोधी एक-दूसरे को अकस्मात् दीख पड़े, वही दशा उन दोनो की हुई।

नर्तकी ने गायन प्रारम्भ किया। उसकी पञ्चम तान सभा-मण्डप म गूँज उठी। और युवा परदेशी ! वह तो जैसे पागल हो उठा। उसकी आंखे जैस फैल गयी। वह कुछ पहचान लेने का प्रयत्न कर रहा था। अब वह रुक नही सकता, बोलना ही चाहता था कि नवागन्तुक कुमार ने ललकार कर कहा—"बन्द करा निन्दनीय प्रदर्शन को ! देव-मन्दिर के नाम पर विलासिता के प्रचार को बन्द करो।"

महाकाल-प्रतिमा के समीप बैठा हुआ ब्रह्मचारी तन कर खडा हो गया। उसने प्रतीक्षा की, अब जनता मे से कोई प्रतिवाद करता है। किन्तु सहसा नर्तकी के आभूपणो की तरह भनभना कर व मौन रह गये; ब्रह्मचारी ने कहा—"देवाधिदेव की स्तुति करने से रुक जाना, सो भी किसी अपरिचित की आज्ञा पर, उचित नही। इरावती ! तुम चुप क्या हो ?"

इरावती ने आरम्भ किया। कुमार का मुँह लाल हो उठा। उसने कडक कर कहा—"मौर्य साम्राज्य के कुमारामात्य बृहस्पतिमित्र का परिचय तुम नही जानते देवकुलिक !"

"शान्त ! तुम तो भाषा का भी साधारण ज्ञान नही रखते कुमार ! देवकुल मृतको का होता है देवता का नही।" ब्रह्मचारी अपनी पूर्ण मनुष्यता मे तन कर खडा था। बृहस्पतिमित्र उसकी ओर देखने का साहस छोड चुका था, परन्तु उसने ढिठाई से कहा—"कहाँ है उज्जयिनी का प्रादेशिक महामात्य। उसको मेरे आगमन की सूचना दो। और इस नर्तकी को पकड कर दुर्ग मे ले जाओ।"

बृहस्पतिमित्र का एक साथी दौड़ा हुआ बाहर गया। दूसरा सभा मण्डप मे इरावती की ओर चला। दर्शको मे भगदड़ पड़ी। रग मे भग हुआ। किन्तु युवा पथिक अब अपने को रोक न सका। वह भी मण्डप के बीच इरावती के समीप

वायु-वग से आ पहुँचा । इरावती से उसन धीरे से कहा—"इरा ! मैं हूँ, डरन की काई बात नही । मरे रहत तुम्हारा अनिष्ट नही हो सकता ।'

इरावती कृतज्ञता से उसकी आर दख कर बाली —"धन्यवाद ! अग्निमित्र ! किन्तु मैं बन्दी होना चाहती हूँ ।

ब्रह्मचारी हँस पडा । अग्निमित्र सकाच मे गड-सा गया । उसकी कृपाण कटिबन्ध म चली गई । नतमस्तक वह खडा रहा । कुमारामात्य का साथी इरावती को जब पकडकर ले चला, तब ब्रह्मचारी न धीरे से उसे अपनी ओर खीच लिया ।

बृहस्पति एठा हुआ उद्धत-भाव स दूसरी ओर दख रहा था । पलक मारते यह घटना हुई । सभा-मण्डप जन-शून्य हा गया । केवल कुमार क साथी और गर्भगृह क द्वार पर अग्निमित्र तथा ब्रह्मचारी खडे रहे ।

प्रादेशिक के आन तक सब मौन बने रह । केवल ब्रह्मचारी क नत्रा स उल्का की तरह एक ज्वाला निकलती और पिर अपने आप बुझ जाती थी । जैसे उसके हृदय की शीतलता पानी लकर खडी थी ।

प्रादशिक ने कुमार का नमस्कार किया । गर्वोद्धत कुमार बृहस्पति उचित उत्तर न देकर पूछ बैठा—"क्यो जी, तुमन धम-विजय की आयोजना और उसके सम्बन्ध मे निकली हुई आज्ञाओ का अच्छी तरह पालन किया है ? देखता हूँ कि उज्जयिनी क प्रादशिक ने साम्राज्य का कवल नियमित कर भेज देना ही अपना कर्तव्य समझ लिया है ।

' आय ! मै अपनी त्रुटि अभा तक नही समझ सका । —सविनय प्रादेशिक ने कहा ।

'क्या समझागे ! धम क नाम पर शील का पतन, काम-सुखो की उत्तेजना और विलासिता का प्रचार तुमको भी बुरा नही लगता न ! स्वर्गीय दवप्रिय सम्राट् अशोक का धर्मानुशासन एक स्वप्न नही था । सम्राट् उस धर्म-विजय को सजीव रखना चाहते है । किन्तु वह शासको की कृपा से चलने पावे तव तो । तुम्हारी छाया के नीचे य व्यभिचार क अड्डे, चरित्र के हत्यागृह और पाखण्ड क उद्गम सबल है । और तुम आँखे बन्द किये निद्रा ले रहे हा । मैं किसी के धार्मिक कृत्य मे बाधा नही देना चाहता, किन्तु चारित्र्य विनाश और हिंसा-मूलक क्रियाओ का राकना मेरा कर्तव्य है । मै वेश्याओ से घिरी हुई देव-प्रतिमा स घृणा करता हूँ । यह श्रृङ्गार-लास्य धर्म है क्या ?

अब ब्रह्मचारी स नही रहा गया । उसने कहा— धर्म क्या है और क्या नहीं है, यह महाकाल-मन्दिर का आचाय बौद्ध-धर्म-महामात्र स सीखना नही

चाहता। यह व्याख्यान मन्दिर मे न देकर कही और देने की कृपा कीजिए। मुझे ता स्पष्ट राजा की आज्ञा मिलनी चाहिए। शासक मुझसे क्या चाहता है। शासन-दण्ड-धर्म म परिवर्तन नही करा सकता। हाँ, उसके राष्ट्र म मेरा धर्म कहाँ तक बाधक है, यह मैं देख लूँगा।"

कुमार का क्रोध अब अपने म नही रह सका। उसने उच्च कठ से कहा—"तो सुनो, मौर्य-साम्राज्य की प्रधान नीति धर्म-सशोधन की है। जितने अनाचार हैं, वे सा राष्ट्र मे न हाने पावेगे।"

ब्रह्मचारी की आँखा से एक बार फिर ज्वाला निकली। महाकाल के पुजारी न दृढ कठ से कहा—"किन्तु भगवान् का ताण्डव-नृत्य क्या है? तुम नही जानते कुमार! उस नृत्य को रोकने की किसम क्षमता है! तुम्हारी समस्त शक्ति उन शक्तिनाथ की विभूति का एक कण है। वडे-वडे साम्राज्य और सम्राट् उसकी एक दृष्टि म नाश होते हैं। सावधान!

ब्रह्मचारी का वाक्य पूरा नही होन पाया था कि दा उल्काधारिया के साथ एक सम्भ्रान्त राजपुरुष न दौडते हुए आकर कहा—"कुमार की जय हा! सम्राट् शतधनुष न निर्वाण प्राप्त किया।' एक क्षण मे महान् परिवर्तन! ब्रह्मचारी ने मुस्करा दिया। अग्निमित्र चकित हा रहा था। और युवा कुमार यह नही साच सकता था कि वह शोक प्रकट करे या राज्य प्राप्त करने का हर्ष! क्योकि साम्राज्य के सिहासन पाने म वडी बाधाएँ थी। वह अवनत मस्तक चुप खडा था। राजनिधन का समाचार मन्दिर के कोने-काने म फैल गया। साथ ही—उपासका ने दव, किन्तु दृढ स्वर म कहा "यह महाकाल का काप है।

महाकुमार बृहस्पतिमित्र ने उस अवसाद से ऊपर उठने की चेष्टा करते हुए कहा—"प्रादेशिक! इस नर्तकी को अभी कुछ दिना के लिए सघ म भेज दा और मैं कुसुमपुर जा रहा हूँ। जा कर है वह भी सना के साथ मेरे पीछे-पीछे शीघ्र पहुँचे, इसम भूल न हो।'

बृहस्पतिमित्र मन्दिर-प्रागण से बाहर हा गया। और पुष्परथ पर बैठ कर वेग से उसी रात्रि के अन्धकार मे पाटलिपुत्र की ओर चल पडा। उज्जयिनी की भयभीत जनता ने देखा कि उल्काधारी अश्वारोहियो के बीच एक क्रूर पिशाच-परिवार गन्धर्व-नगर की तरह उडा जा रहा है।

जनता लौट कर प्रागण म न आई। ब्रह्मचारी निश्चल-भाव स गर्भगृह क द्वार पर खडा था। और अग्निमित्र जैसे निरुपाय छटपटा रहा था।

इरावती चुपचाप खडी थी। उसकी दृष्टि से तिरस्कार की लहर उठ रही

थी। प्रादेशिक प्रतीक्षा कर रहा था। भिक्षुणी-संघ म समाचार भेजा जा चुका था।

अग्निमित्र अपन का उलझना से बाहर करन क लिए अभी तक सघप कर रहा था। उसने कहा— इरा ! तुम भिक्षुणी होन के पहले मुझस कुछ बातें न कर लोगी ?

प्रादेशिक उद्विग्न मन से साम्राज्य के उलट-फेर की बात साच रहा था। उसन अपन साथी सैनिक से कहा— 'मैं जाता हूँ। यह स्त्री तब तक अपने इस परिचित स बात करती है, फिर भिक्षुणी-संघ से किसी के आ जान पर उसी क साथ इसे पहुँचा दना। समझा न !'

प्रादेशिक महामात्य चला गया। इरावती ने कहा—'क्या बिना मुझसे पूछे तुम रह नही सकते ? अग्नि ! मैं जीवन-रागिनी म वर्जित स्वर हूँ। मुझे छेडकर तुम सुखी न हो सकोगे।

"इरा ! यह असम्भव ह। मै तुमस अपनी असमर्थता का विवरण देना चाहता हूँ। जिस अवस्था मे मुझे तुमस अलग होना पडा !

ठहरा मुझे उसकी आवश्यकता नही। तुम यही न कहोगे कि तुम्हार गुरु-जन मरा और तुम्हारा सम्बन्ध अच्छी आखो से नही देख सके। और तुम उनका प्रत्याख्यान नही कर सकते थे। ठीक है ! गुरुजन ! बाल्य-काल म जितनी सेवा-शुश्रूपा, प्यार-दुलार और आज्ञाकारिता तुम्हारी कर चुके है उस सब का प्रति-दान चाहत है। और तुम ऋणी हो, उस चुकाना पडेगा। मेरा ता तुमसे कुछ प्राप्य नही। झिडकी मारपीट और चिढाना यह सब जा था वह तो शैशव म ही मिल चुका था। फिर अब आदान-प्रदान कैसा ?

' इरा ! तुम मुझे कहने भी न दोगी ! तुम्हारे निरुद्देश्य होने पर मैं कहाँ-कहा भटकता हुआ यहा

"मुझसे मिले, मुझे बचाना चाहते हा। यह तुम्हारी अनुकम्पा है। परन्तु मेर ऊपर मेरा भी कुछ ऋण है। मैंन भी अपने को, इतने दिनो स ससार स सार लकर—भीख माग कर—अनुग्रह से अनुरोध से जुटाकर कैसा कुछ खडा कर दिया ह। उस मूर्ति को क्यो बिगाडूँ ? स्त्री के लिए, जब देखा कि स्वावलम्बन का उपाय कला के अतिरिक्त दूसरा नही, तब उसी का आश्रय लकर जी रही हूँ। मुझे अपन म जीने दो।

"किन्तु वह भी अब कहाँ ? तुम तो भिक्षुणी बनन जा रही हो इरा !

' देवता के सामने नाच चुकी, अब देखूँ अदेवता—अनात्म मुझे कौन नाच नचाता है। घबराओ मत अग्निमित्र, मैं कदाचित् तुम्हारे लिए अपन को प्रस्तुत

करती होऊँ, वह नहीं सकती। वह देखा, भिक्षुणिया का सघ आ रहा है। मुझे जाना होगा। तुमको इस समय के लिए इसे स्वीकार करना होगा।" फिर उसने ध्यान से इन बातों को सुनने वाले ब्रह्मचारी को देख कर नमस्कार किया और कहा—"आय ! क्षमा कीजिए।"

ब्रह्मचारी ने धीरे-धीरे आकर अग्निमित्र का हाथ पकड लिया। अभी भी वह पूरी आँख नहीं खोलता था। उसकी आखों से ज्वाला निकल कर बुझ जाती थी।

इरावती ने उन भिक्षुणियों के साथ प्रस्थान किया, जो दूर प्रागण में उसकी प्रतीक्षा कर रही थी।

* * *

इस घटना को बीते कई महीने हो गये। अग्निमित्र महाकाल-मन्दिर में ब्रह्मचारी के पास रहने लगा। और ब्रह्मचारी दिन-रात पुरानी बठना को खोल-कर पुस्तकों के पढने में और कुछ लिखने में समय बिताने लगा। केवल साय-प्रात पूजन के समय गर्भगृह में दिखाई पडता।

शारदी पूर्णिमा थी। शिप्रा में छोटी-छोटी लहरें उठकर चाँदनी की झालर बना रही थी। नागरिकों की छोटी-छोटी नावें जल-विहार के लिए स्वच्छन्द घूम रही थी। उधर विहार के उपासथागार में भिक्षु-सघ एकत्र था। और उसी से सटे चक्रम पर भिक्षुणियाँ भी अपने विहार से आकर एकत्र हो रही थी। उपो-सथागार में भिक्षु-सघ प्रवारणा कर रहा था। और बाहर चक्रम पर भिक्षुणियों का छोटा-सा समूह प्रवारणा के लिए अपनी ओर से प्रतिनिधि भेजने का चुनाव कर रहा था। उत्पला भिक्षुणी चुनी गई। उसकी श्रामणेरी नीला बारह बरस की एक निराश्रया बालिका थी। नीला चक्रम के एक कोने पर खड़ी पूर्ण चन्द्रोदय देख रही थी। उसने सहसा घूमकर कहा—

"भगिनी इरा ! कैसी सुन्दर रात है।"

"मत कहो ऐसी बात श्रामणेरी नीला ! यह भावना मुग्ध में मन को फँसाने वाली है।" पास ही बैठी हुई एक भिक्षुणी ने कहा। इरा ने जैसे अब सुना। कुछ प्रत्याख्यान करने की इच्छा से उसने पूछा—"क्या कहा ?"

"रात्रि का सौन्दर्य, काम-भोग के निमित्त मन को उत्तेजित कर सकता है भगिनी। उसका वर्णन वर्जित है।"— भिक्षुणी ने कहा।

"वाह ! यह कौमुदी-महोत्सव ! और इसकी प्रशसा भी न की जाय ! यह रात तो नाचने की है भगिनी ! तुम लोग अपने दोषों को ही गिनती कर रही हो। नहीं ! मैं निर्दोष ! इसी चाँदनी की तरह शुभ्र अपने जीवन की वन्दना

करती हूँ। मैं उसकी अभ्यर्थना म नाचूंगी।" इरा का कलापूर्ण हृदय उल्लसित हा रहा था। उसन नीली सघाटी का छार फनाया। वह अभी शिणमाणा ही थी। भिक्षुणी नहीं हुई थी। उपसम्पदा नहीं मिली थी। उसन नीला को अपना दर्शक बनाया और नक्षत्र विजडित क्षुद्र आकाश-खण्ड की तरह अपन का भूली हुई-सी नाचने लगी। भिक्षुणिया के दल म स एक कोलाहल का स्वर उठा और फिर शान्त हा गया। अद्भुत! उन विहार की प्राचीर म बन्द भिक्षुणिया को यह दृश्य, जीवन का यह उल्लसित रूप देखन का कहाँ मिला था। वे भी मूक हाकर चकित-सी देखने लगी। भिक्षुणी-सघ की प्रतिनिधि उत्पला जो प्रवारणा के लिए चुनी गई थी, उपोसथागार के द्वार की आर मुँह किये सूत्र पाठ कर रही थी। वह प्रतीक्षा म थी कि भिक्षु-सघ की प्रवारणा हो जान पर वह भी उपोसथागार म जाकर भिक्षुणी-सघ की ओर से प्रवारणा करे।

भिक्षु-सघ को प्रवारणा समाप्त हुई। प्रतिनिधि उपला उपोसथागार म जाकर खडी हुई। वह कहने लगा—"आर्यो! भिक्षुणी-सघ देखे, सुने और शका किये हुए सभी दापो क लिए भिक्षु-सघ के पास प्रवारणा करता है।" इतन म एक भिक्षुणी दौडती हुई उपासथागार म पहुँची। "ऐसा कभी दखा नहीं गया—ऐसा कभी सुना नहीं गया'—उसन जैसे घबडा कर कहा। प्रवारणा रुक-सी गई।

"क्या है भगिनी? —स्थविर न पूछा।

"अद्भुत नृत्य!

"नृत्य! और विहार म!।

"यही चक्रम पर, भन्त!'

आश्चर्य और क्राध से भरे हुए भिक्षुआ का दल बाहर आया। उन लोगो ने देखा सचमुच इरा नाच रही है। सौन्दय का उन्मुक्त उल्लास! उनका क्रोध, उनकी फटकार क्षण भर के लिए स्थगित हा रही। जैसे वे भी इस अद्भुत उन्माद को हृदयगम कर लेना चाहते थ।

अकेली इरावती आँख मूद कर नाच रही थी। चक्रम क नीचे शिप्रा, ऊपर आकाश म चन्द्र, शिप्रा के कुजा मे स्निग्ध पवन सब स्तब्ध थ। स्थविर ने चिल्ला कर कहा—"बन्द करो।"

इरा विराम पर आ चुकी थी, उसने आँखे खोल दी। और देखा कितनी आँखो की रोष-भरी दृष्टि उस पर पड रही थी। आज वह दूसरी बार नृत्य करने से रोकी गई थी। उसने अपन आहत अभिमान को बटोरते हुए कहा—"क्या?"

"तुमने यह आपत्तिजनक कर्म विहार मे क्यो किया ? यह किसकी शिक्षमाणा है ? वह सामने आवे।"—स्थविर ने गभीरता से कहा।

नीला इरावती से लिपट गई थी। भय और प्रेम स वह विह्वल थी। एक भिक्षुणी ने स्थविर क समीप आकर प्रणाम किया। उसने कहा—"कई महीना से वह नर्तकी प्रादेशिक महामात्य के आज्ञानुसार भिक्षुणी-सघ म रहती है। मेरे लिए क्या आज्ञा है ?

स्थविर कुछ चिन्ता म पड गया। उसन धीर मे कहा—"वह स्वेच्छा से आई हुई नही है। तब तो राजकीय आज्ञा से भिक्षु-सघ भी परिचालित हागा। यह ता अनर्थ है।'

"मैंने किया क्या ? मेरी समझ मे तो यही आया कि मैं देवमन्दिर से छीन कर बौद्ध-विहार म भेज दी गई हूँ। यही पेट भरती हूँ, वस्त्र पहनती हूँ। यह दूसरी बात है कि मुझे ये सब अच्छे नही लगते, परन्तु इन सबका ऋण कैसे चुकाऊँगी। मेरे पास नृत्य को छोडकर और है ही क्या ? आज इतने स्त्री-पुरुषा के समारोह म मैं तो अपना कर्तव्य समझ कर ही नृत्य कर रही थी। यह भी अपराध है, तब तो मुझे छुट्टी दीजिए।

स्थविर विमूढ-सा खडा था। भिक्षु और भिक्षुणी सघ उस राजहसी-सी ग्रोवा-भगिमा को आश्चय स देख रहा था। ठहर कर, तथागत का स्मरण करते हुए वृद्ध स्थविर न कहा—' भिक्षुणी-सघ की प्रवारणा स्थगित की जाती है। भिक्षुणी-सघ अपन विहार म लौट जाय।

उत्पला के पीछे-पीछे भिक्षुणियाँ भिक्षुणी-विहार मे चली, सबक पीछे इरावती थी। इरावती भिक्षुणी-विहार में जाकर भी अपनी काठरी मे नही गइ। इस निस्तन्द्र निशीथ म वह भौंचकी-सी चुपचाप शिप्रा-तट के ऊँचे चक्रम पर जा खडी हुई। रात्रि का तृतीय पहर था और वह अपन जीवन के प्रथम प्रहर म थी। ससार नित्य यौवन और जरा के चक्र म घूमता है, परन्तु मानव-जीवन म ता एक ही बार यौवनान्माद का प्रवेश होता है, जिसम अनुबन्ध का प्रत्याख्यान और स्नह का आलिगन भरा रहता है। वह भिक्षुणिया की सतुष्ट चष्टा का आश्चय से देख रही थी। सब धीरे-धारे अपन स्थान पर जाकर साने लगी। हाँ, किसी-किसी को प्रवारणा स्थगित होन स इरावती पर झुंझलाहट भी थी। कोई यह भी सोच रही थी कि इसे भिक्षुणी-सघ म से प्रव्रजित करन का उपाय किया जाय। इरावती क प्रति उनकी अन्यमनस्कता न यह अवसर न दिया कि कोई उससे यह पूछता कि 'क्या आज जागरण ही करेगी ?'

शिप्रा के तट पर पाट की वृक्षश्रेणी तारक-खचित नीले अम्बर की किनारा

तुम्हारा उससे स्नेह था, वह तुम्हारा व्यक्तिगत स्वार्थ था। सार्वजनिक अन्याय समझ कर तुम उसका प्रतिकार नहीं कर रहे थे। और रही नैतिक समर्थन की बात, तो उपासना बाह्य आवरण है, उस विचार-निष्ठा का, जिसमे हमे विश्वास है। जिसकी दुःख ज्वाला म मनुष्य व्याकुल हो जाता है, उस विश्व-चिता म मगलमय नटराज नृत्य का अनुकरण, आनन्द की भावना, महाकाल की उपासना का बाह्य स्वरूप है। और साथ ही कला की, सौदर्य की अभिवृद्धि है, जिमस हम बाह्य म, विश्व म, मौदर्य-भावना को सजीव रख सके ह। परन्तु अब हम फिर से इसके लिए बल और स्फूर्तिदायक प्राचीन आर्य क्रियाओ का पुनरुद्धार करना होगा। इस बौद्धिक दम्भ के अवसाद को आर्य जाति म हटाने के लिए आनन्द की प्रतिष्ठा करनी होगी। समझे!

'किन्तु आय, मैं मन्दिर का पुजारी बन कर जीवित न रह सकूँगा! मुझे ऐसी आज्ञा न दीजिए।'

नाव फिर से लौट कर भिक्षुणी-विहार के समीप आ गई थी। और सूर्योदय का आरम्भ था। अग्निमित्र न देखा कि इरावती ऊपर चक्रम पर खडा है, ठीक बुझते हुए तारा की तरह! इरावती न भी देखा। उसन पुकारा—

"अग्नि! —

"इरा!

"मैं तुम्हारे साथ चलना चाहती हूँ। उस दिन मैन भूल का थी। ठहरो, नाव रोको।"

ब्रह्मचारी क चुप रहन म अग्निमित्र न नाव का घाट की ओर बढाया। किन्तु विहार म इरावती के पीछ कई भिक्षुणियो क साथ दो सैनिक भी दिखाई पड। एक सैनिक न कहा—"इरावती! तुमको कुसुमपुर पहुँचा दन क लिए म आया हूँ। चलो!

"क्या?

"सम्राट की आज्ञा है।

"मैं नहीं जाऊँगी?'

'ऐसा नही हो सकता। तुमको चलना पडगा।

"मैन क्या अपराध किया है?

"यह हम लाग नही जानत, चलो'—कह कर वह सैनिक कुछ आग बढा। सहसा एक उन्माद नाच उठा। इरावती शिप्रा म कूद पडी और अग्निमित्र भी। एक क्षण म अग्नि की बलिष्ठ भुजाओ म इरावती जल क स्तर क ऊपर दिखलाई पडी। ब्रह्मचारी न दोनो को नाव पर उठा लिया। ऊपर म सैनिको न

पुकार कर कहा—"नाव महिला-तीर्थ पर लगाओ।" ब्रह्मचारी ने नाव उसी ओर बढ़ाई। अग्निमित्र ने आश्चर्य से पूछा—"यह क्या आर्य!"

"बन्दी बन कर कुसुमपुर जाओ। मैं भी कुछ दिन के लिए उत्तराखण्ड जाता हूँ। मिलूँगा।"

बाहरी ऊँचे स्तम्भा के सहारे भीषण भाले लिए हुए प्रहरी मूर्ति-स खडे थे। सीढियो पर धनुर्धरो की पक्ति, फिर नीचे विशाल प्रागण म अश्वारोहियो के कई झुण्ड थे, जिनके खुले हुए खड्ग से प्रभात के आलोक मे तीव्र प्रभा झलक रही थी। आज साम्राज्य-परिषद् का विशेष आयोजन था। मण्डप के भीतरी स्तम्भो से टिके हुए प्रतिहार स्वर्ण-दण्ड लिए खडे थे, धनुर्धरा की पक्ति म से खुली हुई राह से साम्राज्य के कुमारामात्य, बलाधिकृत दण्डनायक व्यावहारिक, सेना क महानायक लोग धीरे-धीरे सीढी से चढकर मण्डप गर्भ मे रक्खे हुए मचो पर बैठ रहे थे। सबके मुख पर आतक और व्याकुलता थी। स्वर्ण-जटित द्वार के समीप साम्राज्य का ऊँचा सिंहासन अभी खाली था।

एक साथ ही तूय, शख पटह की मन्द ध्वनि से वह प्रदेश गूँज उठा। स्वर्ण-कपाट के दोना ओर खडे कवचधारी प्रहरियो ने स्वर्ण-निर्मित राज-चिह्न को ऊपर उठा लिया। द्वार खुल पडा। यवनियो का दल छोटे-छोटे चौडी धार वाले खड्ग हाथ मे लिये निकला। एक परिक्रमा कर उन्होंने राजसिंहासन के चारा ओर निर्दिष्ट स्थान पर अपना पैर जमाया। फिर छोटी बासुरी और डफली लिये मागधी नर्तकियो का दल सभा-मण्डप को नूपुर से गुजारित करते हुए बायी ओर जाकर खडा हो गया। फिर तो ताता-सा लग गया। भृङ्गार, पटद्रह ताम्बूल-करण्डक, धूम्र-भाजन—जिसम से अगुरु-कस्तूरी की भीनी महक निकल रही थी—लिये, रूप यौवनशालिनी अन्त पुरिकाएँ, अनुचरियाँ सिंहासन के समीप आकर खडी हो गईं। कटिबन्ध के कृपाण और हाथा म त्रिशूल लिए कौशेय वसना युवतिया का अग-रक्षक दल पीछे अर्द्ध चन्द्राकार बना रहा था। उनके आगे सम्राट् और राज-महिषी न उसी द्वार से सभा म प्रवेश किया। सब लोग खडे हो गये। तीव्र तूर्य-निनाद स दिशाएँ प्रतिध्वनित हो गईं। सम्राट् सिंहासन पर बैठे। महिषी ने अर्द्धआसन ग्रहण किया। अमात्य और सामन्तो न वन्दना की। महारानी ने ताम्बूलवाहिनी की ओर सकेत किया। उसन ताम्बूल-करण्डक आगे बढाया। महिषी न अपने हाथ म लेकर सम्राट् के सम्मुख उसे उपस्थित किया। स्मित से महाराज ने ग्रहण किया। जय जयकार स सभामण्डप गूँज कर शान्त मौन हो गया था। सम्राट् बृहस्पतिमित्र ने मन्द गभीर स्वर स पूछा—"खारवेल का दूत कहाँ है?"

साधि विग्रहिक ने विनम्र होकर कहा—"जय हो देव ! वह तारण पर आज्ञा की अपेक्षा कर रहा है।'

"बुलाओ उसे !"

"साधि विग्रहिक न महादण्डनायक पुष्यमित्र स कहा— ता महादण्डनायक उसको यहा उपस्थित करे।'

महादण्डनायक पुष्यमित्र अपन मच म उठकर सीढ़िया पर आय। उनक सकेत से मालव अश्वारोहिया के दल का नायक घोडा बढा कर सामन आया। उसने अपना खड्ग ऊँचा करके अभिवादन किया।

"नायक ! तुम द्वितीय तोरण पर जाकर कलिंग राजदूत का शीघ्र लिवा लाओ।' अश्वारोही नायक तोरण की ओर वग से बढा।

पुष्यमित्र अभी खडा था। कुछ ही क्षणो म सामन के विशाल तारण म दा अश्वारोही प्रवेश करत दिखाई पडे। अश्वारोहिया के समीप उतरकर वे सोपान की ओर अग्रसर हुए।

दूत न सोपान क ऊपर खड महादण्डनायक को नमस्कार किया। पुष्यमित्र ने कलिंग-राजदूत को अपने साथ आन का सकेत किया। साम्राज्य सिंहासन क समीप पहुँचकर राजदूत न सम्राट् की वन्दना प्रणत हा कर की। उसक दोना ओर पुष्यमित्र और नायक खडे थे। राजदूत न सकेत पाकर कहा—"महामघवान त्रिकलिंगाधिपति चक्रवर्ती खारवेल ' अभी वह इतना ही कह पाया था कि समीप क मचा से प्रतिवाद का स्वर-सा उठा। सम्राट् ने तीव्र दृष्टिपात किया। प्रतिकूल शब्द चुप हुए। सम्राट् न ही कहा—' हाँ, ता खारवेल न क्या कहा है ? '

"स्वर्ण की जिनमूर्ति, जो कलिंग की पूज्य प्रतिमा ह, जिस स्वर्गीय सम्राट् अशाक ल आये थे, उसके लिए मन्दिर का निर्माण हो चुका है। प्रतिमा को दन की कृपा अब होनी चाहिए सम्राट् !"—दूत ने बिना विशेष शिष्टाचार दिखलाय कह डाला। वह विनीत था, किन्तु मगध राज-सभा को देखकर उसक मन म क्षोभ-सा उत्पन्न हा गया था, कुछ-कुछ टोके जाने क कारण राप भी।

"दूत ! तुम्हारा चक्रवर्ती खारवेल इस समय कहाँ है ?

"सम्राट् ! दक्षिणापथ विजय कर लेने क बाद चक्रवर्ती उत्तरा सामान्त क विजय-स्कधावार म स्थित हैं।"

सम्राट् की भव कुछ तनी, नथुन फडक और तनिक सँभल कर बैठ गय। बाल—'ता यह खारवेल की प्रार्थना है या और कुछ ?"

"और कुछ तो नहीं देव ! प्रार्थना ही समझी जाय।" चतुर दूत ने उत्तर दिया। धर्म-कार्य म श्रीमान् की यह सहायता बहुमूल्य होगी।

"हा ऐसा ता मैं समझता हूँ कि खारवेल को स्वर्ण की आवश्यकता नही, किन्तु मूर्त्ति की ही हागी। अच्छा तुम्ह इसका उत्तर मिलेगा। जाओ, विश्राम करो।" सविनय नमस्कार करके दूत नायक के साथ चला गया। सभा एक क्षण तक मान रही।

वृद्ध सनापति ने साधि विग्रहिक स पूछा—"क्या सैन्य की आवश्यकता होगी ?"

"होगी भी तो सैन्य प्रस्तुत हे कहा ? —धीरे स साधि विग्रहिक न कहा। चिन्तित सम्राट् न भी यह फसफसाहट सुनी और कहा—

"हूँ"

"जय हो दव ! क्या आज्ञा है ?" सेनापति न पूछा। किन्तु सम्राट् न साधि विग्रहिक की ओर देख कर कहा—"यह तो स्पष्ट ही छेडछाड है।'

"क्या सैन्य प्रस्तुत होना चाहिए ? यह तो परम भट्टारक न यथाथ ही सोचा है।"

"देवगुप्त ! मृदगगिरि म कितने गुल्म है ?"

"एक सौ गुल्म देव !" दवगुप्त ने कहा।

"वहाँ से खारवेल का स्कन्धावार कितन योजन पर है ? किन्तु इससे क्या, आधी सेना रोहिताश्व दुर्ग मे पहुँचनी चाहिए शीघ्र। कौन सेना को लेकर शीघ्र पहुँचने का भार लेता है ?"

"जिसको आज्ञा हो ! परम भट्टारक प्रसन्न हो तो मैं ही जाऊँ। किन्तु एक निवदन है, बिना गज-सेना के वहाँ की रक्षा दृढ न होगी।" वृद्ध बलाधिकृत न कहा।

महानायक के मुख पर कुछ स्मित की रेखाएँ बन-विगड रही थी। किन्तु उसके बोले बिना काम नही चलता था। पुष्यमित्र ने छोटा-सा खड्ग निकाल कर शिर से लगाया। सम्राट् ने पूछा, "तुम कुछ कहना चाहते हो क्या ?"

"हाँ देव !"

"क्या ?"

"कुसुमपुरी की आधी गज-सना भेजी जा सकती है, अधिक नही, क्योकि शोण के तट को भी..."

"किन्तु जाता कौन है ?"

"यह तो परम भट्टारक ही कह सकते है ।"

"पुष्यमित्र ! तुमने उस दिन प्रार्थना की थी कि अग्निमित्र का कोई अपराध नही । उसने तो नदी मे कूद कर भागने वाली उस देवदासी को पकड ही लिया था ।" सम्राट् न कहा ।

"परम भट्टारक ! और यह उसकी मनुष्यता की पुकार थी । वह कुछ मनस्वो तो अवश्य है, परन्तु मालवसेना प्रतिनिधि वीर है । मैंने स्वय उसे रण-शिक्षा दी है; केवल उसकी मनस्विता के कारण ही राजभृत्य बनने से उसे वर्जित कर दिया है ।" पुष्यमित्र ने सविनय कहा ।

"उसे यहाँ उपस्थित करो ।" सम्राट् की आज्ञा मिलते ही महानायक पुष्य-मित्र ने प्रस्थान किया । एक अधीन कर्मचारी को मुद्रा देकर कुछ आदेश दिया और स्वय उसी सोपान पर खडे रहे । उनकी व्यग्रता छिपने मे असमर्थ थी । वे टहलने लगे ।

लौह-शृखला से जकडा हुआ अग्निमित्र सोपान पर चढ रहा था । सामने राजभृत्य पिता ! एक शब्द भी मेरे पक्ष मे कहने के लिए जिन्होंने मुँह नही खोला था । फिर भी ऊपर खडे महानायक पुष्यमित्र को उसने सिर झुकाया । पुष्यमित्र केवल धीरे से इतना ही बोले—"सावधान ! उत्तेजित न होना ।"

आगे दण्डनायक पिता, पीछे बन्दी पुत्र—दोनों सम्राट् के सिंहासन के समीप पहुँचे । अग्निमित्र सिर झुकाये खडा रहा । कुसुमपुर की राज-परिषद् उसने आज पहले ही देखी ।

"अग्निमित्र !"

"सम्राट् !" उसने चौंककर देखा । वही मन्दिर मे इरावती के नृत्य पर प्रतिबन्ध लगाने वाला । उसे भिक्षुणी बनाने की आज्ञा देने वाला कुमारामात्य नामधारी आज साम्राज्य के सिंहासन पर आसीन है ।

"तुम अपना अपराध स्वीकार करते हो ?"

"नही ।"—उसका सक्षिप्त उत्तर था ।

"तो तुमने राजबन्दी को छीनने का प्रयत्न नही किया ?"

"ऐसी करने की इच्छा थी । किन्तु सम्राट् के सामने ही मन्दिर म जब वह बन्दी बनाई जा रही थी तभी ! किन्तु किया नही, कर भी नही सका । और वह तो तो आकस्मिक घटना थी । एक स्त्री जल मे गिर पडी है और मैं नाव पर उसी के समीप हूँ । तब मालवो की, प्रधानतः शुगवश की मनुष्यता क्या इतनी गिर गई है कि मैं उसे डूब कर मर जाने देता । नहीं सम्राट् ! मुझसे यह नही हो सकता था । यदि यही मेरा अपराध है, तो मुझे दण्ड दीजिए ।"

सम्राट् न हँस कर पुष्यमित्र की आर देखा। जैसे पूछ रहे थे कि क्या कहते हो ? इसकी प्रगल्भता देख ली न। किन्तु सहसा उसी की आर मुडकर सम्राट् ने कहा—

"ता क्या सचमुच तुम्हारी रसना की तरह ही तुम्हारी तलवार भी चलती है। यह मैं मान लूं कि अपने पिता के समान ही तुम पराक्रमी भी हा ?"

"सम्राट् ! इसकी परीक्षा ले ले। मनुष्य, व्याघ्र चाहे जिससे द्वन्द्व करा कर मरा पुरुषार्थ देख लिया जाय।"

"नही-नही, मनुष्य और व्याघ्र स लडाना मै नही चाहता। क्या न तुम हाथी से लडा दिये जाओ।" सम्राट् के वरसा के आचरण स परिषद् के बहुत-स लोगो की यह धारणा थी कि वह कुछ-कुछ झक्की और अव्यवस्थित चित्त के असयमी व्यक्ति है। अग्निमित्र न समझा यह प्राण लेने पर तुला है। निश्चय यह सदेह करता है इरावती के साथ मेरे स्नेह होने का। तब मै भी क्या न समझूं कि सम्राट् भी मनुष्य है, और वह इरावती के प्रति आकर्पित है।

सम्राट् ने सव्यग्य स्मिति के साथ कहा— 'वस हा चुका न ! अब ता बालत भी नही।'

"मैं प्रस्तुत हूँ।"

पुष्यमित्र कुछ कहन के लिए मुंह खाल रहे थ कि सम्राट् न कहा— 'महा-दण्डनायक ! पार्श्वनाथ गिरि पर एक हाथी है, उसी स लडने अग्निमित्र का जाना होगा। म महामेध नामक हाथी पर सवार होने वाले खारवेल को भी एक हाथी ही समझता हूँ।" इस व्यग्य विनोद पर परिषद् प्रफुल्ल हो उठी। सम्राट् कभी, जब इस तरह की खुली परिषद् हाती, तभी काई-न-कोई एसा विनोद करते। और उसकी चर्चा साम्राज्य भर म फैलती। परिहास की उनमे अच्छी शक्ति है, इस तो उस काल के नागरिक मानन लगे थे।

महिषी न हँस कर पान बढाया। चामरधारिणी युवतिया की कलाई-नृत्य करने लगी, परिषद् मे उत्साह फैल गया था। अग्निमित्र की शृ खलाएँ खुल गयी। सम्राट् ने उस बुलाकर खड्ग प्रदान किया। एक स्वर स सभा कह उठी—"परम भट्टारक राजाधिराज बृहस्पतिमित्र की जय !"

साधि विग्रहिक फिर आया। बृहस्पतिमित्र न पूछा—"क्या है ?"

"देव ! एक और भी चिन्ताजनक समाचार है। गान्धार से दिमित्र यवन पचनद की आर बढ रहा है। सभवत उसकी इच्छा गगा पार करन की है। उसन नियमित कर भेजना तो बहुत दिन से बद कर रक्खा है, अब यवना की इच्छा कुछ दूसरी ही है।"—महासाधि विग्रहिक ने विनम्र हाकर कहा।

सम्राट् कुछ चिन्तित हुए। उन्होंने महाबलाधिकृत को बुला कर कहा—"आप कालिंजर और गापाद्रि के अश्वारोही गुल्मों को लेकर आगे बढ़ें। यवनों को शिक्षा देनी होगी।"

वृद्ध सेनापति से अब न रहा गया। उसने अञ्जलिबद्ध होकर कहा—'जैसी आज्ञा हो देव! किन्तु एक प्रार्थना मेरी भी सुन लीजिए। सैनिकों में असंतोष है। उनके लिए महामात्य के कोष में द्रव्य नहीं। वे बराबर धर्ममहामात्र की आवश्यकताओं से छुट्टी नहीं पाते। विहारों में दिये जाने वाले राजानुग्रह अपरिमाण हो रहे हैं। युद्ध काल में मौर्य-साम्राज्य की नीति को सेना को ही देवता मानती रही है। किन्तु अब तो वे जैसे आवश्यक अंग न हो कर शोभा-मात्र रह गये हैं। फिर भी मैं तो जाता हूँ। सेना के लिए आवश्यक वस्तु और उसके समय पर पहुँचने का प्रबंध सम्राट् स्वयं न देखेंगे तो बहुत दिनों से चुपचाप बैठी हुई अनभ्यस्त सेना कुछ कर सकेगी कि नहीं, इसमें संदेह है।

'*क्या सेना कुछ न कर सकेगी?* —*सम्राट् ने रोष से पूछा।*

'सम्राट्! धर्म-विजय के सामने शस्त्र-विजय को गौण बनाते रहने का यह अवश्यम्भावी फल है। आज को सेना में कहीं लड़े हुए सैनिकों का अभाव है। जलौक के द्वारा पंचनद का प्रदेश साम्राज्य से अलग कर लेने के बाद भी मगध की आंख नहीं खुली। प्रांत सुरक्षित मान लिये गये। आज वही प्रांत यवनों के हाथ में पड़ गया है। फिर कान्यकुब्ज पर आक्रमण होते कितना विलम्ब है? मैं तो कान्यकुब्ज की रक्षा के लिए प्रस्थान करता हूँ, किन्तु एक बात कह जाता हूँ कि मगध के दक्षिणी प्रान्त दुर्ग रोहिताश्व, मुद्‌गगिरि और शोण के सम्पूर्ण तट की भी रक्षा आवश्यक है।

सम्राट् को जैसे थप्पड़-सा लगा। वह अपनी स्थिति को समझ गये। आज मगध, यवनों और खारवेल के बीच में तो है ही, आन्ध्र और विदर्भ ने भी सिर उठाया था! फिर भी साहस से कहा—'मगध का सिंह इस महामेघवाहन हाथी को तो साध ही लेगा। आप कान्यकुब्ज की रक्षा कीजिए।

सूतों, मागधों ने स्तुतिपाठ किया। सभा विसर्जित हुई। महानायक पुष्यमित्र सबके चले जाने पर भी रुके रहे। अग्निमित्र से उन्होंने कहा—"दक्षिण का सँभालना तुम्हारा काम है। देखो यह अवसर हाथ से न जाने देना।

"तात! मैं अभी युद्ध करना नहीं चाहता। मुझे तो उचित यही जान पड़ता है कि मैं दक्षिण के प्रान्त दुर्गों का संगठन कर लूं, तब तक क्या आप सम्राट् से कोई कोमल उत्तर खारवेल के पास भेजने का उपाय नहीं करेंगे?

इधर बराबर आन्ध्र, कलिंग और विदर्भ की राजनीति का अध्ययन करता

रहा हूँ। इनके गुप्तचरों ने भी मिलता रहा हूँ। किन्तु पार्श्वनाथ गिरि पर धर्म के नाम से जो अधिकार खारवेल ने कर लिया है, वह आगे चल कर क्या रंग लायेगा नहीं कहा जा सकता। अभी तो वह मित्रता का ही रूप दिखला रहा है, किन्तु स्वार्थ में बाधा पड़ते ही युद्ध की घोषणा अनिवार्य है। इसलिए खारवेल का

'अच्छा तो तुमने प्रवास के कई बरसों में यह काम अच्छा ही किया। यद्यपि हम लोगों को विश्वास था कि तुम केवल उस अज्ञातकुलशीला प्रतिवेशिनी की सुन्दरी बालिका के पीछे ही भटक रहे हो।'

"तात! क्षमा कीजिये। वही तो यह इरावती है जिसे सम्राट् ने भिक्षुणी बनने के लिए कुक्कुटाराम में भेज दिया है।'

मूर्ख बालक! क्या अभी भी वह तुम्हारे दृष्टिपथ से अलग नहीं है? जाओ, कर्तव्य तुम्हारे सामने है। —कहकर पुष्यमित्र ने मुँह फेर लिया। और अग्निमित्र धीरे-धीरे तोरण की ओर अग्रसर हुआ। तब भी उसके मन में एक बार इरावती को देख लेने की इच्छा थी। इस युद्ध से कदाचित् उसे न लौटना हो। अग्निमित्र मातृ-विहीन युवक था। पिता सैनिक, राज-अनुग्रह का अभिलाषी। इरावती की आशा उसने अभी भी छोड़ी न थी, किन्तु भिक्षुणी-विहार की प्राचीरों में से इरावती का उद्धार करना कठिन था। इसी उधेड़-बुन में कब वह गंगा-तट के प्राचीन शिवमन्दिर के समीप आ पहुँचा, उसे ज्ञान नहीं। उसने निश्चय किया कि यहाँ एकान्त है, मैं कुछ काल तक यहीं बैठ कर अपने मन को परख लूँ! आगे क्या करना होगा, इस पर भी विचार कर लूँ।

दोपहर का सूर्य अपनी प्रखर किरणमाला से गंगा का जल उद्दीप्त करता था। उस पर आँख नहीं ठहरती थी, जो मन्दिर के सभा-मण्डप में खम्भे के सहारे वह टिका हुआ विचार-निमग्न था। कुछ-कुछ तन्द्रा-सी आ चली थी। भोजन न करने की शिथिलता भी शरीर को अवसन्न कर रही थी। सहसा कुछ शब्द सुनाई पड़ा। वह जैसे सचेत होकर सुनने लगा। शब्द समीप के ही एक जीर्ण गृह से आ रहा था, जो सम्भवतः मन्दिर के पुजारी के लिए किसी काल में बना था।

"तो तुम मर भी जाओगे पर बताओगे नहीं। हे भगवान्! फिर मैं क्या करूँगी?' किसी स्त्री का रोष और धमकी से भरा सानुनासिक शब्द सुनाई पड़ा।

"उसे जान कर तुम क्या करोगी। वह मेरा कुलपरम्परागत गुप्त रहस्य है। ताम्रपत्र, नन्दराज का नहीं वह स्त्री को कभी भी नहीं बताया जा सकता।

शपथ है, उसे बता कर मै विश्वासघात नही कर सकता।" फिर उसे खाँसी आने लगी, वह चुप हो गया।

'तो मरो! छाती पर लाद कर लिये जाओ।" कहती हुई झनक कर वह बाहर आ गई। वह सचमुच सुन्दरी थी, परन्तु दुर्बल अग जैसे अपने बाझ मे व्यस्त था। लडखडाती हुई वह द्वार पर बैठ गई। उसने खम्भे की आड मे बैठे हुए अग्निमित्र को नही देखा। भीतर से किसी ने करुण स्वर मे पुकारा—"कालिन्दी, जल दो, प्यास लगी है।"

कालिन्दी अपनी उँगलियों को चटकाती हुई बोली—"मरो।" अग्निमित्र से स्त्री की यह कठोरता नही देखी गई। वह बोला—

"शुभे! क्या तुम्हारे पति बीमार हैं?"

"पति! नही भद्र! मैं तो यहाँ की परिचारिका हूँ। मन्दिर के राग-भोग और परिष्कार का काम करती हूँ। यह पूजारी!..." अब उसने अग्निमित्र की ओर देखा। वह प्राणसार शरीर! वह कलापूर्ण सुन्दर दुर्बल मुख! लम्बा युवक! कदाचित् निस्संबल, निराश्रय! कालिन्दी के मन मे आया 'क्या इसका सहयोग प्राप्त हो सकता है।' सहानुभूति से उसने पूछा—"क्या मैं आपकी कोई सेवा कर सकती हूँ?"

"मुझे भी प्यास लगी है। पुजारी के समान मरता न जाऊँगा, क्योंकि सामने गगा वह रही हैं।"

"तब भी कुछ खाकर जल पीजिए। प्रसाद कुछ ले आऊँ?"—कालिन्दी ने आत्मीयता दिखाते हुए कहा।

"जैसी तुम्हारी इच्छा। किन्तु पहले पुजारी का जल पिला दो, सम्भवत. उससे तुम कुछ जानना या लेना चाहती हो न!"—अग्निमित्र ने भी मित्रता का आदेश दिया।

कालिन्दी भीतर गई। अग्निमित्र की बात मान कर उसने पुजारी को जल पिलाया और एक मोदक और जलपात्र लेकर बाहर आई। अग्निमित्र को प्रवास मे ऐसे बहुत-से अवसर मिले थे, उनका उसने सदुपयोग भी किया था। उसने मुस्कुराकर वह आतिथ्य ग्रहण किया। उसका शरीर और मस्तिष्क कुछ स्थिर हुआ।

कालिन्दी घबरा रही थी; उसका सन्देश बढ रहा था। पुजारी बचेगा नही। उसे पूर्ण विश्वास था। उसने अग्निमित्र से कहा—"क्या आप पुजारी जी को चल कर देख लेगे?"

"चलो"—कह कर कालिन्दी के पीछे अग्निमित्र उस जीर्ण गृह मे घुसा।

पुजारी सचमुच मरणासन्न था। उसके श्वास का वेग बढ़ रहा था। उसने स्थिर दृष्टि से अग्निमित्र को देखा। उस दृष्टि में जिज्ञासा थी।

अग्निमित्र ने पूछा— 'कहिए, मैं आपकी क्या सेवा करूँ ?

'तुम विदेशी हो ! मगध के तो नहीं जान पड़ते ! उसने ठहरकर पूछा।

''हाँ, मैं विदिशा का रहने वाला हूँ।'

''तब ठीक है, तुम समय पर आ गये। गंगाधर भगवान् की शपथ लेकर तुम प्रतिश्रुत होगे ?

''क्यों ?

''एक रहस्य को जानकर उसे गुप्त करने के लिए। मैं मर रहा हूँ। उसे अब दूसरे को बता देना आवश्यक है। आज अमावस्या है न ? बस ठीक है, समय हो चला है। —मरते हुए ने साहस संकलित करके कहा।

''किन्तु आप अपनी इस परिचारिका कालिन्दी को ही क्यों न बता दें। मैं यहाँ रहा न रहा, क्या ठिकाना ! —अग्निमित्र के इस कहने पर कालिन्दी प्रसन्न हो रही थी।

''नहीं, स्त्री को वह रहस्य बताया नहीं जा सकता, निषेध है। फिर तो रही जायगा। —पुजारी के स्वर में निराशा थी। वह श्वास खींचने लगा। अग्निमित्र ने कालिन्दी की ओर देखा, उसने भी जैसे स्वीकार कर लिया कि अग्निमित्र को ही वह भेद किसी प्रकार जान लेना चाहिए। वह आँखों से ही संकेत करके हट गई। अग्निमित्र पुजारी के पास जाकर बैठ गया। पुजारी ने कहा—

'शपथ लो।

''मैं शपथपूर्वक कहता हूँ कि वह रहस्य मैं किसी को नहीं बताऊँगा। अग्निमित्र ने कहा।

''हाँ, तो सुनो ! यह लो ताम्रपत्र !' —पुजारी ने सिरहाने से एक छोटा सा ताम्रपत्र निकाल कर दिया और कहने लगा—''मैं घड़ी भर में इस लोक को छोड़ दूँगा, भगवान् के प्रथम गणों में चला जाऊँगा। किन्तु यह ताम्रपत्र उस विश्व-विश्रुत नन्दराज की निधि की कुंजी है, जिसके सम्बन्ध में लोग कहते ही हैं, जानते नहीं। प्रधान निधि तो नहीं, तुम्हें आवश्यकता के लिए बाहरी छोटी सी निधि मिलेगी। उसमें से अपने व्यय के लिए और जब चाहे आवश्यकता-मात्र देव-सेवा के लिए ले सकते हो। नन्दी के सामने एक काला पत्थर है, जिस पर षट्कोण आकृति है, बीच में बिन्दु पर अँगूठा रखने से काम चल जायगा। —श्वास बढ़ने लगा। पुजारी रुक गया।

अग्निमित्र कुछ और पूछना चाहता था, परन्तु पुजारी ने कुछ स्वर्णमुद्राओं की एक थैली उसे दी और ठहर कर कहा—"अब कुछ मत पूछो। समय आने पर तुम्हें इसी ताम्रपत्र में सब मालूम हो जायगा। हाँ मेरा दाह कर्म इसी स्त्री से करा देना।' वह चुप हो गया। अग्निमित्र बाहर आया। उसने देखा—कालिन्दी पत्थर के खम्भे से टिकी चुपचाप खड़ी है। वह विश्वस्त-सी जान पड़ती थी। उसने चौंककर अग्निमित्र से प्रश्न किया—"बताया उसने ?

"हाँ, परन्तु नहीं के बराबर। किन्तु यह तो बताओ वह मर रहा है। जलाने के लिए लकड़ी यहाँ से कितनी दूर पर मिलेगी ?

'उसकी चिन्ता मत कीजिए। उधर पीछे बहुत-सी सूखी लकड़ी वह इक्ट्ठी कर गया है। कृपण था न। तो मैं उसे एक बार देख आऊँ ? —कह कर वह भीतर चली गई और अग्निमित्र उधर जाकर देखता है गंगातट पर ही चिता की तरह चुनी हुई लकड़ियों का ढेर पड़ा है। वह निश्चित आकर शिवालय पर बैठ गया।

कुछ क्षण बीत होंगे, कालिन्दी ने बाहर आकर कहा—' पुजारी का शरीरान्त हो गया। —अग्निमित्र ने कालिन्दी के साथ यथाविधि उसका शव संस्कार किया। समीप ही वह चुपचाप बैठा रहा, जब तक चिता जल न गई। फिर स्नान करके जब वह गंगा से ऊपर आया, तब देखा कि सूर्य अस्ताचल को जा ही रहे हैं।

अग्निमित्र ने कालिन्दी के हाथ में स्वर्ण-मुद्रा की थैली देते हुए कहा—' यह लो, इनमें से आवश्यकतानुसार व्यय करना। एक ब्राह्मण का यहाँ और रख लेना। मैं फिर आऊँगा। तुम उद्विग्न होकर यह स्थान मत छोड़ देना।

स्वर्ण से बढ़कर संसार में दूसरा कौन-सा धैर्य देने वाला है। कालिन्दी संतुष्ट थी। अग्निमित्र देवता को प्रणाम कर चला गया।

कुक्कुटाराम के भिक्षुणी-विहार के प्राचीर से सटे हुए एक लम्बे चक्रम पर, द्वार के भीतर स तीन भिक्षुणियाँ बाहर आ रही हैं। सूर्यास्त हो चला है। हलका अन्धकार फैलना ही चाहता है। उनम आगे है इरावती, उसक साथ सम्भवत दो नई शिक्षमाणा हैं। इरावती न पूछा—"तुम लाग कितनी दूर चलोगी? अच्छा होता कि यहीं चक्रम पर बाहर का वायु सेवन कर लो।"

"आर्ये! जैसी आप आज्ञा द।"—एक न कहा। फिर तीनों धीरे-धीरे टहलन लगीं। सहसा इरावती न उन्हें सतर्क भाव से देखते हुए कहा—"न-न-न ऐसे चलन से तुम्हारे सुगठित अगो का प्रदर्शन होता है। सिर नीचा कर, सिर झुकाकर हाँ, देखो मैं किस तरह चल रही हूँ।"

दूसरी जो अब तक न बोली थी, खडी होकर मुसक्याने लगी। इरावती न पूछा—"इस तरह हँसने का अर्थ?"

"भगिनी! हम लोग तुम्हें आर्या कह रही हैं, कदाचित् तुम इसीलिए अपने सुगठित अगो को देख नहीं पाती हो। वृद्धा समझने लगी हो अपने को न!"—उसने कहा, फिर भी स्मिति म कमी न थी। इरावती उसके हँसोड़पन को जानती थी, किन्तु जैसे अपनी स्वचेतना खोती हुई वह बोला—

"यह लो, तुम्हारा मन अभी दुःख की भावना से बहुत दूर है। इस क्षण-भगुर शरीर पर सुख भावना! भला तुमको धर्मलाभ कैसे होगा! तुम मेरी हँसी उड़ाती हो। फिर मैं विनय की शिक्षा तुमको क्या द सकती हूँ। इरावती को सन्देह हुआ कोई व्यक्ति बकुल की अधकार-छाया म चला गया है। वह चुप हो रही, किन्तु साथ की दोनों न उस उकसा कर बुलवाना ही चाहा। एक न कहा—

'तो आर्या! यहीं बैठकर कुछ बातचीत न करें'—इतना कहती हुई वह ढिठाई स बैठ ही गई। और इरावती अभी दूसरी के भगिनी सबोधन पर मन-ही मन विरोध कर रही थी। प्रतिवाद करना विनय की रक्षा के लिए आवश्यक था।। फिर उसने मन को रोका—नहीं, अभी लडकियाँ है—तो क्या वह सच ही भिक्षुणी हो गई है? एक सीमा—बाला हो जाने के समीप स युवती होने का

जहाँ प्रारम्भ होता है—वही तक तो वह भी है। 'आर्या नही हा सकती, कहने के लिए चाहे जा कह लें।

दूसरी ने उसके विचारा का विखराते हुए कहा—"क्या—आर्या! इतना शासन मनुष्यता के अनुकूल है? शील और सयम की कही सीमा भी है?

इरावती ने मन-ही-मन कहा—'नही परन्तु प्रकट म उसन कहा— क्यो नहीं, हमारे दुःखा का अन्त नही, अभावा स छुटकारा नही, फिर ता हम बुद्धि क आधार पर बीच म स मार्ग निकालना है। काम गुणा से वचकर मन का आकाक्षा की लहरा स दूर ले जाना होगा। जहाँ ये सब छू न सकें।

मैं समझ गई। जब अपने कर्मों का फल ही भोगना है, तब कर्म छाड देन के अतिरिक्त दूसरा उपाय नही।' —पहली ने व्यग से कहा।

इरावती झझट म पड गई थी। वह तो फिर से सोचने लगी थी— महाकाल का मन्दिर, नही उसके भी पहले वेत्रवती का किनारा, जहा वह माता का दाहकर्म करन क बाद अकेली शरद की सध्या मे बैठी थी। और अग्निमित्र आया हाँ, उसन कहा—"इरा! तुम व्याकुल न होना। मैं हूँ न! तुमको चिन्ता किस बात की। किन्तु फिर न जाने क्या हुआ, कुछ ही दिना म उसका आना-जाना बन्द हो गया। सुनने म आया कि वह घर से लडकर परदेश चला गया। और मैं निरुपाय वहाँ से चल पडी। मुझे अवलम्ब था, इतना ही तो नही, उनकी आँखो से चुम्बक की-सी स्नेहमयी ज्वाला निकलती थी। वह विदिशा का कुलपुत्र था। और मै पथ की भिखारिणी! महाकाल मन्दिर म फिर भेट हुई। परन्तु '

एक ने फिर टोक दिया। क्यो भगिनी! क्या साच रही हो? बीती हुई बात! क्या उनमे मन का रहस्य है कुछ?

इरावती अपने को भूल-सी गई थी। उसन कहा— 'हाँ कुछ तो था ही। जैसे जीवन का एक छाटा-सा सूत्र!

तो क्या अब उसी की प्रतिक्रिया हा रही है? तुम भी भगिनी भूल कर गई हो। जानबूझ कर भी अपने को नही पहचानना चाहती हो, प्राय यही तो सब करते है। मैं भी तुम भी, देखो न भीतर ही भीतर कितना खिल रही है। उसका स्वर हँसने का सा हा रहा था। किन्तु इरावती को क्रोध आने लगा था। इन छोकडियो ने आज यह क्या कर डाला! उसने दृढता स कहा—

'मैंने बलपूर्वक अपने हृदय स उन कोमल अनुभूतिया को निकाल दूगी। काम-सुखा की स्मृतिया को कडी-से-कडी फटकार दूगी। प्रयत्न करूँगी। भगिनी! तुम भी एसा ही करो।

"हाँ, स्वामी !"

"उस व्यक्ति का नाम तुम जानता हो, जिसके पास ताम्रपत्र है ?"

"नहीं, परन्तु वह अभी यहीं पर आया है।'

"यहीं पर आया है !"

"हाँ, स्वामी !'

"अच्छा, कपिञ्जल को वहाँ ले जाकर गिगाधर की सवा-पूजा म नियुक्त कर दो, किन्तु सावधान ! एक बात भी उसे मालूम न हो !'

"अच्छा, स्वामी !'

"और उसके यहाँ आने का, या उसे देखने का भी भेद उससे कभी न कहना। जाओ।"

कालिन्दी ने आँचल के कोने से वह थैली निकाली और पुष्यमित्र के सामने रख दी। पुष्यमित्र ने उसे रखते हुए कहा—"जितनी आवश्यकता हो, वहाँ से आकर ले जाया करना। और देखो, जो लोग वहाँ जायँ, उनमें कहना कि राज-कोष से अब सवा-पूजा का प्रबन्ध हो गया है।'

कालिन्दी प्रणाम करके चली गई।

पुष्यमित्र ने एक बार फिर खोजने वाली दृष्टि लेखक पर डाली।

उससे पूछा—"कामन्दकी भी होगी ? '

"हाँ, स्वामी !'

"उसे बुलाओ।'

लेखक फिर उसी मार्ग से भीतर जाकर एक भिक्षुणी को लिवा लाया। भिक्षुणी ने कुछ स्मित से कहा—"वन्दे।" पुष्यमित्र ने सिर हिला दिया। और पूछा—"कहो तो धर्म-महामात्र की स्थविर से कैसी पटती है ?'

"इरावती को लेकर झगडा चल रहा है। सम्राट् "

'कहो न ?" लेखक की ओर देख कर पुष्यमित्र ने कहा—"वह अन्तरंग है। निर्भय होकर कहो।'

"सम्राट् इरावती को रंगशाला में देखना चाहते हैं। धर्म-महामात्र ने स्थविर से कहा कि किसी आपत्ति दोष से उसे संघ के बाहर कर दिया जाय। फिर तो उसे रंगशाला में ले जाने में सुविधा होगी।"

"किन्तु वह नहीं मानता ?"

"हाँ, परन्तु आज एक घटना हो गई है। भिक्षुणी-विहार के बाहर इरावती को मैंने अग्निमित्र नाम के एक युवक से बातें करते हुए देखा है। कहिए तो स्थविर से इसे कह दूँ, फिर तो वह संघ से "

"क्या कहा, अग्निमित्र !"

"हाँ, स्वामी !"

"नही, तुम चुप रहो। दोनो का समाचार फिर मुझे देना। जाओ।"

कामन्दकी चली गई। पुष्यमित्र ने सिर खुजलाते हुए लेखक से कहा—'देवदास ! मौर्य-साम्राज्य की अन्तरग नीति बडी जटिल होती जा रही है। मैं इसे '

"स्वामी ! इसलिए तो दौवारिक, आन्तर्वेशिक, दडपाल और दुर्गपाल भी आपके अधीन कर दिए गए है। आपका यह नवीन पद बडा ही विकट है, किन्तु कुछ चिन्ता नही स्वामी ! आपकी प्रजा सब का पार लगायेगी।'

"तो भी कभी कभी ऐसा जान पडता है कि आँधी आने वाली है।

"नही स्वामी। आ पहुँची समझिए।

"ठीक कहते हो। अच्छा जाओ विश्राम करो।'—लखक देवदास चला गया। पुष्यमित्र अकेले चिन्तित बैठे रहे। सेवक ने आकर पूछा—"कुमार आ गये हैं, उन्हे "

"भेज दो, नही अभी ठहरो। देखो मधुकर आया है !"

"वह तो कभी से आकर मुचकुन्द की छाया मे बैठा है।'

"बुलाओ उस !"

सेवक जाकर मधुकर को लिवा लाया। उसने प्रणाम किया। महादण्ड-नायक कुछ अन्यमनस्क थे, देखा नही। अपने-आप कहने लगे—"इस मनुष्य का पता नही चलता कि क्या है। पतजलि ! लोग उसे मुनि कहते है, तपस्वी है, विद्वान् है, और भी क्या नही है ?

"स्वामी ! वह सचमुच सिद्ध है और साथ ही निस्पृह भी है।'—मधुकर ने कहा।

"मधुकर ! तुम सत्य कह रहे हो।'

"हाँ, स्वामी ! वैसा पुरुष पाखण्ड नही हो सकता। एक दिन आप भी चलिए।"

"नही मधुकर ! अभी उसकी और परीक्षा लो। फिर मैं कभी चलूंगा। जाओ, कुमार अग्निमित्र को बुला लाओ।"

मधुकर चला गया।

अग्निमित्र सामने आया, उदास और गम्भीर, जैसे विषाद से भरा हुआ। पुष्यमित्र ने पूछा—"तुम कहाँ रहे ?"

"यो ही घूमता रहा।"

"यो ही ! कदाचित् भावी सेनानायक के लिए यो ही घूमना लाभ कारक नही है । यह तुम जानते होगे ।"

"पिताजी ! क्षमा कीजिए । वरसा बन्दीगृह म रहने के बाद घूम लेने की इच्छा स्वाभाविक ही है ।'

"किन्तु एक नायक को साहसिक की तरह जहाँ वही चले जाना, जिस किसी का शव जलाना, भिक्षुणी-विहार के समीप चक्कर काटना आपत्ति से खाली नही ।'—पुष्यमित्र ने कुछ कर्कश स्वर स कहा । अग्निमित्र जैसे ठोकर लगन के समान आहत होकर देखने लगा । वह हाँ भी नही कह सकता था, नहो भी नही ।

उसका पिता क्या सर्वज्ञ है ! अभी वह सोच ही रहा था कि पुष्यमित्र न कडक कर कहा—"लाओ वह ताम्रपत्र कहाँ है ?

"ताम्रपत्र !

"हाँ, ताम्रपत्र ! जिस पुजारी न तुमको दिया ह । जानत हो, वह राज-सम्पत्ति है ।"

"अग्निमित्र को वह मिला है पिताजी ! और इस नियम पर कि उसका रहस्य किसी का न बताया जाय ।' —दृढता से अग्निमित्र न कहा ।

"हाँ, तब ता ठीक है ।

"और सुनिए, मैं इस अत्याचारी मगध-सम्राट् का कोई भी कार्यभार अपने कधा पर नही उठाता । आप मुझे नायकत्व से छुट्टी दिला दीजिए । मैं अनुग्रह का भिखारी नही ।

वह तो मैं स्वय ही कहने जा रहा था । तुम अविश्वसनीय हो । तुम पर ऐसा गुरुभार देना, मूर्खता होगी । अच्छा, अब तुम मुक्त रहना चाहते हो, या बन्दीगृह मे ?"

"जैसी आपकी आज्ञा होगी !'

"मैं पिता हूँ, इसीलिए तुम मुझ पर इतना अत्याचार कर रहे हो । नही तो "

"मै जानता हूँ कि अब तक मैं कहाँ हाता, परन्तु जब एक अत्याचारी सम्राट् का इतना समर्थन आप करत है, तब क्या एक पुत्र के लिए भी कुछ न करेगे ।"—अग्निमित्र भरा हुआ था । यह जानकर पुष्यमित्र ने उसे छेडा नही । पुष्यमित्र अभी भी मन-ही-मन कह रहा था कि अग्नि निरपराध है । कर्त्तव्य और स्नेह का युद्ध हो रहा था । महादण्डनायक ने क्षण भर रुककर कहा—"अच्छा तुम जैसे चाहो रहो, परन्तु मेरी पद-मर्यादा का तुम्हे ध्यान रखना चाहिए । जाओ विश्राम करो । अन्यथा मैं केवल तुम्हारा पिता ही नही, मगध का महादण्डनायक भी हूँ ।"

पाटलिपुत्र में हलचल है। प्रान्त दुर्गों से सैनिकों का ताँता लग रहा है। गंगा के किनारे शिविरों की श्रेणी में उनका तात्कालिक निवास है। वृद्ध सेनापति और पुष्यमित्र कई दिनों से उन्हें, नावों के द्वारा कान्यकुब्ज और रोहिताश्व भेजने में व्यस्त हैं। रोहिताश्व जानेवाली सेना शोण के जलपथ से मणिभद्र की नायकता में जा चुकी है। अश्वारोहियों के साथ अग्निमित्र जायगा—ऐसी धारणा सबके मन में है, किन्तु कान्यकुब्ज के लिए, आज अश्वारोही सेना के साथ सेनापति प्रस्थान करने वाले हैं। नगर में भारी उत्साह और प्रदर्शन है।

सैनिकों के लिए स्थान-स्थान पर आमोद-प्रमोद के साथ विदाई का समारोह है। नागरिकाएँ पुष्पमाला और चंदन से उन्हें अभिनन्दित कर रही हैं। आपानक और संगीत भी चल रहा है।

धर्म-विजय की इच्छा रखने वाले सम्राट बृहस्पतिमित्र शस्त्र-विजय के लिए उत्सुक हैं। महागज पर चढ़कर नगर के पश्चिम द्वार से सेना-प्रयाण का निरीक्षण कर रहे थे। वीरों के खड्ग से सम्राट् की वन्दना हो रही है। बृहस्पतिमित्र इस उत्साह में भी जैसे सशंक हैं। अन्त पुरिकाएँ गज-पंक्ति पर बैठी हुई पुष्प-वर्षा कर रही हैं। घोड़ों के हींसने का शब्द तूर्यनाद के साथ दिशाओं को विकम्पित कर रहा है। शंखों का उन्मुक्त स्वर दुंदुभी के साथ तोरण के ऊपर से आकाश-मंडल को गूँजा रहा है। किन्तु सम्राट् के मन में जैसे उत्साह नहीं सिंह की ध्वजा की छाया में सेना के पीछे वृद्ध सेनापति धीरे धीरे प्रकाण्ड श्वेताश्व पर सम्राट् के दृष्टिपथ में आए। गजराज बैठा दिया गया। सेनापति ने खड्ग शिर से लगाकर कहा— सम्राट् बृहस्पतिमित्र की जय।' घोर जयनाद से दिशाएँ प्रतिध्वनित हुईं। सम्राट् ने सेनापति को चन्दन का तिलक लगाया। वृद्ध ने अश्रुपूर्ण लोचन होकर कहा—"सम्राट्! मैं तो चला! जिस दिन की प्रतीक्षा में मेरे केश धवल हो गए, वह सामने है। मेरे लिए आज से बढ़कर कौन सा पुण्य-दिवस होगा, किन्तु मगध! जिसने शताब्दियों से वीरता और संस्कृति में भारत का प्रमुख वनने का गुरुभार अपने ऊपर लिया है, उसकी मर्यादा जीवित रहे। हम लोग साधारण शब्द-जाल से ऊँचे उठकर सच्ची कर्मण्यता का—प्राणों का मोह छोड़कर भी—पालन करें यह मेरी, इस वृद्ध शस्त्र-व्यव-

सायी की प्रार्थना है। जिस धर्म और शान्ति तथा सभ्यता के लिए *मगध-निवासी* मरे जा रहे हैं, वह शक्ति के बिना रह नहीं सकती। मगध के एक-एक अन्न, एक-एक प्राणी का जिसमे सदुपयोग हो, वही व्यवस्था कीजिए सम्राट् !—मगध की जय !"

वृद्ध का कंठ गद्‌गद हो रहा है। वीर-श्री से उसका मुख-मण्डल दीप्त था। किन्तु धर्म-विजय करने वाले सम्राट् के मुख से एक शब्द भी न निकला। पुष्यमित्र अपने घोडे पर से कूदकर वृद्ध के समीप आया। सेनापति का चरण पकडकर उसने उच्च *कठ* से कहा—"सेनापति ! *आर्य* ! विश्वास कीजिए ! पुष्यमित्र के जीवित रहते मगध का विनाश न होगा। आपकी आज्ञा अक्षरश पालन की जायगी।"

वृद्ध ने स्नेह से पुष्यमित्र के सिर पर हाथ फेरकर कहा—"मुझे तुमसे ऐसी ही आशा है। मगध की जय।"—और श्वेत अश्व बढ चला। सम्राट् हतप्रभ ! *एक शब्द भी मुँह से न निकला। वे दूर धर्म-महामान की शिविका देख रहे थे।*

सेनापति चले गये। धूल से अब उनकी सेना छिप गई थी। महाराज धीरे-धीरे गजसेना के साथ नगर से राजप्रासाद की ओर चले। पुष्यमित्र ने वहीं खडे-खडे एक बार चारों ओर देखा। अग्नि जो पीछे घोडे पर था, बोला—"क्या आज्ञा है !"

"तुमको सीधे पार्श्वनाथ गिरि जाना होगा। डरो मत। युद्ध नहीं, कुछ बात करनी होगी। जा सकोगे ?"

"यदि आपकी आज्ञा हो तो, किन्तु जाने से कोई लाभ नहीं।"

"क्यों ?"

"इसलिए कि मगध का निमन्त्रण अब खारवेल को मिल चुका होगा। सभवत वह मगध में अपनी गजसेना के साथ कुछ ही दिनों में आ जायगा।"

"तुम कहते क्या हो ?"

*"यह देखिए सम्राट् के पत्र की यह प्रतिलिपि है।"*—कहकर *अग्निमित्र* ने एक पत्र हाथ पर रख दिया। पुष्यमित्र ने कहा—"मैं इसे अंधकार में नहीं पढ सकता। तुम कहो न ! इसमें लिखा क्या है ?"

"इसमें लिखा है—आप स्वयं आकर भगवान् अग्र जिनकी स्वर्णप्रतिमा उत्सव के समारोह के साथ ले जायँ।"

दोनों *के* घोडे बराबर सटे हुए चल रहे थे। पुष्यमित्र स्तब्ध थे। उनका अश्व धीमे-धीमे चल रहा था। और वह जैसे निर्जीव-से उस पर बैठे थे। एक उल्काधारी कब से उनके साथ हो गया था—यह उन लोगों को नहीं मालूम।

वह भी धीरे-धीरे अश्वारोहियो के आगे-आगे चल रहा था। सहसा पुष्यमित्र ने कहा—

"तुम्हारा क्या नाम है ?"

"पिंगलक स्वामी !"

"अच्छा जाओ, तुम्हारा काम नही है, अभी हम लोग कुछ और घूम कर आवेंगे।"

पिंगलक चला गया। राजपथ अन्धकारपूर्ण था। प्रासाद की ओर न जाकर पिता-पुत्र दोनो ही पूर्व नगर-द्वार की ओर लौट पडे।

"तब तो जान पडता है कि मौर्य-साम्राज्य की सध्या आ गई है। यवना का आक्रमण, उधर से खारवेल का घेरा ! इस मूर्खता की भी कोई सीमा है।"

"किन्तु मैने उस निमत्रण को जाने दिया है, यही समझकर कि उस सकट के समय सभवत. खारवेल से कुछ काम निकल जाय।"

प्रसन्नता से पुष्यमित्र ने अग्नि की पीठ थपथपाई, किन्तु वह प्रसन्नता क्षण-भर की थी। पुष्यमित्र के निशस्त्राण से टकरा कर एक तीर अलग जा गिरा। दोनो सशक होकर अधकार मे आँख गडाकर देखने लगे। अग्नि ने कहा—

"चलिए, उद्यान-गृह समीप है। शत्रु चारो ओर है। मैं आपको पहुँचा कर फिर टोह लेने जाऊँगा।"

पुष्यमित्र ने बाग मोडी। दोनो शीघ्र ही उद्यान के द्वार पर आये। उल्का-धारी प्रहरी सामने आकर खडे हो गये। घोडो से उतर कर दोनो बातें करते हुए मुचकुन्द वृक्ष की छाया मे क्षण-भर के लिए खड हो गये।

"जान पडता है कि कुसुमपुरी कटको से भर गई है, यह गुप्त आक्रमण !"

"पिताजी ! यह स्वस्तिक दल का कार्य है।"

"स्वस्तिक दल !"

"हाँ, विद्रोहियो की एक सस्था है। मुझे उसी से खारवेल के निमत्रण का पता चला।"

किन्तु तुम कैसे उनसे मिले ?"

"फिर बताऊँगा ! इस समय मुझे आज्ञा दीजिए।"

"किन्तु . अच्छा जाओ। पर एक बात मेरी स्मरण रखना। मगध का साम्राज्य नष्ट न होने पाए इस कर्तव्य को भूलना मत ! हो सके तो रोहिताश्व जाने वाले अश्वारोहियो की सेना पर नायक बनने का अवसर न छोड देना। क्योकि इस समय बल-सचय की आवश्यकता है।

"वही होगा; किन्तु इस समय मुझे आप जाने की आज्ञा दीजिए"—कहते

हुए अग्निमित्र ने अपनी कमर स लगी हुई तलवार टटाली, फिर सिर झुकाकर नमस्कार करते हुए वह चला गया।

पुष्यमित्र को आश्चय क साथ अग्नि पर क्रोध भा आया। उसन झुंझला कर कहा—'इसका जन्म ही मूल नक्षत्र मे हुआ था और तभी ज्योतिषी न कहा था कि बारह वर्ष यह पिता क सामने न आवे। किन्तु आज बीस वर्ष की अवस्था म भी क्या इसक साथ दखा मुनी की जा सकती है? जैसा नाम वैसा ही काम, जैस अग्नि का दूत! ता फिर जाय! —पुष्यमित्र भीतर चला गया।

नगर के पूर्वीय द्वार की ओर न जाकर अग्निमित्र उत्तर म सुगाग प्रासाद का ओर धीर धीर अन्धकार की छाया म बढता जा रहा है। प्रहरियो के चक्र से बचता हुआ एक स्थान पर वह रुका ही था कि किसी ने उसके कन्धे पर हाथ रख दिया। उसने चौक कर अपनी छोटी-सी कृपाण निकाल ली। परन्तु उस व्यक्ति न कहा— डरा मत! मित्र स डरने की कोई बात नही। तिस पर स्त्री! मेरी स्वामिनी विपन्न है, आप उनकी सहायता के लिए वचन दे चुके हैं न! तो फिर आइए!

'तुम कौन हो?

''कालिन्दी दवी की परिचारिका!

'अच्छा चला। —स्त्री न उसका हाथ पकड कर एक शिला खण्ड पर खडा कर दिया। फिर न जान कौन-सी क्रिया की कि वह पत्थर नीचे धँस चला! अग्निमित्र सशक हुआ, फिर भी साहस न छोडकर वह चुपचाप रहा। पत्थर क रुकन पर उसन देखा कि वह सुरग क भीतर खडा है। दूर स एक तीव्र नीला आलाक आ रहा है। आख चौध गईं। फिर दखा तो वह अकेला है और पत्थर ऊपर से बन्द हा गया है उसन आगे बढन का ही निश्चय किया। सुरग के दूसरे सिरे पर सात सीढिया थी। अग्नि कृपाण हाथ म लिए ऊपर चढा। जब वह द्वार स निकल कर बाहर आया, तो देखा एक स्त्री वहा खडी है। वह छाटा-सा उद्यान कुजा और झुरमुटा से भरा ह, जिनसे भीनी महक और हलका-सा आलाक चारा ओर फैल रहा है। स्त्री न काह—''स्वागत! चल आइए।

चमली क कुजा स बने हुए छाया-पथ म स्त्री क पीछे-पीछे चलन लगा। सामन खम्भे पर एक सुन्दर दालान थी जिस पर कोई लता चढ़ी थी। अग्निमित्र वहाँ जाकर ठहर गया। परदा हटा कर स्त्री न भीतर प्रकाष्ठ म झाक कर देखा, फिर हट गई। अग्नि का उसन भीतर जान का सकेत किया।

चकित और सशक अग्निमित्र न भीतर जाकर देखा, सुन्दर शैया पर आधी

लेटी हुई एक सुन्दरी जिसके रत्नालकारों की प्रभा से आँखे झलमलाने लगी। प्रकोष्ठ बहुत बडा था। उसमे स्थान-स्थान पर बहुमूल्य आसन, मच और पुतलियों के दीपाधार थे। भित्ति पर सुन्दर चित्र बने थे। अग्निमित्र पहले तो चकित-सा यही सब देख रहा था; परन्तु जब युवती ने थोडा-सा उठ कर कहा—

"आइए बैठिए !"—तब जैसे उसे सदेह होने लगा कि मैंने यह स्वर कही सुना है, फिर अपना भ्रम समझ कर वह चुप रहा। शिष्टाचारवश आँखे जमाकर उस सुन्दर मुख को देखता भी न था।

युवती हँस पडी। अग्निमित्र ने अब कहा—"मुझसे कालिन्दी ने कहा था कि एक विपन्ना स्त्री आपकी सहायता चाहती है। प्रासाद के पूर्वी भाग मे रात्रि के पहले प्रहर मे जाने से आप उसकी सहायता कर सकेंगे। किन्तु यहाँ तो देखता हूँ कि कोई विपन्न नही—तब मुझको ही धोखा दिया गया है क्या ?"

सुन्दरी खिलखिला कर हँसने लगी। अग्निमित्र का रोष बढ रहा था। उसने कधा कुछ चमकाकर, घूमकर द्वार की ओर जाना चाहा, परन्तु सहसा वही सुन्दरी उठकर उसके कधे पर हाथ रखकर बोली—"जब कही मनुष्य जाता है, तब उसे आतिथ्य-सत्कार ग्रहण. .।"

"अरे, यह तुम—नही मुझे भ्रम हो रहा है। मुझे छोड दो"—अग्नि ने कहा।

"वाह ! यह अच्छी रही। सुनूँ भी, आप का भ्रम क्या है ?"—"सुन्दरी ने हाथ पकड़कर शैया पर बिठलाते हुए कहा।

"तुम कौन हो ?"

मे'''समझ लीजिए मैं कालिन्दी हूँ।'

"हो ही, समझ क्या लूँ ! परन्तु इस छल का क्या तात्पर्य ! क्या तुम जो बात यहाँ कह सकती हो, वह गगाधर मन्दिर मे नही कह सकती थी ?"

"कालिन्दी मैं नही हूँ, यह बात वहाँ कैसे विश्वास की जा सकती है ?"—कहती हुई वह अग्निमित्र के समीप शैया पर बैठ गई। उसके अंग-अग से लावण्य की ज्योति, यौवन का स्फुलिंग छूट रहा था। सुगध से बसा हुआ उसका उत्तरीय खिसक चला था, जूडे मे लगी बमेली की माला महकने लगी थी। हाँ, मुख के नि श्वासो मे कादम्ब की भीनी महक, आँखो मे मादकता के डोरे ! अग्निमित्र ने देखा सचमुच कालिन्दी ही तो है। विकृत वेश मे उसे, उसने मन्दिर मे देखा था। उसने आश्चर्य से पूछा—"इस माया का क्या तात्पर्य है ?"

"मैं दासी हूँ न, आपकी सेवा करने के लिए यह...!" वह कुछ सलज्ज हो रही थी।

"अच्छा, बताओ तुम कौन हो ?"

"आप नही जानते ?"

"जानना सहज नही, फिर ऐसी मायाविनी का ! कालिन्दी, तुमने मुझे यहाँ क्यो बुलाया, अपना अर्थ स्पष्ट कहो। मैं अधिक नही ठहर सकता।"

"हा देव ! स्त्री का मुँह कुछ बातो के लिए बद रहता है, यह क्या आप नही जानते ?"

"जानता हूँ, परन्तु वे तुम्हारी जैसी नही होती। तुम छद्म-वेशधारिणी दासी हो या राजरानी हो, कह नही सकता। तिस पर भी तुम चाहे कुछ हो, मैं तुम्हारे लिए क्या कर सकता हूँ, यह तो तुम्ही को बताना होगा।"

"मेरी विपत्ति अभी तक नही समझ सके निष्ठुर ! मैंने जिस दिन से गंगा मन्दिर पर तुमको.. ।"

"चुप रहो कालिन्दी, मैं स्त्रियो के प्रेम का रहस्य नही समझ पाया हूँ। जब वह चचल लास्य मन से मन को अथवा, जाने दो मैं प्रणय के स्वाध्याय मे असफल विद्यार्थी हूँ। दूसरी कोई बात हो तो कहो।'

"अग्निमित्र, चौको मत। मैं तुम्हारा परिचय जान गई हूँ और मैं कालिन्दी हूँ, इसमे सन्देह नही, परन्तु परिचारिका नही। मगध के विश्वविश्रुत नन्दराज का रक्त मेरी धमनियो मे है। मैं कुमारी हूँ, समझो। मैं तुम्हारे प्रणय के उपयुक्त हूँ। भिक्षुणी इरावती से कही अधिक ।'

अग्निमित्र ने उत्तेजित होकर उसके मुँह पर हाथ रख दिया—"चुप रहो।"

"क्या उसका नाम भी न लूं। वाह ! इतना पक्षपात।' —फिर वह खिलखिला कर हँस पडी। अग्निमित्र असन्तुष्ट होकर खडा हो गया, किन्तु कालिन्दी भी साथ ही खडी होकर कहने लगी—"देखो अग्निमित्र ! मै राजगृह की धर्मशाला की घटना सब जानती हूँ। तुमने जिस पथ पर चलना निश्चित किया है, वही तो मेरा भी है। फिर. ।"

"अरे ! तो क्या तुम्ही धर्मशाला के खँडहर मे उस भयावनी रात्रि के सन्नाटे को भग करती हुई रो रही थी।"

"हाँ ! मैं ही थी, जिसे बचाने के लिए तुम वायु वेग से अपने अश्व पर दौडे हुए आये थे। फिर क्या हुआ वह तो सब तुम्हे विदित है।" अग्निमित्र उस रहस्यमयी को तीखी दृष्टि से देखता हुआ फिर बैठ गया।

"हा, यह ठीक है। पहले कुछ खा-पी लो। तुम्हारा मन स्वस्थ हो जाय, तब हम लोग बाते करे।" —यह कहकर उसने स्वादु पक्व मास और मधुर गध-वाली सुरा सामने रख दी। चौकी समीप खिसका कर बोली—"कहिए तो मैं

ही खिला दूँ।" —फिर वही तीव्र कटाक्ष और रसीली मुसकान। अग्निमित्र ने कहा, "नही, इसकी आवश्यकता नही। —वह भूखा था ही, कुछ-कुछ खाने लगा। और मन-ही-मन अपनी अवस्था पर विचार भी करने लगा। उसे सोचने का अवसर मिला, इस रहस्यमयी रमणी के साथ कैसा व्यवहार किया जाय। उसने धीरे से एक पात्र कादम्ब चढा लिया, फिर बोला—

"मैं तो उस दिन की घटना भी कुछ नही समझ सका कालिन्दी। तुम जानती हो कि मगध मरे लिए नया है, विशेपत यह रहस्यो की नगरी कुसुमपुरी। मैं तो अभी इनको समझ भी नही पाया हूँ। मैं राजगृह की ओर जा रहा था। मार्ग अपरिचित होने से भटक रहा था। रात हो गई थी। तुम्हारा क्रन्दन-स्वर सुनाई पडा, वहाँ चला गया, परन्तु वह घटना तो मुझे गधर्व नगर की-सी जान पडती है। कुछ समझ मे नही आया। उस टूटी कोठरी मे जब तुम्हारा शब्द सुनकर मैं पहुँचा तो वहाँ अधकार था। किसी ने धीरे से मुझसे कहा—'चुप रहिये। ' फिर जैसे किसी स्त्री ने मरा हाथ पकड लिया। उसका हाथ थर-थर काँप रहा था। सम्भवत भय स वह मुझसे लिपट जाना चाहती थी।"

कालिन्दी अपनी हँसी न रोक सकी। इधर अग्निमित्र पर कादम्ब ने रग चढा दिया था। वह कहने लगा—

"तुम हँसती हो, हाँ तो सुनो, तुम्हारे पास की ही कोठरी म पाँच मनुष्य जो ठहरे थे, वे बाहर निकल पडे। यह जानने के लिए कि कोई उपद्रव तो नही हो रहा है। वे इधर-उधर अधकार मे खोजने लगे। इतने मे एक पुलिन्दा मेरी कोठरी मे आया। साथ ही चार नही मैं भूल कर रहा हूँ, पाँच व्यक्ति चुन्नटदार काली धोतियाँ डाले, जिसमे कनटोप भी सिला था, जिसपर लाल स्वस्तिक लगा था, काठरी मे घुस आये। किवाड बन्द हो गया था। अब हम लोग सात व्यक्ति उसमे थे। उस स्त्री न अवगुण्ठन खीच लिया था। क्याकि कोठरी के किसी गुप्त स्थान पर से आवरण हटा देने से जब प्रकाश हो गया ता मैं चकित हो गया था। और वे मुझको देखकर आश्चर्य मे थे। कदाचित् वे मुझ पर आक्रमण किया ही चाहते थे, परन्तु स्त्री ने सकेत स उन्हे रोक दिया। मैं अपन खड्ग पर हाथ रखकर भविष्य की प्रतीक्षा कर रहा था। उन्होने वण्डल खोल डाला। उसम स बहुमूल्य आवरण म लिपटा हुआ एक पत्र निकालकर वे पढ़ने लगे। कदाचित् वे न पढ सके।"

'हाँ, तब मैंने सकेत किया तुम्हे चुपचाप पढ़ लेन के लिए। फिर तुमन काना म कहा—'यह खारवेल के लिए जिनमूर्ति ले जान का निमन्त्रण है। मगध सम्राट् ने उन्हे बुलाया है।' फिर वह पुलिन्दा उसी तरह बाँधकर छोड दिया गया।

और हम सब बाहर एक गुप्त मार्ग से निकल गये। तुमने कहा गया कि देखो इसका चर्चा मत करना परन्तु तुमने पिता से उस बात को कह दिया। और इसका दण्ड भी उन भयानक स्वस्तिक चिह्न वाला ने तुमको देना चाहा। परन्तु तुम बच गये। यहाँ क्या न तुम रहना चाहते हो? —कालिन्दी ने हँसकर कहा।

अग्निमित्र बालक की तरह उसका मुँह देख रहा था। कालिन्दी ने फिर कहा— मैं तुम्हें सावधान कर देना चाहती थी परन्तु अवसर न मिला। स्वस्तिक के गुप्तचर तुम दोनों—पिता-पुत्र के पीछे लगे थे। अच्छा ही हुआ कि कोई घायल नहीं हुआ।

कालिन्दी तुम क्या हो? वहाँ तुम क्यों गई थी?

मुझे मालूम था कि खारवेल के दूत के साथ बृहस्पतिमित्र का दूत जा रहा है। वह क्या सन्देश है? यह जान लेना स्वस्तिक के लिए आवश्यक था। राजगृह के बाहर ही धर्मशाला में उनका ठहरना के लिए तत्पर कराया गया और कौशल से वह राजसंदेश पढ़ लिया गया। बस इतनी तो बात है। न जाने वहाँ से तुम भूल भटककर उसी समय वहाँ पहुँच गये थे।

परन्तु तुम यह सब क्या करती हो?

इसलिए कि कोई वीर पुरुष सहसा मेरा सहायक नहीं। मैं अपने आण गृह में चुपचाप दुख के दिन काट रही थी। मृत सम्राट शतधनुष ने कदाचित् मुझे अपना काम-वासना तृप्त करने के लिये पकड़वा मँगाया। संयोग मैं जिस दिन सुगांग प्रसाद के इस कोने में आई उसी दिन दुर्घटना ने शतधनुष की मृत्यु हो गई। आन्तर्वेशिक ने मेरे निए सब उपकरण अलकार दास, दासी और अन्य व्यवस्था ठीक कर दी थी। मैं यहीं रह गई और उसी का प्रतिशोध चाहती हूँ। मौर्यों ने नन्दों का विनाश किया था। मैं मौर्यों का विनाश करूँगी — कहते-कहते कालिन्दी तनकर खड़ी हो गई। उसके मुख पर उन्माद के लक्षण दिखाई पड़े। नसें फूल गई थीं। मुख आरक्तिम और भयानक हो गया था। धीरे से उसने मणिमेखला में से पतली धार की कृपाण निकाल ली। उसका उत्तरीय खिसक कर गिर पड़ा था। उन्नत वक्षस्थल पर नीली रेशमी पट्टी मात्र बँधी थी। वह अर्द्ध नग्न-सी थी। मोतिया की एकावली के नीचे छाती पर अग्निमित्र ने आश्चर्य से देखा कि वहीं लाल रंग का, माणिक्य में काटकर बनाया हुआ स्वस्तिक झूल रहा था।

अग्निमित्र क्षण भर के लिए स्तब्ध था। फिर सहसा अपने को सँभाल कर उसने कहा— कालिन्दी! सावधान!

'हा, मैं सावधान हूँ, प्राण हथेली पर लिये मैं किसी भी भविष्य की प्रतीक्षा म हूँ। अग्निमित्र ! मैं फिर भी राजनन्दिनी हूँ। यह अभियान मेरे मन म नहीं गया है ! नन्द की निधि मेरी सम्पत्ति ह। और होगी। किन्तु तुम न जान कहा से बीच म आ पडे। मैं स्त्री हूँ। आह ! तुम अग्निमित्र ! अब तक जीवित न रहते। परन्तु मैं अपने हृदय से हारी हूँ। मैं राजप्रेयसी ! राजनन्दिनी ! अनुग्रह की क्षमता खो नही सकी हूँ। अग्नि ! लो मैं अपना बहुमूल्य प्रणय तुम्हे दान करती हूँ।'

कालिन्दी सचमुच निग्रह और अनुग्रह की क्षमता रखने वाली साम्राज्ञी-सी दिखाई पडती थी। उसकी पतली काया उस रत्न और आलोक की छाया म महिमा और गौरव से पूर्ण थी। वह सिंहनी थी। अग्निमित्र ने यह सब देखा फिर हँस कर कहा—"तो कालिन्दी ! मुझे सोचने का अवसर न दोगी ! क्या *तुम मुझसे झूठा वाक्य चाहती हो। यह प्राण के भय स भी मैं नहीं कर सकूगा।* मुझे सोच लेने दो, मैं प्रणय या अनुग्रह का भिखारी नही किन्तु हृदयहीन भी नही हूँ। विश्वास रखो मैं इसका उत्तर कल दूगा ?

कालिन्दी ने अपने को अपमानित समझा। उसके नेत्र आरक्तिम हो उठे। परन्तु रमणी के नेत्र ! उनम अधिक ताप होते ही जल विन्दु दिखाई पडे। कृपाण फेक कर वह गिरने की तरह शैया पर बैठ गई। अग्निमित्र को प्रमाद हुआ, उसने आज तक यह दृश्य नही देखा था। इरावती को शान्त शरद नदी *के रूप म देखा था, जिसम मीठी हिलकोर थी।* किन्तु *यह तटवृक्षो को बहा ले* जाने वाली उत्ताल तरगमयी कूलप्लाविनी वर्षा की बढी हुई महानदी उसने जीवन म आज ही देखी। आवर्त मे आ गया। उसने अपने कचुक के भीतर म ताम्रपत्र निकालकर कालिन्दी के समीप रख दिया, और कहा—

कालिन्दी ! राजनन्दिनी ! यह लो तुम्हारी निधि है, तब उसका ताम्रपत्र रखने की अधिकारिणी तुम्ही हो। और यह मेरा जीवन तो अब कमल-दल का बिंदु है। मैं रोगी नही हूँ, मरणासन्न भी नही। किन्तु किसी भी क्षण क्या होगा, कह नहीं सकता। मैं भी तुम्हारी तरह वृहस्पतिमित्र का विरोधी हूँ। आज इतना ही, फिर अभी ससार म कुछ और लेना-देना है, उसे समझकर कल तुमसे कहूँगा।

'अर्थात् पिता से ?

'नही, अपने मन म।

कालिन्दी सहसा उठकर *अग्निमित्र से लिपट गई। अग्निमित्र ने अनिच्छित* आलिंगन को प्रमाद ही समझा। धीरे-धीरे उसने अपने को अलग किया। कालिन्दी ने पान दिया, और ताली बजाते ही दासी उपस्थित हुई।

अग्निमित्र उसके पीछे-पीछे चला। कालिन्दी उसे मधुर प्रणय-दृष्टि से एकटक देख रही थी।

अन्धकार मे प्रहरियो स बचता जब अग्निमित्र घर पर आया, तो उसका मस्तिष्क जैसे विकल हो रहा था। वह शैया पर पडते ही, इरावती और कालिन्दी की तुलना करता हुआ थकावट की नीद म सो गया।

"आनन्द ! आनन्द ! आनन्द !' फिर तीव्र शृंगनाद ! सब लोग चौंक उठे। नगर मे हलचल तो थी ही। वृद्ध सेनापति के कान्यकुब्ज मे वीरगति प्राप्त होने के समाचार ने कुसुमपुर म भयानक त्रास उत्पन्न कर दिया था। सब लोग सशक होकर कुसुमपुर के अवरोध की प्रतीक्षा कर रहे थे। फिर यह तीव्र शृंगनाद ! और यह युवा बलिष्ठ ब्रह्मचारी सिर पर रुद्राक्ष की माला कठ मे यज्ञोपवीत, खुले हुए अस्त-व्यस्त केश, काषाय का अँचला डाले हुए अद्‌भुत जगाने वाले की तरह कहाँ से आ गया।

कुक्कुटराम के भिक्षुणी-विहार के द्वार पर उसका शृंगनाद वेग से हुआ था। कपाट खुला। इरावती निकल आई। जिस दिन से उन छोकडियो ने उसे छकाया, उसी दिन से वह अपन ऊपर विचार कर रही थी। वह सुनने लगी—

"दु ख का अधकार, नटराज के अग्नि-ताण्डव से जल रहा है। देखो, सृष्टि, स्थिति, सहार, तिरोभाव और अनुग्रह की नित्य लीला से समस्त आकाश भर उठा है। आत्मशक्ति के विस्मृत विद्युत्कण ! अपने स्वरूप मे चमक उठे ! उठो, मगलमय जागरण के लिए विषाद-निद्रा से उठो !

ब्रह्मचारी ने फिर शृंगनाद किया। वह आगे बढने ही वाला था कि इरावती ने कहा—"क्या कहा आपने। यह आशामय सदेश। नही यह मिथ्या है, प्रलोभन है।

अनात्म के वातावरण मे पला हुआ यह क्षणिक विज्ञान, उस शाश्वत सत्ता मे सन्देह करता है। माँ ! तुम सर्वशक्तिमती हो। आनन्द के उल्लास की मात्रा ही जीवन है, यह भूल क्यो गई हो ? —ब्रह्मचारी ने हँस कर कहा।

"परन्तु मुझे तो अपने कर्मों पर पश्चाताप की ज्वाला मे जलने की आज्ञा मिली है। और इस यातना का कभी अन्त होगा कि नही, नही कह सकती।"

'कौन-से ऐसे कर्म हैं देवि, जिन्हे हम आनन्द की भावना मे भस्म नही कर सकते। तुमसे कौन-सा अपराध हुआ है ?

'मैं नही जानती। लोग कहते हैं—मैं नाचती थी, आनन्द मनाती थी। यही मेरा अपराध हो सकता है।

माँ ! तुम शक्ति-स्वरूपा हो, अन्तर्निहित आनन्द की अग्नि प्रज्वलित करो !

सब मलिन कर्म उसम भस्म हो जायेंगे । उस आनन्द के समीप पाप आन से डरेगा ।"—कहता हुआ ब्रह्मचारी आगे बढ़ गया । वह जैसे सबको जगाने के लिए आया था । उसे ठहरने का अवसर नहीं । ठीक उसी समय विहार के दूसरी ओर से एक भिक्षु आ गया । उसने कुछ रोष से कहा

"भगिनी ! तुमने विनय का उल्लंघन किया है । एक अपरिचित पाषण्ड से तुमको ऐसा व्यवहार नहीं करना चाहिए । मैं संघ में इसकी सूचना दूँगा । जाओ भीतर जाओ ।'

"क्या फिर अन्धकार के गह्वर में उसी निराशा के आवर्त्त में ! उसी दम घोटने वाले विषाक्त वायुमण्डल में ! ना, मैं नहीं जाऊँगा । मुझे तुम्हारा धर्म नहीं चाहिए । मुझे छोड़ दो । —इरावती जैसे रो रही थी ।

"भगिनी ! तुम उस पाषण्ड की पापमति से प्रभावित हो गई हो । जाओ, पापदेशना करना होगा ।'

कैसा भीषण जाल फैला है । विवश प्राणी जैसे पाप के कुहरे में अपने को ढँक लेने के लिए बाध्य किया जा रहा है । "आर्य ! मैं स्वीकार करती हूँ कि मैंने अपने इस छोटे-से जीवन में कोई पाप नहीं किया ! नहीं किया ।"

वह उत्तेजित होकर बोल रही थी । दूसरी भिक्षुणियाँ वहाँ आ पहुँची । भिक्षु ने उनसे कहा—"इन्हें भीतर लिवा जाओ ।

इरावती और अन्य भिक्षुणियाँ भीतर चली गईं । भिक्षु वहीं खड़ा रहा, वह किसी की प्रतीक्षा कर रहा था । महास्थविर धीरे-धीरे टहलते हुए उसी स्थान पर आये । भिक्षु के साथ ही वे आगे बढ़े । भिक्षु विनय से कहने लगा—"आर्य भिक्षुणी-विहार की दशा शोचनीय है । किसी दिन संघ को ही यह ले डूबेगा । अभी मैंने देखा कि एक पाषण्ड वहीं खड़ा होकर इरावती नाम की भिक्षुणी को अपने मत का निन्दनीय उपदेश दे रहा था । और वह भी साग्रह सुन रही थी ।"

"हूँ और भी वहाँ कोई था ?"

नहीं, वह अकेली थी ।"

महास्थविर कुछ सोचने लगे । उनके मन में धर्म-महामात्र वाली बात घूमने लगी । इरावती पर पहला अभियोग लगाया जा चुका था । धर्म-महामात्र के संकेत पर उस संघ से प्रवाजनीय दंड की व्यवस्था होने जा रही थी । फिर उसने यह उपद्रव किया । महास्थविर धर्म के अनुशासन में उतने प्रयत्नशील नहीं थे, जितने संघ की सुव्यवस्था में । राज अनुग्रह छोड़ने के लिए वे प्रस्तुत न थे । उन्होंने कहा—"तुम अभी जाओ, संघस्थविरा से कहो कि 'महास्थविर का आदेश है...' नहीं ..ठहरो, तुम इरावती के साथ उन्हें भी यहीं बुला लो, मैं यहीं खड़ा हूँ ।"

भिक्षु ने द्वार पर जाकर घंटा बजाया। भिक्षुणी ने आकर पूछा—"क्या है आर्य ?"

"संघ-स्थविरा के साथ इरावती को भेजो। महास्थविर खडे हैं।"

भिक्षुणी भीतर चली गई। साथ मे इरावती और एक वृद्धा भिक्षुणी को लेकर आई। महास्थविर की सबने वन्दना की।

"मैं यही पूछने आया हूँ कि क्या अनुशासन मे भी भिक्षुणी-विहार स्वतन्त्र होना चाहता है ? इरावती ने वही अपराध आज फिर किया है ?"

"हाँ, मैं एक तीर्थंक से बाते कर रही थी।"

"विनय भंग करके न ?"

"मैं नही कह सकती आर्य !"

"क्या तुम्हारे लिए यह अच्छा नही है कि तुम स्वय विहार छोड कर चली जाओ !" —महास्थविर ने कहा, पर रुकते हुए।

"नही आर्य ! यह सुधर जायगी। फिर अपने को सँभाल लेगी। इसकी जैसी विनय की पडिता और शील देने वाली दूसरी यहाँ कोई भिक्षुणी नही है।' —वृद्धा ने कहा।

"परन्तु मैं नही सुधर सकती। आर्या ! मुझे क्षमा कीजिए, मेरे लिए निर्वासन ही उचित है। तो क्या मैं जा सकती हूँ ?" —इरावती ने कहा।

"अरे भगिनी ! तू बावली हो गई है ! कहाँ जायगी ?"

"कही भी, इस दिवालोक मे घूमते-घूमते सन्ध्या तक कही-न कही शरण मिल ही जायगी। मैं भी देख लूँ कि इस विश्व म, मुझे खडी होने के लिए कही हाथ भर भूमि है कि नही। ऊपर तारा या मेघो की छाया मिलती है कि नही ! आर्ये ! मिलेगी ! अवश्य मिलेगी। तो मैं जाती हूँ"—कहकर उसन एक बार झुककर प्रणाम किया और चल पडी।

महास्थविर ने दीर्घ निश्वास लेकर कहा—"तथागत-व्यवस्था बिगडने के लिए जैसे प्रस्तुत है। क्या उन्होंने जो कहा था कि स्त्रिया को सघ मे लेने से केवल ५०० बरस धर्म चलेगा, वही सत्य होने जा रहा है, तो फिर क्या करूँ मैं। स्थविरा प्रणाम करके विहार मे लौट गई। उसे जैसे कोई भयानक रोग हो गया था। वह लडखडाती भीतर चली गई। और महास्थविर ने कहा—

"तुम जाओ, धर्म-महामात्र को सूचना दो कि इरावती विहार से चली गई।"

भिक्षु चला गया और महास्थविर उल्टे विहार की ओर लौटे। इरावती सचमुच बावली थी। उसे अभी आनन्द का सदेश मिल चुका था। किन्तु जन्म

की दुखिया इरावती के लिए वह जैसे सुन्दर स्वप्न था। वह चली जा रही थी।

ठीक उसी घटना के बाद, घोड़े पर चढ़ा हुआ, उद्विग्न भाव से अग्निमित्र आकर खड़ा हुआ। उसका अश्व सहसा रोक जाने से, कुछ अधिक चचल होकर पृथ्वी कुरेदने लगा। वहाँ कोई दिखाई न पड़ा। द्वार बन्द था। घबराहट में अग्निमित्र को कोई उपाय न सूझता था। सूर्य कुछ तीव्र हो चले थे। अकस्मात् द्वार खुला और भिक्षुणी दिखलाई पड़ी। अग्निमित्र ने पूछा—"क्या यहाँ इरावती नाम की कोई भिक्षुणी है ? कृपया मुझे बताइए।'

वह अभी ही इरावती वाली घटना देख चुकी थी। उसने जैसे घृणा से कहा—"परन्तु अब नही है।

"नही है ?"

'हाँ, विनय के नियमो का उल्लघन करने के कारण उस सघ से निकाल दिया गया है।'

"आर्ये ! क्या बता सकती हो वह कहाँ गई ?

"नही, वह इधर सामने चली जा रही थी। अभी अधिक विलम्ब तो नहीं हुआ"—कहती हुई वह किसी काम से दूसरी ओर चली गई।

प्रबल वेग से उसने घोड़े को दौडाया। वह अनिश्चित रूप से इरावती की खोज मे घूम रहा था। शोण और गगा के किनारो की भी परिक्रमा लगा लेने पर उसे इरावती न मिली। अग्निमित्र उससे पूछ लेना चाहता था कि 'इरावती ! तुम अपना हृदय न बदल सकोगी ?' किन्तु वह मिली नही और अश्व बुरी तरह पसीने से लथपथ हो रहा था। इस अवस्था मे जब वह एक स्थान पर आकर रुका तो देखा कि वह कुक्कुटाराम के भिक्षु-विहार के सामने खड़ा है। घोड़े से उतर कर द्वार के समीप एक विस्तृत शिला पर विश्राम लेने के लिए बैठ गया। सामने सायकाल के सूर्य की पीली किरण गेरू से पुती हुई विहार की प्राचीर पर पड़ रही थी। कुक्कुटाराम का विस्तृत द्वार खुला था। अग्निमित्र के देखते-देखते पीली किरण लाल हो चली, अब उसने सोचा, "क्या करूँ ? महा-स्थविर से मिलकर पूछने पर कोई आपत्ति तो नही खड़ी होगी।' इतने मे एक ध्यानमग्न भिक्षु नीचे सिर किये, सौम्यमुद्रा से उसी के पास से जाने लगा। अग्निमित्र क्रोध से जल रहा था। उसने पूछा—

"क्या तुम इसी कुक्कुटाराम के स्थविर हो ! —उसके स्वर मे तनिक भी नम्रता न थी।

"उपासक ! शान्त हो, इतना अविनय का प्रदर्शन क्यो ?

"शान्त ! शीतल मृत्यु की-सी शून्यता, और उसका वाग्जाल से भरा विज्ञापन मैं बहुत सुन चुका हूँ। मैं जो पूछ रहा हूँ, उसे बताओ।"

"आओ उपासक ! तुम बैठ कर अपने मन को निरुद्वेग बना लो। मैं तुम्हे निर्वाण का सन्देश सुनाऊँगा।"

"मैं निर्वाण मे विश्वास नही करता।"

"ठीक है, यौवन-काल मे तुम निर्वाण को व्यर्थ की वस्तु समझ सक्ते हो, परन्तु वह चरम लक्ष्य है युवक !"

"ठहरो भिक्षु, हम पुनर्जन्मवादी हैं। निर्वाण यदि मानव-जीवन के लिए आवश्यक ही होगा, तो उसे किसी अगले जन्म मे खोज लूंगा ? जब जीवन व्यर्थ सिद्ध हो जायगा। ओह ! तुम्हारे इस कुहर मे मनुष्य अपने जीवन को भी नही प्राप्त कर रहा है। न जाने कब इस कुक्कुटाराम को प्राचीर गिरेगी और बन्दिनी मानवता मुक्त होगी।"

"शान्त हो, तुम कितने पापमति हो ?"

"भिक्षु ! तुम्हारा पुण्य न जाने कब धोखे मे पाप बन गया है। मानव-जीवन की चैतन्य ज्वाला की उपयोगिता निर्वाण मे बुझ जाने मे नही है।" अग्निमित्र ने व्यग से हँसकर कहा। वह घोडे पर चढने के लिए उसकी ओर बढा और भिक्षु ने मन-ही-मन सोचा—"क्या यह कोई राजकर्मचारी तो नही है ?" वही धर्म-महामात्र को इरावती को निकालने का समाचार देकर आया था। तब उसने कहा—"यदि स्थविर से मिलना आवश्यक हो, तो तुम भीतर जा सकते हो।"

किन्तु अग्निमित्र उत्तेजित, क्षुब्ध और आहत-सा हो रहा था। उसने घोडे पर बैठ कर एँड लगाई। वह गगाधर मन्दिर की ओर चल पडा।

नगर के प्रान्त कुजा मे से सॉय-सॉय का शब्द निकलने लगा था। अग्निमित्र धीरे-धीरे चला जा रहा था। निर्जीव-सा वह जब मन्दिर के समीप पहुँचा, तब उसने देखा कि कालिन्दी परिचारिका-वेश मे खडी है। उसका मुँह गगा की ओर था। किसी भावना मे तल्लीन-सी वह चुपचाप गगा की धारा को देख रही थी। उस प्रवाह पर सन्ध्या अपनी गम्भीर छाया डाल रही थी। फिर भी प्रगतिशील जलपुञ्ज कूलो की हरियाली अपने वक्षस्थल पर आन्दोलित करता हुआ, तट के विरल शब्दो को प्रतिध्वनित करता चला जा रहा था। अग्निमित्र भी उसी एकान्त चित्र को बिगडने देना नही चाहता था। वह धीरे-धीरे अश्व से उतर कर सभामण्डप के समीप पहुँचा। कालिन्दी की तन्मयता भग न हुई। फिर न जाने क्या हुआ कि उसने अपने विचारो का सहसा अन्त कर देना ही उचित

समझा। कालिन्दी के मुँह से निकला—"हाँ, वह इरावती से ही प्रेम करता है, तब ? और वह भी तो नहीं अग्निमित्र को मुझसे कोई छीन नहीं सकता।" सहसा वह घूम पड़ी। देखा तो अग्निमित्र उदास और थका-सा उसी के पीछे बैठा था।

"अरे तुम आ गये ?

"हाँ कालिन्दी !'

''इरावती का पता नहीं लगा न ?

"यह तुमसे किसने कहा ?"

"वही जो सब बातें मुझे बता जाता है। मेरा गुप्तचर !' —कहकर वह मुस्कुरा उठी।

"तब तो इरावती का पता तुमको अवश्य मालूम होगा। —अग्निमित्र ने कुछ व्यंग से कहा।

"हो भी सकता है ! परन्तु क्या मैं तुम्हें बता दूँगी ?"

"तुम मुझे अवश्य बता दोगी, ऐसी निर्दय तुम नहीं हो !'

"वाह रे ! तुम्हारा विश्वास !—कह कर वह गंगा के किनारे की ओर चली और धीरे-धीरे नीचे उतरने लगी। अग्नि भी उठा। नीचे अन्धकार घना हो रहा था। वह भी कालिन्दी के पीछे चला—जल के समीप एक पत्थर पर कालिन्दी बैठ गई। उसने अग्निमित्र से कहा—"आओ, बहुत थके हो, बैठो।'

अग्निमित्र समीप ही बैठ गया। कुछ काल तक दोनों ही चुप रहे। कालिन्दी उँगली से जल की धारा काट रही थी, किन्तु वह कटती थी ? हाँ उँगली ही शीतल जल से चारों ओर घिरी रही। उसने कहा—

"तो आज उसका उत्तर मुझे दोगे न ?"

"दूँगा।"

"तो फिर कहो न ?'

"बृहस्पति का विरोध करने में, मैं तुम्हारा सहायक हूँ। उसके अत्याचार से "

"इरावती पर जो उसने किया है न ?' —कहकर कालिन्दी फिर कुछ सोचने लगी।

"और मुझ पर नहीं ?"

"तुम तो मगध के महानायक आज ही बने हो !'

"हाँ अश्वारोही सेना का मैं प्रधान हूँ। किन्तु नहीं, वह पिता की आज्ञा थी और तुम्हारा अनुरोध !"

"मेरा अनुराध ?"

"और नही तो क्या ?"

"तव तुम मेरे अनुरोध को इतना मानने लगे ! किन्तु अग्निमित्र ! मै तुम्हारी सेना की सहायता नही चाहती । मैं तुम्हे...केवल तुम्हारी सहायता इस ससार के सुख-दुख मे चाहती हूँ । कालिन्दी को और कुछ नही चाहिए । देखो, मगध का साम्राज्य तुम्हारा होगा और तुम मेरे, केवल मेरे हो जाओ । मैं जीवन मे निष्ठुर कल्पना लेकर ही जीवित हो रही थी, किन्तु तुमने उसमे न जाने कहाँ से माधुर्य की पुट लगा कर उसे कैसा कुछ बना दिया है ।"

"वह भ्रम भी हो सकता है कालिन्दी ! मुझमे जिसने मिठास भर दी थी, वही न जाने क्या हो गई ! निष्ठुर ! क्रूर । किन्तु जाने दो, उन सब बातो का अभी अवसर नही; फिर जब कभी वह क्षण आवेगा तो देखा जायगा । अभी तो हम लोग एक कर्तव्य के लिए तत्पर सहकारी ही हो सकते हैं । चलो, तुमको जो निधि का भेद नही मालूम है, वह भी बता दूँ ।"

अग्निमित्र उठा और दीर्घ श्वास लेकर कालिन्दी भी उठ खडी हुई । दोनो धीरे-धीरे नन्दी के पास आये । अग्निमित्र ने षट्कोण के बिंदु पर अँगूठा रख कर दबाया । पास की ही एक पटिया झूल पडी । अग्निमित्र ने कहा—"लो, यही निधि का गुप्त द्वार है । अब तुमको जाना हो तो भीतर जाओ ।"

"नही, इसे बन्द कर दो; अभी नही, फिर कभी साथ ही चलूँगी । देखो, कोई इधर ही आ रहा ।" कालिन्दी ने धीरे से कहा । अग्निमित्र ने फिर खटका दबाया, पटिया अपने स्थान पर आ लगी । फिर दोनो सशक आगन्तुक की ओर देखने लगे । कालिन्दी के सकेत करने पर अग्निमित्र एक ओर छिप गया और आगन्तुक ने समीप आकर चिल्लाकर कहा—"है, यही है ।" साथ ही कई सैनिक और आ गये । कालिन्दी तनकर खडी हो गई और तीखे स्वर से पूछा—

"तुम लोग किसको खोजते हो ?"

"तुम्ही को ।"

"मुझको, गगाधर की परिचारिका कालिन्दी को । भला क्यो, मैं सुनूँ भी ?"

"अरे ! तुम इस मदिर की परिचारिका हो ।"

"और नही तो क्या हूँ ?"

"यहाँ कोई भिक्षुणी नही ह ?"

"नही, सामने कुटी मे मेरी रुग्णा बहन ह । और कोई नही ।"

"उल्का ले आओ ।" पहले आगन्तुक ने कहा । देखते-देखते कई सैनिका न

मामन की कोठरी को घेर लिया। कालिन्दी क्षण-भर के लिए चञ्चल हुई। उसने अग्नि से जाकर कहा—"अब क्या होगा ?"

"क्या ?"

"उसी म इरावती है ?"

"इरावती !" रोप और घृणा स अग्निमित्र न उत्तेजित होकर पूछा। फिर दखा, तो एक उल्काधारी काठरी म घुसना ही चाहता है। अग्निमित्र व्याघ्र की तरह एक छलाग मार कर उसके सिर पर जा पहुँचा। उल्का बुझ गई।

घोर अधकार छा गया। अग्निमित्र न अब तक दो सैनिका को घायल कर दिया था। उसकी रण-गर्जना भीपण होने लगी। ज्यो-ज्यो शत्रु पक्ष जुटकर आता, घायल होकर उम पीछे हटना पडता। कालिन्दी बडी विपत्ति में पड गई। वह सोचने लगी, "अब क्या होगा ?" अकस्मात् उसके स्वस्तिक-दल के दो व्यक्ति आ गय। कालिन्दी न तीव्र कण्ठ से पुकारा—"सहायता कीजिए। य लाग न जाने कहाँ म आकर मन्दिर क समीप रक्तपात कर रह हैं।"

उल्का जल उठी। अग्निमित्र ने देखा कि वह बुरी तरह घिर गया ह। आग किवाड खोलकर इरावती खडी है। अग्निमित्र ने क्रोध स कहा।

"इरावती ! भीतर हटो !"

"नही, मेरे लिए रक्तपात की आवश्यकता नही, म चलती हूँ। इरावती न दृढ कण्ठ म कहा।

अग्निमित्र को घाव तो लग चुक थ, तिस पर यह मानसिक उथल-पुथल ! वह विमूढ-सा कुछ साचने लगा। सहसा उसके सिर पर एक कठोर आघात हुआ और वह मूर्च्छित होकर गिर पडा। कालिन्दी ने क्षण-भर विचार किया। उसने अपने दल वालो को रोक कर कहा—"ठहरा ! इरावती को ले जाने दो ! हम लोगो को क्या ?"

आक्रमणकारियो न इरावती का पकड लिया और अपने घायल सैनिको का उठाकर वहाँ से प्रयाण किया। अब कालिन्दी आहत अग्निमित्र के पास आई, और पुजारीवाला कोठरी मे उसे ले जाकर सुला दिया। उपचार करने लगी। सिर मे चोट गहरी न थी। घावो पर पट्टी बाँध दी गई। दूध लाने के लिए कहकर वह स्वय पखा झलने लगी।

स्वस्तिक-दल के दूसरे व्यक्ति ने कहा—"यह आकस्मिक घटना थी कि हम लोग पहुँच गये। मुझे सन्देह था कि कदाचित् यही आपस भेट हो जाय। एक समाचार कहना आवश्यक था।

"क्या ?"

"राजगृह क समीप खारवेल आ गया हे और गगा के किनारे शोण के उस पार कान्यकुब्ज से प्रत्यावर्तन करके आने वाली सेना का अग्र भाग पहुँच गया है।"

"राहिताश्व जान वाल अश्वारोही कहा है ? '

"शाण के इस तट पर, नावो की प्रतीक्षा है सामग्री क लिए।

कालिन्दी कुछ चिन्तित होकर बोली—"मैं जाती हूँ, अग्निमित्र को शिविका पर अश्वारोही-सना के शिविर मे ले जाओ। कहना कि इन्हे मूर्च्छित पाकर हम लाग उठा लाय हैं। फिर वहीं से चल दना और मुझसे भेट करना।

कुसुमपुर के नागरिको म भारी हलचल थी। प्रधानत धनी लोगा और उनस पोपित साधुओ का समूह व्याकुल था। राजा की धर्म-विजय का सभी लोग आदर की दृष्टि स देखते थे, अनुकरण भी करते थे। सघो के वाद-विवाद, उनके निमत्रणा को धूम पाटलिपुत्र की व्यावहारिक मर्यादा थी, किन्तु कुसुम-कोमला, दार्शनिको की कुसुमपुरी दानो ओर मे आक्रान्त थी। फिर अपनी सुविधा, प्राण-रक्षा के लिए चिन्तित होना स्वाभाविक था, विशेषत इस ससार म निश्चिन्त, परलाक-विचाररत, मनुष्यो को। पश्चिम म जाना ता असम्भव था। उधर यवनो की सना थी। हाँ, पूर्व मे दक्षिणी मगध की पहाडियाँ सुरक्षित थी। प्राय लोग उधर ही भाग रहे थे। शोण से चौथाई योजन की दूरी पर पाटलिपुत्र के दक्षिण एक विशाल झील थी, जिसम शोण का एक सोता आकर मिल गया था। इसी त्रिभुज म अश्वारोही सना का शिविर था। सनापति का पद भी पुष्यमित्र को मिला था। उस दूरदर्शी सैनिक न, नगर के बाहर अश्वा-रोहिया का शिविर इसी उद्देश्य से रक्खा था कि समय आन पर अश्वारोही दानो ओर द्रुत गति स जा सकते थे। राजगृह का पथ तो उनके अधिकार म था ही, जल घट जाने स शोण सगम तक भी अश्वारोही सेना पहुँच सकती थी।

उस झील म कमलो की भरमार थी। जल स्वच्छा था। नगर स एक पथ उसी के किनारे-किनारे दक्षिण चला गया था। सध्या समीप थी। शिविरश्रेणी म अभी तक दीपक नही जले थ। पथ से दा पथिक जा रहे थे। एक स्थूलकाय किन्तु नाटा था। दूसरा लम्बा-चौडा परन्तु सुकुमार था। दोनो थके थे, परन्तु माटे ने साहस बढाते हुए कहा —"अब तो वही कुसुमपुर है।" दूसरा उसके इस कहने पर तो वैठ ही गया। "हाँ जी, अब तो आ ही पहुँचे हैं, तनिक विश्राम कर लें।"

"अरे नही चन्दन ! सब परिश्रम नष्ट हो जायगा। इतन दिना का किया-धरा सब मिट्टी हो जायगा। अब क्या है ? थोडा-सा साहस और करो"—कहता हुआ वह दयनीय दृष्टि से उस देखने लगा।

चन्दन ने अपने पैर उठा कर उसे दिखात हुए कहा—"देखते नही, पैरो के

छाले घरवाली की तरह गाल फुलाए है। न! मैं तो इसी म से कमलगट्टे खा कर यही जल पी लूंगा। तुम मेरी चिन्ता छोडो सेठजी! जाआ अपने घर चले जाओ। तुम्हें यहाँ तक पहुँचा दिया। बस, वही सामने कुसुमपुर है। मैं शपथ-पूर्वक कहूँगा कि सेठ धनदत्त के साथ मुझे नित्य पतला यवागू मिलता रहा। कभी अजीर्ण नही हुआ। बरसो कभी रोगी नहीं हुआ। पथ्य, केवल पथ्य मिलता रहा। समझे आप!"

"किन्तु इतना रत्न लेकर अकेले उतनी दूर जा कैसे सकूँगा भाई! जब तुम इतनी दूर आये तब थोडा और सही। ऐं बस!"

किन्तु चन्दन तो लम्बा हो गया। धनदत्त बडी दुश्चिन्ता मे पडा। नगर सामने दिखलाई पड रहा है। किन्तु सध्या हो चली है। उसके पास रत्नो का ढेर! कोई भी साथी नही। वह चन्दन पर चिढने लगा था, इतने दिन खिलाया-पिलाया, साथ रखा और यहाँ आकर फैल गया। उधर चन्दन सेठजी से ऊब गया था। नगर की ओर से एक युवक आता हुआ दिखाई पडा। धनदत्त ने उसे देखकर पूछा—"सुनो तो, तुम किधर जा रहे हो?"

"मैं...मैं...मैं" उसके मुँह से अधिक कुछ न निकल सका। श्रेष्ठी धनदत्त प्राचीन व्यापारी, देश-विदेश देखा-सुना था। उन्होने डॉट कर कहा—"मे...मे भेडो की तरह न करो। मैं पूछता हूँ, तुम किधर!"

"पूछो मत! महा उपद्रव!"

"अरे कुछ कहो भी।"

"देखते नही उधर!"

धनदत्त ने उसके सकेत की ओर चौंक कर देखा—शिविरो की श्रेणी! उसने पूछा—"यह सेना कैसी?"

"पाटलिपुत्र पर दोनों ओर से आक्रमण होने वाला है। इसी से मेरी स्वामिनी बाहर चली गई है।"

"तो तुम बेकार हो? मैं तुमको अपनी सेवा मे नियुक्त कर लूंगा। चलो, मुझे मेरे घर पर पहुँचा दो।"

"वाह! यह अच्छी रही। मैं तो हिंसा से डर कर इतनी बडी अपनी स्वामिनी की निधि छोडकर चला आया। अब फिर चलूँ, मारकाट करने!"

"निधि कहा? कैसी?"

"अजी तुमने सार्थवाह धनदत्त का नाम कहाँ से सुना होगा? फिर पूरी कथा तुमको सुनाने बैठूँ, इतना अवसर मुझे नही।"

"तो धनदत्त! हाँ, हाँ, मुझसे आन्ध्र देश मे भेंट हुई थी। मैं तो वही उनके

घर जा रहा हूँ। हुआ क्या ?"—कहकर उत्तर की प्रतीक्षा मे व्याकुल धनदत्त, उसे देखने लगा।

"धनदत्त के तीन भूगर्भ सोने से भरे हैं। मैं उस पर प्रहरी था, किन्तु जब स्वामिनी मणिमाला ही अपने एक विश्वासी मित्र के साथ बाहर चली गईं तो फिर मैं प्राण देने के लिए क्यो रहूँ ? सुना है, यवन लोग राज्य करने नही आ रहे है, उन्हे तो कुसुमपुर को लूटना है। फिर मैं क्यो यहाँ रहूँ ? जाता हूँ। गाँव मे बैठकर धर्मसूत्र का पाठ करूँगा"—कह कर युवक चलने को उद्यत हुआ, तो उसे रोक कर धनदत्त ने कहा—

"भला उसका विश्वासी मित्र कौन है, यह तो बतात जाओ।"

"एक आजीवक, जिसे स्वय धनदत्त ने भेजा था। वह बात-बात मे कहा करता है 'मनुष्य कुछ कर नही सकता।' बस उसी के साथ मणिमाला अपना ऊपरी विभव लेकर चली गई। अच्छा मुझे छुट्टी दो।"

"सुनो जी तुम मिथ्या कह रहे हो। धनदत्त ऐसा मूर्ख नहीं जो अपनी स्त्री क लिए एक विश्वासी मित्र भेज दे। वह तो कोई राक्षस होगा जो, मणिमाला-जैसी साध्वी को बहका ले गया है।"

"ना, ना, ना, वह तपस्वी ! तीर्थक ! बडी-बडी जटा ! त्यागी ! भला वह पिशाच होगा !" कहता हुआ युवक चला गया।

धनदत्त ने पूरे बल से झकझोर कर चन्दन से कहा।—"चन्दन ! तू अभी सोता ही रहेगा ? अरे चल भी घर की क्या दशा है देखूँ तो ?" चन्दन आँख खोल कर बैठ गया। उसने कहा—"मुझे तो नीद आ रही है। वह सामने चैत्य है, वही जा कर सो रहूँ। कल प्रभात मे, मगल-वेला मे घर पहुँच जाऊँगा।"

इतने म एक आजीवक उसी स्थान पर आकर चन्दन से पूछने लगा—"धर्म-शाला कितनी दूर है, उपासक !"

धनदत्त कुढ़ रहा था। उसने कहा—"धर्मशाला पूछते हैं आप ? समूचा मगध धर्मशाला ही तो है। जहाँ चाहिए रहिए। पूछना क्या है, यही सुन कर तो सुदूर यवन-देश से बहुत-से अतिथि आ गये हैं।"

"मैं आपकी बात समझ नही सका।"

"आश्चर्य ! इतनी छोटी-सी बात और इस दार्शनिक मस्तिष्क मे नही आई।"

"नही भी आ सकती है। होगी वैसी बात ही, मुझे तो धर्मशाला चाहिए, न होगा तो इसी सामने वाले चैत्य-वृक्ष के नीचे पड रहूँगा।"

"पड रहिए। मैं पूछता हूँ कि मगध ही ऐसा अभागा देश है क्या, जहाँ

दरिद्र दार्शनिक उत्पन्न होते है ? जिसे कपडा नही मिला उसने सोच लिया कि माता के गर्भ से क्या कपडे पहन कर आये थे ? बस एक सिद्धान्त बन गया, नगे घूमने लगे। कभी धोखे से कोई मच्छर मुँह मे उन्ही की श्वासो से खिचकर चला गया, बस प्राणि-हिंसा हो ही गई। मुँह पर कपडे बाँध कर चलन लगे। गड गया काँटा—ढोग बनाया कि चीटियाँ दबती है। फिर तो हाथ मे झाडू वाले दार्शनिक ! शिर नही घुटा—जटाधारी अस्वस्थ हुए, पानी गरम करके पीने लगे। और ये सब सिद्धान्त बन गये। वाह रे मगध !'' धनदत्त का स्वर ऊँचा होने लगा था। उसे मणिमाला और आजीवक वाली बात स्मरण हा रही थी। सामने था आजीवक ! चन्दन को झपकी आ रही थी। सेठजी बक रहे थे। भीतर क्रोध आ रहा था मणिमाला पर। धैर्य से उसने कहा—''तो फिर चलिये उसी चैत्य पर विश्राम किया जाय ! चन्दन थक गया है, इसे भी लिवा ले चलें—''कह कर धनदत्त ने चन्दन का हाथ पकडा। वह उठ खडा हुआ। तीनो चैत्य-वृक्ष के नीचे पहुँचे। पहले तो चैत्य-वन्दना की गई, फिर एक ओर वृक्ष के नीचे आसन लगाने का डौल होने लगा।

धनदत्त ने पूछा—''तो आप धर्मशाला मे न जाइएगा ?''

''अभी तो नही जा रहा हूँ। आगे जाने नियति ! लाखो योनियो में भ्रमण कराते-कराते जैसे यहाँ तक ले आई है, वैसे और भी जहाँ जाना होगा...''

''तो अभी जाना है आपका ! अच्छा बैठिए। कुछ अँधेरा है, तो भी पास ही जल है। मोदक जो बचा है, हम तीनो बाँट कर खा ले। रात्रि मे फिर देखा जायगा।'' धनदत्त की उदारता उबल उठी थी। उसे साथी चाहिए, नगर का बाहरी प्रान्त ! पास मे रत्न और मणि ! चन्दन भी चौंक उठा। धनदत्त न पात्र म जल लाने के लिए उससे कहा। उसने कहा, ''मुझे नीद आ रही है, ऐसा न हो कि वहाँ जाकर सो जाऊँ, सो मेरा मोदक दे दीजिए। खाता हुआ वहा तक जाऊँगा, अपनी अजलि से जल पी लूँगा, फिर आप लोगो के लिए जल ला सकूँगा ! इस नीद को भगाने की दूसरी औषधि नही।''

धनदत्त ने वही व्यवस्था की, किसी तरह जलपान करके वे तीनो उस चैत्य-वृक्ष के नीचे चुपचाप बैठे। आकाश मे नक्षत्रो का उदय होने लगा। अकस्मात् धनदत्त ने कहा—आजीवक ! हम लोग तीनों मनुष्य बारी-बारी से सोयेंगे। क्यो न ! ठीक रहा ?''

''नही, मैं तो नियतिवादी हूँ। जब सोना होगा, सो जाऊँगा। तब तुम जगा ही नही सकते, अभी तो मुझे नीद आने मे कुछ विलम्ब है।'' धनदत्त ने मन मे सोचा, ''अभी-अभी इसने लड्डू खाया है। विश्वासघात तो नही करेगा,

और करेगा तो अभी नहीं, ठहर कर। तब से एक नीद ले लूं, फिर तो रात भर जागता रहूँगा।" धनदत्त सोने लगा, और चन्दन तो पहले से ही।

आजीवक ने सोचा—"कितनी दुश्चिन्ताएँ ह इसे।" टहलने लगा। रात घनी होती जा रही थी। अब पथिको का आना-जाना बन्द हो गया। किन्तु उसे सन्देह हुआ, कुछ मनुष्यो क उधर ही आने का शब्द क्रमश समीप होने लगा। आजीवक भी वही बैठ गया। कुछ समय तक वह चुप रहा, फिर तो शिविका-वाहको की 'हूँ हूँ' स्पष्ट सुनाई पडने लगी। वाहको ने शिविका चैत्य-वृक्ष की छाया मे रख दी। वे विश्राम करने लगे। साथ के दो सैनिक भी वही बैठ गये। उन्होने देखा तीन व्यक्ति पहले से वही पर हैं। सैनिक ने ऊँघते हुए चन्दन को हिला कर पूछा—"कौन हो जी तुम ?"

"मैं, राजगृह का राजवैद्य।" चन्दन स्वप्न स चौक उठा था।

"वैद्य! तब तनिक इस रोगी की परीक्षा तो करो"—कह कर उसने चन्दन को शिविका के सामीप ला खडा किया। चन्दन था तो चतुर! जो सैनिक-वेश दखा तो मन म डरा भी फिर उसने सोचा—"इनको मूर्ख बनाते क्या लगता है।' लगा मूर्च्छित व्यक्ति की नाडी दखने। सैनिको से पूछा—"विलम्ब हुआ इन्हे मूर्च्छित हुए न ?"

"हाँ।"

"ठीक है, पूर्ण विलम्बिका है। अतडिया म विद्रधि है और नाडियो मे श्लीपद।"

अकस्मात् एक अट्टहास हुआ। धनदत्त तो गिरत-गिरते बचा, परन्तु भयभीत तो सभी हो गये। धीरे-धीरे एक बलवान् ब्रह्मचारी आकर उनके सामने खडा हो गया। ब्रह्मचारी ने पूछा "वैद्यराज! नाडियो म श्लीपद।"

"देखिए उनके पैर भारी हैं। धीरे-धीरे चल रही है।" चतुर चन्दन ने कहा।

"वाह, तुम्हारे जैसे वैद्य तो मगध म ही मिलेगे! देखूं तो"—कह कर ब्रह्मचारी ने रोगी की परीक्षा की। उसन ठहर कर पूछा—"क्या इसके शरीर से, रक्त बहुत-सा बहा है ?'

"हाँ, युद्ध म घायल हुए है।' साथ क सैनिक न कहा।

"ठीक है, तुम लाग आलोक का प्रबध करा, मैं पास ही जडी लेने जाता हूँ—कहकर ब्रह्मचारी तो एक ओर चला गया। धनदत्त ने टटोल कर एक तेल से भीगी वर्तिका निकाली। पथरी से आग झाड कर जला दी गई। ब्रह्मचारी

लौट आया, उसके हाथ मे बूटी थी। धनदत्त ने पात्र उसके सामने रख दिया। ब्रह्मचारी दोनो बलिष्ठ हाथो से मसल कर उसमे से स्वरस निकालने लगा।

रोगी के समीप आकर उसने धीरे-धीरे स्वरस उसके मुख मे टपकाना आरम्भ किया। अमृत-सी यह बूटी थी। पेट मे जाते ही रागी ने आँख खोल दी। उसने पूछा—मैं कहाँ हूँ ?''

''मित्रो मे, घबराओ मत !'' ब्रह्मचारी ने कहा। उस स्वर को जैसे रोगी न पहचाना। वह टक लगा कर देखन लगा। सहसा उसके मुँह से निकला—

''गुरुदेव !''

''अग्निमित्र !''

''आर्य ! बन्दीगृह से निकलने पर आप की प्रतीक्षा नित्य करता था !'' अग्निमित्र ने गद्‌गद कण्ठ से कहा।

''शान्त हो, अवसर आने पर मैं स्वय मिल लूंगा। अभी तो तुम शीघ्र ही शिविर मे जाओ। लो यह गुटिका और मुंह मे रख लो। तुम्हारा शैथिल्य नष्ट हो जायगा।'' फिर हँसते हुए चन्दन की ओर देखकर कहा—''ऐसे वैद्यो से सावधान रहना।''

चन्दन कुछ बोलना ही चाहता था कि एक बैलगाडी और साथ मे शिविका भी उसी चैत्य-वृक्ष के नीचे आ पहुँची। शिविर मे स एक स्त्री निकल कर आलोक के समीप आ गई। उसने कहा—''हम लोग निराश्रय है। क्या यहाँ रात बिता सकने की आज्ञा मिल जायगी ?'' अभी उसने बात भी पूरी न की थी कि धनदत्त दौडकर उसके पास पहुँचा। यह चीत्कार कर उठा—''मणिमाला !''

''स्वामी !''—कह कर वह धनदत्त के पैरा से लिपट गई। किन्तु धनदत्त उस फटकार कर कहा— ''अविश्वासिनी ! दूर !''

''क्यो ?''

''मैंने सुना था कि तू एक आजीवक के साथ कही चली गई !''

''चली गई नही, चली आई कहिए। वह आजीवक भी साथ है, उन्ही की रक्षा मे तो मैं जीवित रह सकी।'' उसने गाडी की ओर देख कर पुकारा—

''आइए आर्य !''

गाडी से उतर कर एक आजीवक साधु आया। उसे देखते ही पहले आजी-वक ने चिल्ला कर करा—''अरे मैं यह क्या देखता हूँ ? मेरे गुरुदेव !''

''धनदत्त ! मैंने तुम्हारा कुछ लिया नही, यह सब लो। मैं अपनी नियति का भोग भोगने आगे बढता हूँ। आओ वत्स !'' कहता हुआ दूसरे आजीवक का

हाथ पकड कर वह चलता हुआ। अग्निमित्र के मुँह से सहसा निकला—"वे ही तो हैं, हाँ स्वस्तिक-दल के। इन्हे पकडो तो !"

साथ के दोनो सैनिको ने उनका पीछा करने का अभिनय किया। वे चारो लम्बे हुए। उधर से उल्का का आलोक और टापा का शब्द समीप आ रहा था। चैत्य के नीचे एकत्र लोगो ने आश्चर्य से देखा कि अश्वारोही प्रहरियो-द्वारा वे चारो पकड कर वही लाये गये। किन्तु आजीवका के सिर की जटा का अधिकाश सैनिक के हाथ मे था। अग्निमित्र ने और भी आश्चर्य से देखा कि अश्वारोहियो का नेता उसका पिता सेनापति सामने खडा है।

अग्निमित्र ने उठकर पिता की वन्दना की, किन्तु रोप से पुष्यमित्र न आशीर्वाद न देकर पूछा—"क्या महानायक ! यही शिविर का सैनिक कर्तव्य तुम कर रहे हो ?"

"आर्य ! मैं तो आहत होकर यहाँ तक शिविका मे आया हूँ।" अग्निमित्र ने कहा।

"आहत ! क्या वही, युद्ध ? '

"नही, आकस्मिक आक्रमण।"

"किन्तु तुम ऐसे स्थान पर गये ही क्यो ? क्या वहाँ सैनिक-चर नही जा सकते थे ?"

"भूल हुई !" सिर नीचा कर अग्नि ने कहा। किन्तु सेनापति को सतोष न हुआ। उसने घूम कर देखा —एक भव्य आकृति वाला ब्रह्मचारी ! पीछे धनदत्त और उसकी स्त्री !

"श्रेष्ठि ? तुम कब आये ? और यह सब क्या है ?" सेनापति ने डाँट कर पूछा। धनदत्त ने कुल कथा सुना दी। तब ब्रह्मचारी ने कहा—"सेनापति ! पाखण्ड छद्मवेशियो से तुम्हारी राजपुरी भर गई है। शत्रु दोनो ओर हैं, यदि तुम इन कटको का उपाय न करोगे तो विनाश मे सन्देह नही।'

पुष्यमित्र सिर नीचा कर कुछ विचार कर कर रहे थे, फिर जब सामने देखा तो वह ब्रह्मचारी वहाँ नही था।

पुष्यमित्र ने सैनिक को आज्ञा दी—"चार अश्वारोही धनदत्त और उसकी स्त्री को सब सम्पत्ति के साथ जाकर उसके घर पहुँचा दे। और चार इन छद्मवेशियो को बन्दीगृह मे ले जायँ। चन्दन यदि जाना चाहे तो धनदत्त के साथ जा सकता है। और तुम अग्नि ? मेरे शिविर मे चलो। शेप अश्वारोही मेरे पीछे रहेंगे ! अग्नि, तुम एक घोड पर बैठ जाओ। बैठ सकते हो ?"

"हाँ आर्य !"

कुछ ही क्षणा में सेनापति की आज्ञाएँ पालन की गईं। एक उल्काध अश्व से उतरकर आगे चला। अग्नि उस पर बैठकर पिता के साथ-साथ व करते-करते धीरे-धीरे शिविर की ओर अग्रसर हुआ।

मगध-नरेश की विशाल रगशाला से सटा हुआ एक लता-गृह है, जिसमे क्रीडा-शैल से एक छोटा-सा झरना दिन-रात बहता रहता है। उसके दोना किनारो पर छोटी-छोटी श्वेत प्रस्तर की शिलाएँ पडी है। इरावती उन्ही म से एक पर बैठी हुई जल के कोमल प्रवाह को देख रही है। मध्याह्न का सूर्य प्रयत्न करके भी उस सघन पत्रावली म किरणो का प्रवेश नही करा सका है। हरित अधकार से वह स्थान पूर्ण है। इरावती पर उसकी छाया अद्‌भुत रग-चढा रही है। वह ध्यान-मग्ना दोनो हाथा मे अपने घुटनो को बाधे चुपचाप बैठी है। सहसा वहाँ की छाया गम्भीर हो गई। दूर पर कुज का द्वार जैसे अवरुद्ध हा गया, वह चौककर उधर देखने लगी। बृहस्पतिमित्र मुस्कराते हुए भीतर आए। इरावती उठी नही और न उसने अभिवादन ही किया। उसकी दृष्टि ने पूछा—"तुम क्यो यहाँ आये ?"

"इरावती !

"     "

"बोलना भी नही चाहती हो ? इतना रोप क्यो !'

"     "

"मैंने तुम्हे भिक्षुणी-विहार मे भेजकर भूल की थी। तुम इसी कानन मे रहने योग्य मयूरी हा। बृहस्पति आ रहे थे।

"     "

"तो न बोलेगी ! इतना बडा अपराध मैंने किया है।' —कहते हुए सम्राट् उसके समीप आकर बैठ गये।

इरावती उठकर खडी हो गई। उसने कहा—"आप कौन हैं ?

' मुझे नही जानती हा, यह अच्छी बात है। समझ लो, मैं कोई हूँ। पर हूँ अवश्य तुम्हारा प्रेम-भिखारी !'

"प्रेम के लिए हृदय सूख गया है ! मैंने इधर बरसा तुम्हारे विहार मे सयम और शील की शिक्षा पाई है। मुझे यह सब अच्छा नही लगता। मैं जन्म की दरिद्र अकिंचना ! मेरे लिए यह सब विभव विलास केवल कुतूहल उत्पन्न कर सकते हैं,

आकर्षण नही। मुझे क्षमा करो, हाँ यदि शक्ति हो तो कोई प्रबन्ध करो, मैं इस बन्दीगृह से छूट जाऊँ।"

"तुम ऐसी बात न कहो। यह सब तुम्हारा ही है। तुम्हारी आराधना की वस्तु है, इरावती! और मैं मगध का सम्राट् बृहस्पतिमित्र, तुम्हारा अनुचर हूँ।" —कहकर उठते हुए उसने इरावती का हाथ पकड़ना चाहा, किन्तु वह झटके मे दूर निकल गई। बृहस्पति भावातुर होकर उसके समीप पहुँचा। उन्माद जैसे उद्वेलित हो रहा था! और इरावती! वह तो चोट सहते-सहते कायरता से परे हो गई थी। उसने कहा—

"आप सम्राट् हैं! तब भी मै अपने को सुरक्षित नही समझती! आपको नही मालूम कि मैं आरम्भ की देवदासी हूँ। फिर...ओह अधकार की, शून्य की उपासिका भिक्षुणी! मुझे काम सुख की प्रवचना मे फँसाना धर्म होगा?"

"इरावती! मैं अपने को समझ नही सका था। तुम्हारा नृत्य देखकर मैं उन्मत्त हो उठा था। मैंने समझा, यह कला नही, विष की बटिया है! इसमे कितने ही मर जायँगे। किन्तु वह मेरा ढोंग था, पहले मैं ही मरा। और अब दूसरा उपाय नही। चारो ओर विपत्ति की आँधी है। राज्य पर दोनो ओर से आक्रमण! पर मैं क्या क्षण-भर स्वस्थ रह कर वह सब सोच सकता हूँ। इरावती! विहार मे भेजकर भी मैं तुमको भूल नही सका हूँ। मेरे हृदय की ज्वाला तुम्ही बुझा सकती हो। आओ सुन्दरी!" —कहकर वह कामातुर सम्राट् आलिगन करने के लिए बढ़ा। चिल्लाकर इरावती पीछे हटी, गिरी और मूर्च्छित हो गई।

ठीक उसी समय "क्या है?" कहती हुई कालिन्दी वहाँ आकर खडी हो गई। कालिन्दी के चरणो मे अलक्तक और नूपुर—राग और सगीत बिखेर रहे थे। काशी का बना, स्वर्ण-तारो से खचित नीला लहँगा, जिसके ऊपर मेखला की सतलड़ी विशृङ्खल हो रही थी। मणि-जटित, कचुक-पट्ट उभडे हुए वक्ष-स्थल पर पीछे बँधा था। मरकत का हार अपनी हरियाली की छाया उस कम्बु-कण्ठ पर डाल रहा था, जिसके दोनो ओर दो बडे-बडे मोती लटक रहे थे। अधरों पर ताम्बूल राग खिला पड़ता था। अपाग मे नीलाजन की रेखा, घुँघराली वेणी के ऊपर एक महीन उत्तरीय! एक हाथ मे कुसुमस्तवक, दूसरा कुज के द्वार पर। मादन चित्र! सम्राट् जैसे अप्रतिभ हो रहे थे। 'यह रूप!' मेरे ही अन्त.पुर मे कालिन्दी की दुर्बल काया उसके लावण्य मे वृद्धि कर रही थी। वैदूर्य के ककण से किरणे निकल रही थी। कालिन्दी अपने नील वसन में आकाश मे चाँदनी-सी

खिल रही थी। विच्छित्ति पूर्ण शृङ्गार कला की सृष्टि कर रहा था। उसने पूछा—

"आप कौन है? यहाँ अन्त पुर में ऊधम मचाने से क्या फल होगा आप जानते हैं। और यह स्त्री! अरे! यह तो मूर्च्छित हो गई है।"—कहती हुई कालिन्दी मतवाली चाल से कुंजगृह की हरियाली को आन्दोलित करती हुई लता-गृह के भीतर निर्भयता से घुसी। बृहस्पतिमित्र फिर भी चुप! उसे आश्चर्य हो रहा था कि यह कौन सुन्दरी है। कालिन्दी के एक एक अंग को वह देख रहा था, परख रहा था। कालिन्दी जैसे इन बातों पर ध्यान ही नही कर रही थी। उसे तो इस समय इरावती को चैतन्य करने की धुन थी। झरने से जल लेकर उसने मुँह पर छीटे दिये। भय अधिक चोट कम होने से इरावती ने आँखें खाली इरावती ने समझा, बड़े अवसर पर महारानी आ गई हैं। उसकी रक्षा के लिए! इरावती बैठ गयी थी। उसने सिर झुकाकर कहा— 'रानी मेरी रक्षा करो।"

कालिन्दी सम्राट् की ओर देखकर मुस्कुरा उठी। वह सचमुच अन्त पुर की अधीश्वरी का अभिनय करना चाहती थी। इरावती का हाथ पकडकर उसने उठाया और सम्राट् पर व्यंग की मुसकान छोडती हुई वह बाहर हो गई। इरावती भी साथ मे चली गई। विमूढ-से सम्राट् वही बैठे रहे। पालतू पक्षियो की कोमल काकली से बीच बीच मे निस्तब्धता भंग हो जाती थी। परन्तु सम्राट् जैसे एक सपना देख रहे थे। इरावती! और यह कौन! दोनो सुन्दर चित्र! एक के बाद दूसरे की बारी रहती, एक के हटते ही दूसरा उपस्थित हो जाता। फिर नूपुरो की झनकार ने सम्राट् को चौंका दिया। अब तो कालिन्दी फिर सामने थी। इस बार उसकी आँखो मे वह चंचलता न थी। भोलापन का वह अभिनय था। उसने सम्राट् की ओर देखकर कहा—"आश्चर्य! क्या तुम अभी यही अकड़ हो। मैंने तो समझा था कि तुम चले गये होगे। कौन हो जी तुम?"

"मैं हूँ कोई। पर तुम तो बताओ यहाँ कैसे आ गई हो? अन्त पुर मे तो मैंने कभी तुमको देखा नही।" सम्राट् जैसे पहचानने का प्रयत्न कर रहे थे।

"अच्छा तो, इस अवरोध मे रसिकता की क्रीडा करने के लिए, जान पड़ता है तुम्हारा अनपूछा अधिकार है। तब तो मैं जाती हूँ। मुझको क्या, जो यहाँ का प्रहरी हो स्वयं देखे। क्षमा कीजिए।" वह नाट्य करती हुई लौटने लगी थी। सहसा सम्राट् उठ खडे हुए। उन्होने आज्ञा भरे स्वर मे कहा—"ठहरो!"

कालिन्दी जैसे भयभीत-सी रुक गई। भोली हरिनी-सी उसकी बडी-बडी आँखें प्रश्न करने लगी—"मुझे छुटकारा कब मिलेगा?"

"मैं सम्राट् वृहस्पतिमित्र हूँ।"

कालिन्दी थरथराई, कँपी, जैसे लडखडा कर घुटनो के बल बैठ गई। उसके दानों हाथ अञ्जलिबद्ध थे। आँखो मे दया की भीख ! सम्राट् कुछ हँस पडे— "अरे ! यह क्या ? तुम तो अभी-अभी मुझको धमका रही थी न !"

"क्षमा हो महाराज !"

"किन्तु तुम यहाँ आयी कैसे ?"

"मैं तो वरसा से यही हूँ, वन्दिनी ! सुगाग प्रासाद के एक कोने मे पडी रहती हूँ। मुझसे अपराध हुआ। आज भूलकर इधर चली आई थी, सो भी अन-जान म। एक द्वार जो सदैव बन्द रहता था, आज अकस्मात् खुला देखकर ही आ गई। उस भयभीत बाला को वही अपने प्रकोष्ठ मे रख आई हूँ। उसके लिए जो आज्ञा हो।" कालिन्दी का कठ कांप रहा था। उसका अभिनय अत्यन्त स्वाभाविक था।

"अच्छा किया, उसको विश्राम की आवश्यकता थी। उसे अपने समीप ही अभी रहने दो। किन्तु आश्चर्य है, मुझे नही मालूम कि तुम कौन हो ? इस सौन्दर्य का कुसुमपुर के राजमन्दिर म यह कैसा अपमान !"

"दुर्भाग्य ! सम्राट् ! मैंने तो कुछ अपराध नही किया था। हाँ, जिस दिन मैं यहाँ पकड कर लाई गई, ठीक उसी दिन सम्राट् शतधनुष की मृत्यु हुई। सभवत इसीलिए मुझे कारावास का दण्ड मिला। अन्त पुर मे और कही जाने का मुझे निषेध है।" कालिन्दी की आँखो से झडी लग रही थी।

वृहस्पतिमित्र ने उस करुण सौदर्य को आँखो भर देखा। उसके भीतर से जैसे किसी ने कहा—"ओह यह अद्भुत सौन्दर्य !" उसने हाथ पकडकर कालिन्दी को उठाया। हाँ—रोमाञ्च हो रहा था। और कालिन्दी भी अनुकूल अभिनय कर रही थी। सम्राट् ने कहा—

"डरो मत !"

"नही, मुझे क्षमा मिले, इस बन्दीगृह से छुटकारा मिले। मैं यह सब रत्न-आभूषण यही रखकर चली जाऊँगी।" कालिन्दी विह्वल, चकित और भयभीत थी।

"तुम जाओगी कहाँ, न, यह कभी हो नही सकता। अरे ! रो रही हो, क्या हुआ जो तुमने मेरी यह छोटी-सी बात जान ली। तुम मेरी सखी हो।"

सम्राट् अपनी दुर्बल मनोवृत्ति से काँप रहे थे। और कालिन्दी एक आँख से हँस रही थी, दूसरी से रो रही थी। उसके अधरो से सिसकी निकल रही थी। कि हँसी, नही समझा जा सकता था। उसने विस्मय से पूछा—"सच !"

"हाँ, सच मुझे एक सखी की आवश्यकता है, जिससे मैं अपना हृदय खोल-कर सब कुछ कह सकूँ। जो मुझसे सहानुभूति रखती हो। इस जनाकीर्ण अवरोध मे, मैं अकेला जैसे अपने को सबसे छिपाता फिरता हूँ। तुम अपना विश्वास मुझे द सकोगी ?" सम्राट् ने सरलता से कहा। कालिन्दी अपना रोना-हँसना बन्द कर चुकी थी। वाह्य अभिनय समाप्त हो चुका था। वह जैसे प्रकृतिस्थ हो रही थी। 'विश्वास' कालिन्दी दे सकेगी ! जिसके लिए वह बराबर षड्यन्त्र कर रही है, वही उसके विश्वास का भिखारी है। उसने कहा—

"क्षमा हो सम्राट् ! मैं कालिन्दी, नन्दराजवश की नन्दिनी, मुझ पर विश्वास ! नही, आप मत कीजिए।"

"अरे ! तो तुम वही हो, राजगृह मे ..हाँ, मुझे सब स्मरण हो रहा है, किन्तु क्यो ? विश्वास करने से हानि क्या है। तुम कितनी सुन्दर हो कालिन्दी ! इस रूप के भीतर अविश्वासी हृदय ! असम्भव ! तुमको मेरी सखी, सहाय करने वाली, विश्वासपात्री, और सब कुछ बनना पडेगा। चाहे और कुछ भी हो, मैंने तो तुम्हारा कोई अपकार नही किया है। फिर क्यो सन्देह करूँ ?"

"मैं अपनी बात कह चुकी। अब जैसी आज्ञा हो।" कालिन्दी ने कहा।

"तो चलूँ, तुम्हारे निभृत मन्दिर मे, मैं विश्राम चाहता हूँ !"

"नही महाराज ! मैं यही आपसे कल मिलूँगी। मैं रानियो के द्वेष का लक्ष्य बनकर आपका कुछ भी मनोरजन न कर सकूँगी। इरावती को मैं. ." कालिन्दी ने ठोकर लगाई। इरावती को बृहस्पतिमित्र भूल गये थे उन्होने कहा—"तो मेरी वह दुर्बलता तुम क्षमा नही कर सकोगी ? सखी !"

"नही महाराज ! आप धर्म की विजय करने की घोषणा कर चुके हैं।"

"वह मेरा ढोग है ! राजनीतिक दाँव-पेंच है। मैं अब तुमसे कोई बात नही छिपाऊँगा। वह नर्तकी मेरे..."

"बस सम्राट् !" मैं समझ गई। तो उसे आपके योग्य बनने का अवसर मिलना चाहिए। वह काम सुखो को भूल गई है। और एक बात कहूँ।" कालिन्दी हँस रही थी। उसकी मुस्कराहट मे सम्राट् तर हो रहे थे। उन्होने उत्सुकता से पूछा—"क्या ?"

"आप इन खिलवाडो मे लगे हैं। यवन-आक्रमण से साम्राज्य-ध्वस होना चाहता है !"

"मैंने मेघवाहन को भी तो बुला लिया है।" सम्राट् ने अपनी सरलता दिखाते हुए कहा।

"देव ! आपकी यह दूसरी भूल है। वह राजगृह से जिन-मूर्ति लेकर चला जायगा। उसे क्या—रहे मगध या जाय !

"तो तुमको यह सब भी मालूम है !" आश्चय से बृहस्पतिमित्र ने पूछा।

"हाँ, यह ध्रुवसत्य है। मेरी प्रार्थना है कि आप कुछ सोच-समझकर उपाय करे !" कालिन्दी ने अन्वेषण करने वाली दृष्टि सम्राट् पर डाली और वह कामुक व्यक्ति कालिन्दी का और भी अन्धभक्त बन गया था। उसने कहा—

"कालिन्दी ! तुम उसके कुसुमपुर आन का कोई उपाय नही कर सकती हो।"

"इरावती को आप वहाँ तक जाने की आज्ञा देगे। —कहकर कालिन्दी ने गभीरता धारण कर ली।

"इरावती तुम्हारे अधिकार म है। सखी ! जो चाहा—जो उचित समझो !" विवश-से सम्राट् ने कहा।

"मैं भी जाऊँगी।"

"तुम भी ?"

"हाँ।"

"जैसा उचित समझो' —कहकर सम्राट् ने दीर्घ निश्वास लिया।

अकस्मात् बडे गभीर स्वर म घण्टा बजने लगा। यह सूचना थी सम्राट् को मन्त्रणा-गृह मे आने की। अशोक के समय से ही यह नियम था।

सम्राट् ने उसी शब्द की ओर पैर बढाया।

श्वेत प्रस्तर के एक छोटे-से कुण्ड के समीप—जिसमें उसी प्रस्तर से बनी हुई कमलासना प्रतिमा, अपने हाथों के दोनों लीला कमल से जलधारा उछाल रही है—उदास मन से मणिमाला बैठी है। मणिमाला युवती है, रूपवती है, किन्तु वह अत्यन्त सरल भीरु प्रकृति की स्त्री है। आने वाली आपत्तियों के अतिरंजित वर्णन से, घबराकर जब वह छद्मवेशी आजीवक के साथ रक्षा की आशा से नगर के बाहर चली गई थी, तब धनदत्त को कुसुमपुर से गये दो बरस हो चुके थे। जनश्रुतियों से मणिमाला ऊब गई थी। कोई कहता 'वह कहीं मारा गया, कोई कहता 'अब लौटकर आने का नहीं', कोई कुछ कहता। उसके धैर्य का बाँध टूट गया। मानसिक उत्तेजना से विवश होकर वह चली गई। किन्तु अदृष्ट! उसी दिन धनदत्त अकस्मात् नगर के बाहर ही मिला और मणिमाला लौटकर अपने विशाल भवन में आ गई। आई तो, परन्तु वह अपराधी की तरह। उसकी आँख धनदत्त के सामने नहीं होती थी।

मणिमाला को कोई संतान नहीं। वह सचमुच अभी अपने को बालिका-सी समझती थी। और धनदत्त प्रौढ़ वयस का व्यापार-कुशल व्यवसायी था। उसका व्यवसाय था ऋण देना और रत्नों का व्यापार। मुक्ता और वैदूर्य का तो वह एकछत्र अधिकारी था। उसके स्वर्ण-भाण्डारों का पता न था कि वे कितने और कहाँ हैं? यह धनदत्त का दूसरा परिणय था। वह भी जैसे लोक-प्रथा का पालन मात्र। उसकी प्रधान प्रणयिनी थी लक्ष्मी। आते ही धनदत्त ने अपनी पहली व्यवस्था फिर से बना ली। परन्तु पति और पत्नी में तो अनबन ही रही।

पुष्यमित्र की आज्ञा न होती तो वह मणिमाला को साथ ले आता, इसमें सन्देह है। वह समझ गया कि चतुर सेनापति का इस समय पाटलिपुत्र का धन-भाण्डार कहीं जाने देना नहीं चाहते। कभी-कभी धनदत्त सोचता कि मणिमाला निरपराध है। वह एक ऐसे ही विचार का अवसर था, जब धनदत्त टहलता हुआ धीरे-धीरे मणिमाला के समीप आ रहा था। पीछे-पीछे था चन्दन।

चन्दन कह रहा था—"वह कुक्कुरव्रत वाला दार्शनिक तो हटता ही नहीं। उसी तरह गेडुरी मारे दोनों केहुनियों के बल कुत्ते की तरह पड़ा है।"

"पड़ा रहने दो।' अन्यमनस्क भाव से धनदत्त ने कहा।

"किन्तु सेनापति की आज्ञा क्या भूल गये ? ऐसे बेकार पाखंडियों को अन्न देने के लिए उन्होंने वर्जित किया है।" चन्दन ने कहा।

"हाँ, उनका उद्देश्य है कि भोजन न पाने से ये सब स्वय नगर के बाहर हो जायँगे। फिर यदि नगर का अवरोध भी होगा तो बरसो तक पाटलिपुत्र का कोई विजय नही कर सकता।" धनदत्त ने ऐसे स्वर मे कहा कि मणिमाला सुन और उसके साथ बात करने मे सम्मिलित हो जाय परन्तु वह हिली भी नही।

धनदत्त मणिमाला के समीप होता जा रहा था, परन्तु उधर न देखते हुए मणिमाला सोच रही थी—"इतनी बडी सम्पत्ति और युवती स्त्री की व्यवस्था जो पुरुष स्वय नही करता और भूल हो जाने पर उसी को तिरस्कृत करता है, वह भी क्या बुद्धिमान् है! जैसे बहुत-से निठल्ले अन्न-वस्त्र पाते हैं, उसी तरह क्या मैं भी हूँ। मैं भी यदि प्राण बचाने के लिए भयभीत होकर कही चली ही गई, तो इसमें कौन-सा अधर्म हो गया। उस दिन से मुझसे बोलते भी नही।" उधर चन्दन ने कहा—

"और भी सुनिये न! वह जो पडोस मे मालती देवी का गृह है, जिसमे नित्य सघ का निमत्रण होता था..."

"तो वहाँ क्या हो गया ?" उत्सुकता से धनदत्त ने पूछा।

"पति और पत्नी मे झगडा हो रहा है, मालती देवी कहती है, मै बिना अतिथियो को खिलाये भोजन नही करूँगी।"

तो मर जाय! स्त्रियो को जैसे समय-असमय का विचार ही नही है। कब क्या करना चाहिए, यही जो उनकी बुद्धि मे आ जाता! चन्दन! कहाँ तो नगर भर मे आतक छाया है, युद्ध की विभीषिका! कब क्या होगा, कोई नही जानता। फिर भी वह तो अपने मन की करेंगी ही। शील, कुल और विनय इनके हठ मे जैसे कपास की तरह आँधी मे उड जाते हैं।" धनदत्त ने कनखियो से देखा, जैसे आघात ठीक हुआ हो।

"इसमे कुल, शील और विनय के उड जाने का प्रसग तो नही आता।" चन्दन ने कहा।

"तुम क्या जानो, कुलवती गृहिणी की कर्तव्य-सीमा कितनी है ? अरे जिसमे धैर्य नही, सहिष्णुता नही, वह भी शील की रक्षा कर सकेगी ? सबको खिला-पिलाकर जो स्वय यज्ञशिष्ट अन्न खाती हुई, उपालम्भ न देकर प्रसन्न रहती हैं, वही गृहिणी है, अन्नपूर्णा है। बाधा, विघ्न, राग, शोक, आपत्ति, सम्पत्ति सब मे अटल अपने सब अधिकार का उपभोग करने वाली ऐसी स्त्री दुर्लभ है चदन!"

"आप क्या किसी स्मृतिग्रन्थ का पारायण कर रहे हैं ? तो मुझे आज्ञा दीजिए,

मैं यह नहीं मानता कि स्त्रियाँ सब साँच म ढली प्रतिमा की तरह अविचल रहें। और आप! ''

*''मैं क्या—मैं ''*

''आन्ध्र राजधानी की राजगणिका को उस दिन कितनी चाटुकारी कर रहे थ। भूल गये! ''

''दूर पागल! भला इतन महँगे मूल्य पर वह एकावली बिकती।'' चन्दन का घूरते हुए धनदत्त ने कहा। *मणिमाला के अधरो म एक रेखा दिखाई पड़ी।* उसने घूमकर देखा, धनदत्त से उसकी आँख मिली।

''और मेरे प्राणा का कोई मूल्य न था।'' अभी वह इतना ही कह पाई थी। धनदत्त भी उत्सुक था कुछ उत्तर देन के लिए, सहसा रसाइये न आकर कहा—''आर्य! मछलीवाला आज मछली नहीं द गया।''

धनदत्त बाल उठा—''न होगी मछली! बस इसी बात के लिए इतना ''

''लुब्धक और वधिक भी मांस लेकर नहीं आय। सब कहते हैं कि कुक्कुटाराम के महास्थविर ने घोषणा की है कि राष्ट्र के कल्याण क लिए, जब तक युद्ध और आक्रमण समाप्त न हो जाय, भगवान् बुद्ध की अहिंसा की अभ्यर्थना करनी चाहिए। पाटलिपुत्र म कोई जीवहिंसा न हो।' सूपकार ने एक साँस म कह डाला।

*''और युद्ध म भिक्षुओ की, आजीवको की, पाद-वन्दना होगी न? चन्दन!* जा, तू पहले उस कुक्कुरव्रत वाले को मेरे द्वार से भगा। मैं इन पाखण्डो को एक क्षण भी नहीं देखना चाहता।'' क्रोध से धनदत्त ने कहा।

''देखती हो मणिमाला! यह सब क्या हो रहा है? कुछ समझ म नहीं *आता।'' जैसे समझौता हो रहा था। मणिमाला भी घूम कर खड़ी हो गई।* उसी समय बाहर से शृंगनाद और 'आनन्द' का शब्द सुनाई पड़ा।

''मैं तो अहिंसावादी हूँ। कुक्कुरव्रती हो या बिडालव्रती हो, किसी का कष्ट देना हिंसा है स्वामी!''—कहकर चन्दन चला।

*''अरे इसे तो देख! कौन हँसी करने आ गया। जब सब दुखी है, तब यह* आनन्द मानने वाले कहाँ स आ पहुँचा।'' धनदत्त ने झुँझला कर कहा।

रसोइया और चन्दन दोनो उसी ओर दौड़े। एकान्त देखकर मणिमाला स धनदत्त न कहा—''सुनती हो कुछ!'

*''सुनती भी हूँ, देखती भी हूँ।'*

*''क्या देखती हो, देखती* तो आज खाने-पीने की ऐसी अव्यवस्था होती?''

"तो चलो हम लोग अहेर करने चलें। क्या एक दिन मांस बिना काम न चलेगा। फिर कोई प्रबन्ध हो जायगा।"

"मैं कहता हूँ, तुम तनिक महारानी के पास चली न जाओ। घर की रक्षा का प्रबन्ध हो जायगा और यह छोटी-मोटी अड़चनें भी दूर हो जायँगी।"

"राजगणिका के पास तो तुम जा सकते हो, महारानी के पास मैं जाऊँ! नहीं।"

"अरे वह मूर्ख चन्दन! तुम भी उसकी बातों को सच समझने लगी हो? मणिमाला! हृदयेश्वरी!" धनदत्त का प्रेम उद्वेलित हो चला था। और मणिमाला का विभ्रम विलक्षण रूप से चमकने लगा। दोनों में समझौता हो गया।

मणिमाला स्वतन्त्र विचार की थी। उसे बन्धन नहीं चाहिए। जो कुछ हो गया, हो गया, उसके लिए इतनी तना-तनी क्यों? चरित्रों से मनुष्य नहीं बनते। मनुष्य चरित्रों का निर्माण करते हैं। यही उसकी धारणा थी। इतने में दीर्घकाय ब्रह्मचारी 'आनन्द' की रट लगाता उस उद्यान में आता दिखाई पड़ा। धनदत्त तन गया था, उसने कहा—

"क्या है ब्रह्मचारिन!"

"भिक्षा चाहिए।"

"भिक्षा तो राजा की आज्ञा से निषिद्ध है। इस समय भोजन करने के उपयुक्त पात्र केवल सैनिक हैं।"

"मैं राजा की भिक्षा नहीं लेता। गुरुदेव की आज्ञा है, केवल वैश्य की भिक्षा लूँगा।"

"ऐसी कृपा वैश्या पर ही क्या है?"

"वैश्यों का अन्न पवित्र है। उनकी जीविका उत्तम है। क्योंकि वे दूसरे से दान ग्रहण करने की दीनता नहीं दिखाते और त्रास से दूसरों का धन भी नहीं छीन लेते। इसलिए मैं तो वैसा ही पवित्र धान्य लूँगा।" ब्रह्मचारी ने प्रसन्न मुख से कहा।

"किन्तु आज्ञा जो नहीं है। हम लोग क्या करें। यह आपत्ति तो देखिए।"

"तब जैसी तुम्हारी इच्छा। चलता हूँ।"—कह कर ब्रह्मचारी लौटा ही था कि मणिमाला ने कहा—"आइए, मैं आपको दूँगी।" उसके हृदय में आत्म-विश्वास की मात्रा बढ़ चुकी थी।

धनदत्त ने भी दब कर उन्हीं दोनों का अनुसरण किया। उसने चलते-चलते ब्रह्मचारी से पूछा—"आपके गुरुदेव कहाँ रहते हैं?"

"गंगा के किनारे विशाल वट के नीचे! कभी देखा है वह स्थान!"

"देखूँगा '—कहकर धनदत्त दूसरी आर मुडा, जिधर उसकी बडी-सी द्वार ााला थी। उस कुछ आभास मिला कि लाग उसस मिलने क लिए वहाँ उसकी ातीक्षा कर रह हैं। धनदत्त उसी आर चला और ब्रह्मचारी को साथ लिय मणि-ााला भाण्डार-गृह की आर चलो।

धनदत्त जब अपनी गद्देदार चौकी पर बैठा, तो उस दा स्त्रियाँ वही मचो ार बैठी हुई दिखायी पडी। अवगुण्ठनवती थी। उनका सौंदर्य यद्यपि उस नील आवरण म छिपता न था, परन्तु उन्ह पहचान लेना असम्भव था। एक ने सुरील न्वर म कहा—"आप ही श्रेष्ठि धनदत्त है न ?"

"शुभे! मेरा ही नाम है। कहिए क्या आज्ञा है ? ' धनदत्त न कहा। दूसरी चुपचाप प्रतिमा की तरह बैठी।

"ठीक है, तो क्या आर्य! मुझे अपनी मुक्ताआ की मजूषा दिखावेंगे ?"

"क्या नही, इन्द्रनील, वज्रमणि, पद्मराग इत्यादि भी दिखलाऊँ ?"

"नही आर्य! मरी सखी के लिए उन चमकने वाली मणियो की आवश्यकता नही। मुझे तो स्निग्ध छायावाली मुक्ता चाहिए। मरी सखी, भीतर-बाहर उसी मुक्ता की तरह स्वच्छ और क्षण-भर की ज्योति-किरणो से मुक्ता है।"

"जैसा आप को रुचे श्रीमती"— कहकर धनदत्त उठा और कुछ ही क्षणा म मोतियो की मजूषा लेकर आया। नीला वस्त्र-खण्ड बिछाकर मुक्ता की ढेरी लगा दी गई—गोल, पानीदार, बडे, छोटे, खुल और पिरोये हुए सभी तरह क मोती! नयनाभिराम! शीतलस्पर्श मुक्ता वही लम्बी रमणी छाँटन लगी। सहसा धनदत्त बोल उठा—

"मै समझ गया, आप एकावली और हाथो के लिए छोटी माला क लिए छाँट रही हैं। तो इतना परिश्रम क्यो करती हैं। इन्हे देखिए"—कह कर मजूषा का दूसरा भाग उसने खोलकर एकावली और छोटी-बडी मालाआ की ढेरी लगा दी। रमणी ने कहा—

"सचमुच मुक्ताओ का ऐसा अपूर्व सग्रह दुर्लभ है श्रेष्ठि! कुसुमपुरी का तुम्हारे ऊपर गर्व होना चाहिए।"

"क्या कहती हैं आप! मै तो " धनदत्त भीतर ही भीतर फूल रहा था, परन्तु एक झलक उस सौन्दर्य को भी देखने की उसकी इच्छा थी। कदाचित् अनजान म रमणी का अवगुण्ठन थोडा-सा हट गया। मरकत की हरियाली स धनदत्त की आँखे तर हो गईं। उससे भी अधिक गजदन्त-सी गौर भुजलता के द्वारा उसका ढँक लेना, धनदत्त के लिए कुतूहल का आकर्षण बन गया। वह टक

लगा कर देखने लगा। और मणिमाला भी वही आकर खडी हो गई। साथ मे था ब्रह्मचारी!

ब्रह्मचारी ने कहा—"श्रेष्ठि! मैं भिक्षा ले चुका, अब मैं आशीर्वाद देता हूँ।" धनदत्त ने कुढकर उसकी ओर देखा। और ब्रह्मचारी तो कहता ही गया—"आनन्द हो, तुम्हारा भय छूट जाय! आनन्द।"

दूसरी स्त्री जो अब तक चुपचाप बैठी थी, उठकर खडी हा गई। उसका अवगुण्ठन खिमक गया था। वह क्रोध मे भरी हुई बोली—

"तुम आनन्द के प्रचारक! यहाँ भी मिथ्या प्रलोभन देने आ गये न।"

"अरे! तुम बौद्ध-विहार से निकलकर यहाँ चली आई हो। कैसे! किन्तु ठीक है, मिथ्या ससार से मुक्त होकर वास्तविक जगत् मे आ गई हो देवि!" ब्रह्मचारी ने प्रसन्न भाव से कहा।

मणिमाला चकित होकर उन दोनो मुन्दरियो को देख रही थी और भी देख रही थी, अतृप्त लोचनो से धनदत्त का उन्हें देखना। मोती छाँटने वाली ने अपना सिर नही उठाया, उसे जैसे इन व्यर्थ की बातो से कोई सम्बन्ध नही। किन्तु साथ वाली तो उत्तेजित थी। उसने कहा—"रानी! अब चलो न! मुझे इन पाखण्ड-वेशधारियों से अत्यन्त घृणा है। मैं नही ठहर सकती।"

मणिमाला लाल हो रही। उसने कहा—"तो अपनी घृणा अपने तक ही परिमित नही रख सकती हो। किसी का अपमान करने मे यदि आप को सुख मिलता हो, तो थोड़ी-सी दासियाँ मोल ले लीजिए। आज-कल तो वर्बर और यवन देश से बहुत-सी बिकने आई हैं।

धनदत्त ने कहा—"अरे! यह क्या तुम भूल गई हो कि जो लोग मेरे ग्राहक हैं, वे आदरणीय हैं। फिर यह भी..."

"मैं जानती हूँ, किन्तु दूसरो को भी जानना चाहिए। मैं सब का आदर करती हूँ, इसका यह अर्थ नही कि मैं सबसे अनादर पाती रहूँ। मैं जा रही हूँ, ब्रह्मचारीजी के गुरुदेव का दर्शन करने। रथ के लिए कहला दीजिए।" मणिमाला उत्तेजित हो रही थी, कुछ तो ब्रह्मचारी की विलक्षण बातो से, कुछ-कुछ धनदत्त के उन स्त्रियों के प्रति आग्रह से। वह क्यो उन लोगा के प्रति इतना आवृष्ट है? न लेगी तो क्या? किन्तु धनदत्त इस समय अपना सम्मान खोना नही चाहता था। उसने कहा—

"किन्तु तुम भूल गई हो कि आज मेरे यहाँ कुछ लोग निमंत्रित हैं, और वे प्रतिष्ठित व्यक्ति हैं! क्या उनका प्रबन्ध तुम कर चुकी हो? जाना चाहो तो जा भी सकती हो, पर!"

"मैं मुनि का दर्शन करने अवश्य जाऊँगी। हाँ, अतिथियों के आने के पहले ही आ जाऊँगी।' उन सुन्दरियों को देखकर मणिमाला को जैसे अपनी स्वतन्त्रता की घोषणा करनी चाहिए ही।

"रानी! आप मुझको आज्ञा दीजिए कि मैं चली जाऊँ। आपको नहीं मालूम कि दरिद्रा का सत्य भी अपराध है। मैं रिक्त हूँ न! इसलिए मैं बाहर से आये हुए सम्मान और अपमान दोनों को ग्रहण कर लेती हूँ। किसी का भी तिरस्कार करने की क्षमता मुझमें नहीं।" इरावती ने कहा।

किन्तु अब साथ वाली रानी भी अपनी गभीरता स्थिर न रख सकी। उसने अपना अवगुण्ठन गिरा दिया और घूरकर मणिमाला की ओर देखा। फिर बोली—

"मेरी सखी का अपमान करने वाले को मैं कभी क्षमा नहीं कर सकती।"

उसकी वह तेजस्विनी मूर्ति देखते ही धनदत्त ने मणिमाला की ओर दीनता से संकेत किया, चुप रहने के लिए। और कहा—"क्षमा कीजिए हाँ यह तो कहिए कि इनमें से कौन-कौन आपने चुनी।"

"लेती तो मैं और भी परन्तु मुझे राजगृह जाने की शीघ्रता है। क्योंकि यहाँ निग्रन्थों का भारी जमाव है। और अग्रजिम की प्रतिमा की यात्रा का भी दर्शन करना है। मैं समझती हूँ कि अभी एक प्रहर दिन होगा। इतने समय में तो मेरे पुष्परथ को वहाँ पहुँच जाना चाहिए।"

"मणिमाला जैसे ढीली पड़ चुकी थी। उसने कहा—"अच्छा आप राजगृह जा रही हैं। चलती मैं भी परन्तु '

धनदत्त से अब नहीं रहा गया। उसने कहा—"तुम तो सब तीर्थंकरों का, महात्माओं को अपना दर्शन देने का निश्चय कर चुकी हो, यह मैं जानता हूँ।

किन्तु इस पर ध्यान न देकर मणि ने कहा—"बहन! यदि आप मेरा अपराध क्षमा कर दें, तो मैं एक बात कहूँ।"

"कहिए! इरावती मेरी प्रिय सखी है। मैं उसकी मान-रक्षा अवश्य करूँगी। किन्तु जब आप सरल चित्त से क्षमा माँग रही हैं, तब मेरी इरावती अवश्य तुमसे सौहार्द्र स्थापन कर लेगी।"

"मैं चाहती हूँ, आज आप लोग भी मेरे निमंत्रण को स्वीकार करें। कल सवेरे हम लोग भी आप के साथ राजगृह चलें, बड़ा आनन्द रहेगा। क्या? तो भोजन करने में क्या आपत्ति है?"

"फिर मैं भी इस भिक्षा को भिक्षुक को क्यों न दे दूँ? मुझे संग्रह करके रखने की आज्ञा नहीं है। किसी दासी से कह दीजिए यह ले जाय, कुक्कुरव्रती को दे आवे"—ब्रह्मचारी ने कहा और भिक्षा की झोली वहीं रख दी।

तीना ही आश्चर्य से उसका मुँह देख रही थी। ब्रह्मचारी अब स्वस्थ होकर वैठ गया था, उसे जैसे किसी की चिन्ता नही। धनदत्त ने देखा, मणिमाला घर म ही किसी तरह भी उलझ गई। इतने मे एक शबर पक्षियो के जालो का झोला लादे वही पर आ गया। ताला पर बैठने वाले पक्षी उसके पास थे। उसने कहा—"स्वामी! किसी तरह मैं इन्हे ले आया हूँ। राजभृत्या ने मुझे छोड दिया जब आप का नाम लिया। अब ता कल से न ले आ सकूँगा। इन सबका रखवा लेने की आज्ञा दीजिए।"

धनदत्त फूल रहा था, उसका इतना प्रभाव! उसने समीप खडे कर्मचारी का आज्ञा दी—"देखो इन्हे, रसोइए के पास भिजवा दो और उचित मूल्य दे दो।" जब वह कर्मचारी चला तो दूसरा दौडा हुआ आया। उसने कहा—"स्वामी! एक बडा सुन्दर रथ आया है। उस पर वैठा हुआ एक युवक आपका पूछ रहा है।"

"लिवा आओ"—कह कर गर्व से उन स्त्रिया की ओर धनदत्त न सकेत किया। कालिन्दी और इरावती ने अपना अवगुण्ठन नीचा किया।

स्निग्ध श्यामवर्ण, दाढी-मूँछ मुडा हुआ, कधो तक पीछे लटकी हुई सघन घुंघराली लटे, कौशेय का कचुक, कमर मे कटिबन्ध, उसमे छोटी कृपाण, आँखो म निश्चितता, मतवाली चाल से एक व्यक्ति धीरे-धीरे चला जा रहा था। पीछे दूरी पर एक भृत्य था। उसका देखते ही धनदत्त बैठा न रह सका। वह असाधारण शक्तिशाली युवक था। उसने धनदत्त से ही पूछा—"आप का नाम श्रेष्ठि धनदत्त है?"

धनदत्त न सविनय कहा—"श्रीमान् मैं सेवा म उपस्थित हूँ। क्या आज्ञा है? पधारिए, यह आसन है।"

युवक ने आसन पर बैठते हुए कहा—"मैं कलिग राष्ट्र का राजपुरुष हूँ, मुझे भगवान् अग्रजिन की प्रतिमा के लिए उत्तम वज्रमणियो के अलकार की आवश्यकता है।"

धनदत्त न कहा—"प्रस्तुत है श्रीमान्! देव-प्रतिमा के लिए तो कदाचित् केवल उज्ज्वल वर्ण के हीरक ही चाहिए। लीजिए मैं ले आता हूँ।"

धनदत्त ता मजूषा लाने भीतर गया। युवक न एक बार संशोधक दृष्टि चारा ओर डाली। उसने देखा दो अवगुण्ठनवती बैठी हैं और एक मुक्त आवरण कुतूहल भरा-सा मुख सामने! युवक—जैसे कोई बात स्मरण करने लगा। दूसरी ओर आँखे घूम पडी। मणिमाला का चचल कुतूहल आहत हो गया। उसने कहा—"ब्रह्मचारीजी! आइए उधर उद्यान म चलें। आप लोग भी बहनो!"

कालिन्दी ने अवगुण्ठन तनिक-सा टेढ़ा किया और उसी के भीतर से मद स्वर मे कहा—"चला बहन । बादल तो आज गम्भीर होने लगे हैं । अच्छा किया तुमने हम लोगों को निमन्त्रित कर लिया । नही तो .."

मणिमाला कुछ चमकती हुई-सी घूमी और इरावती के साथ कालिन्दी तथा ब्रह्मचारी को लिये वह चल पड़ी । युवक कुछ-कुछ विस्मित-सा उन्हे ही देख रहा था । सहसा कालिन्दी ने कहा—"अरे ला, मैं तो तुम्हारे कहने से चल पड़ी । अभी तो श्रेष्ठि से अच्छा चला—फिर आ जाऊँगी, अभी तो यही हूँ ।" कालिन्दी जैसे अपने को अधिक बड़ी-बड़ी रेखाओ से उस वातावरण म अंकित कर देना चाहती है । वह हिलकोर उठाती हुई चली गई । युवक ने जैसे ध्यान से देखा, उसने मन-ही-मन कहा—'वे ही दोना होगी । किन्तु साथ वाली तो नही मालूम होती, जिसको वहाँ राजगृह म मैंने देखा था । अवगुण्ठन से मेरी दृष्टि को धोखा नही दिया जा सकता । वह नर्तकी थी, उसके एक-एक अग कह रहे थे कि नृत्य-कला के लिए उनका निर्माण हुआ था । मैं गधर्व विद्या को जानता हूँ । वह उच्चकोटि की नर्तकी थी । किन्तु यह तो जैसे किसी अत पुर की रमणी है । तो भी उसके हीरो के आभूषण अद्भुत थे ।' .धनदत्त के आ जाने स युवक के विचारो मे बाधा पड़ी । उसने एकाग्र मन से मजूषा से निकलते हुए हीरे के आभूषणो को छाँटना आरम्भ किया । सहसा चौथे प्रहर का मद दिवालोक—जो रत्नो के लिए अधिक उपयुक्त होता है, और भी मद, क्रमश मलिन हो चला । बालको के झुण्ड आकाश मे दौड़ने लगे । सूर्यास्त मे अभी कुछ विलम्ब था, किन्तु अधकार इतना बढ़ा कि दीपक क बिना काम नही चल सकता । हताश होकर युवक ने कहा—"बस इस समय तो रहने दीजिए, इन छँटे आभूषणो को अलग रख लीजिए । मैं कल फिर आऊँगा । मुझे आज ही राजगृह लौट जाना चाहिए ।"

वणिक बुद्धि ! ग्राहक हाथ से निकल जाय, यह धनदत्त कैसे सहन कर लेता । उसने कहा—"क्षमा कीजिए तो मैं कुछ कहूँ ।'

"कहिए और मेरे रथ को ठीक कर शीघ्र बुलवाइए ।"

"कदाचित् य रत्न कल आप न ले सकेंगे । क्योकि आप देखते है कि वे अन्त पुरिकाएँ भी इन्ही के लिए आई है । राजकीय अवरोध की य स्त्रियाँ हैं । उनकी बात कैसे टाल सकूँगा ?" धनदत्त ने एक साँस मे कहने को तो कह डाला, परन्तु भीतर ही-भीतर भयभीत हो रहा था । उधर युवक की भवे कुछ चढ़ी और कुछ उतरी । मुँह कुछ तमतमाया, फिर भी जैसे उसने अपने को सँभाल लिया । और कहा—

"तो ठीक है; रथ पर से मेरे अनुचर केयूरक को बुलवाइए। और इनका मूल्य बताकर उससे मूल्य ले लीजिए।"

धनदत्त के कर्मचारी आदेश के अनुसार दौड़े, परन्तु मेघों मे उनसे भी तीव्र गति थी। पवन के सर्राटे चलने लगे थे। बड़ी-बड़ी बूँदे पड़ने लगीं। असन्तुष्ट होकर उस युवक ने आकाश की ओर देखा। उसने कहा—

"क्या कहूँ, कल दो स्त्रियाँ भगवान् का दर्शन करने गई थी। उन लोगों की रत्नावली देखकर, कलिंग के लोगों का इच्छा हुई कि ऐसी सुन्दर स्वर्ण-प्रतिमा के लिए, पाटलिपुत्र से ही रत्न क्रय किये जायँ। कलिंग राजकुल की एक महिला ने उन लोगों से पूछा तो उन स्त्रियों ने श्रेष्ठि धनदत्त का नाम बताया। इसी-लिए आना पड़ा।"

धनदत्त के मन में एक कल्पना हुई। उसने सोचा कदाचित् यही दोनों रही हों। कलिंगराज तक पहुँचकर अच्छा व्यापार किया जा सकता है। हो सकता है कि युवराजपुरुष महोदय इन्ही स्त्रियों के आकर्षण मे आ गये हों। उसने कहा—

"श्रीमान्! कुसुमपुर की नागरिकाएँ ससार से निराली मनोवृत्ति रखती हैं। हम लोग तो उनके कलापूर्ण सकेतो पर उसके लिए सुरुचिपूर्ण अलकार और शृङ्गार प्रस्तुत करते रहते हैं। देखिए न! आज्ञा होने पर मैं ही राजमन्दिर मे चला जाता, परन्तु इन्हे तो सब छाँटना है, परखना है। यहीं आ गईं।"

युवक ने कुछ उत्तर न दिया। वह कोई दूसरी बात सोच रहा था। वर्षा का वेग बढ चला। दीपक जलाये गये।

केयूरक ने थैलियाँ उछाल दी। कलिंग की स्वर्ण-मुद्राएँ उज्ज्वल आस्तरण पर बिखरी पडी रही। धनदत्त ने कहा—"यथेष्ट हैं।" उस सघन मघ मे काले केयूरक ने लाल आँखो से अलकारो को देखा। उन्हे सहेज कर मजूषा मे रख लेने पर उसने कहा—

"देव! चलना चाहिए।"

युवक का मन उलझ रहा था। उसने कहा—"पथ बडा दुर्गम है और अधकारपूर्ण। थोडा ठहर कर चलना अच्छा होगा, कदाचित् बादल छँट जायँ।"

धनदत्त स्वर्ण-मुद्राओ को सँभालने मे लगा था। उसने ध्यान नही दिया। केयूरक ने झुक कर धीरे से युवक के कान मे कहा, उसकी भाल-रेखाएँ कुछ खिची, उसने भी धीरे से कहा—"पाटलिपुत्र की एक रात्रि देखने का लोभ मैं नही सवरण कर सकता। तुम आवश्यक प्रबन्ध करो।"

केयूरक खिन्न होकर चुपचाप कुछ सोचता रहा। अब धनदत्त ने घूमकर कहा —"आप चिंता न कीजिए। कष्ट न हो तो आज रात्रि मे मेरा आतिथ्य स्वी-

कालिन्दी न अवगुण्ठन तनिक-सा टेढ़ा किया और उसी के भीतर स मद स्वर मे कहा—"चलो बहन ! बादल तो आज गम्भीर होन लगे हैं। अच्छा किया तुमन हम लागा को निमन्त्रित कर लिया। नही तो "

मणिमाला कुछ चमकती हुई-सी घूमी और इरावती क साथ कालिन्दी तथा ब्रह्मचारी को लिय वह चल पडी। युवक कुछ-कुछ विस्मित-सा उन्ह ही देख रहा था। सहसा कालिन्दी ने कहा—"अरे ला, मैं ता तुम्हारे कहने स चल पडी। अभी तो श्रेष्ठि से अच्छा चला—फिर आ जाऊँगी, अभी तो यही हूँ।" कालिन्दी जैस अपन का अधिक बडी-बडी रेखाओ से उस वातावरण म अकित कर देना चाहती है। वह हिलकोर उठाती हुई चली गई। युवक ने जैसे ध्यान से देखा, उसन मन-ही-मन कहा— वे ही दोना होगी। किन्तु साथ वाली तो नही मालूम हाती, जिसको वहाँ राजगृह म मैंने देखा था। अवगुण्ठन से मेरी दृष्टि को धोखा नही दिया जा सकता। वह नर्तकी थी, उसके एक-एक अग कह रहे थे कि नृत्य-कला के लिए उनका निर्माण हुआ था। मैं गधर्व विद्या को जानता हूँ। वह उच्चकोटि की नर्तकी थी। किन्तु यह तो जैसे किसी अत पुर की रमणी है। ता भी उसके हीरा के आभूषण अद्भुत थे।' धनदत्त के आ जान स युवक के विचारो म बाधा पडी। उसने एकाग्र मन स मजूषा से निकलते हुए हीरे क आभूषणो को छाँटना आरम्भ किया। सहसा चौथे प्रहर का मद दिवालाक—जो रत्ना के लिए अधिक उपयुक्त हाता है, और भी मद, क्रमश मलिन हो चला। बालको के झुण्ड आकाश मे दौडन लगे। सूयास्त मे अभी कुछ विलम्ब था, किन्तु अधकार इतना बढा कि दीपक क बिना काम नही चल सकता। हताश होकर युवक ने कहा—' बस इस समय तो रहने दीजिए, इन छँटे आभूपणो को अलग रख लीजिए। मैं कल फिर आऊँगा। मुझे आज ही राजगृह लौट जाना चाहिए।

वणिक बुद्धि ! ग्राहक हाथ से निकल जाय, यह धनदत्त कैस सहन कर लता। उसन कहा—"क्षमा कीजिए तो मैं कुछ कहूँ।

"कहिए और मेरे रथ को ठीक कर शीघ्र बुलवाइए।

"कदाचित् ये रत्न कल आप न ले सकेंगे। क्योकि आप देखते है कि वे अन्त पुरिकाएँ भी इन्ही क लिए आई हैं। राजकीय अवरोध की य स्त्रियाँ हैं। उनकी बात कैसे टाल सकूँगा ?' धनदत्त ने एक सास म कहने को तो कह डाला, परन्तु भीतर-ही-भीतर भयभीत हो रहा था। उधर युवक की भवे कुछ चढ़ी और कुछ उतरी। मुह कुछ तमतमाया, फिर भी जैसे उसने अपने को सँभाल लिया। और कहा—

"तो ठीक है, रथ पर से मेरे अनुचर केयूरक को बुलवाइए। और इनका मूल्य बताकर उससे मूल्य ले लीजिए।"

धनदत्त के कर्मचारी आदेश के अनुसार दौड़े, परन्तु मेघों में उनसे भी तीव्र गति थी। पवन के सर्राटे चलने लगे थे। बड़ी-बड़ी बूंदें पड़ने लगीं। असन्तुष्ट होकर उस युवक ने आकाश की ओर देखा। उसने कहा—

'क्या कहूँ, कल दो स्त्रियाँ भगवान् का दर्शन करने गई थीं। उन लोगों की रत्नावली देखकर, कलिंग के लोगों की इच्छा हुई कि ऐसी सुन्दर स्वर्ण-प्रतिमा के लिए, पाटलिपुत्र से ही रत्न क्रय किये जायें। कलिंग राजकुल की एक महिला ने उन लोगों से पूछा तो उन स्त्रियों ने श्रेष्ठि धनदत्त का नाम बताया। इसी-लिए आना पड़ा।"

धनदत्त के मन में एक कल्पना हुई। उसने सोचा कदाचित् यही दोनों रही हों। कलिंगराज तक पहुँचकर अच्छा व्यापार किया जा सकता है। हो सकता है कि युवराजपुरुष महोदय इन्हीं स्त्रियों के आकर्षण में आ गये हों। उसने कहा—

"श्रीमान्! कुसुमपुर की नागरिकाएँ संसार से निराली मनोवृत्ति रखती हैं। हम लोग तो उनके कलापूर्ण संकेतों पर उसके लिए सुरुचिपूर्ण अलंकार और शृङ्गार प्रस्तुत करते रहते हैं। देखिए न! आज्ञा होने पर मैं ही राजमन्दिर में चला जाता, परन्तु इन्हें तो सब छाँटना है, परखना है। यहीं आ गईं।"

युवक ने कुछ उत्तर न दिया। वह कोई दूसरी बात सोच रहा था। वर्षा का वेग बढ़ चला। दीपक जलाये गये।

केयूरक ने थैलियाँ उछाल दीं। कलिंग की स्वर्ण-मुद्राएँ उज्ज्वल आस्तरण पर बिखरी पड़ी रहीं। धनदत्त ने कहा—"यथेष्ट हैं।" उस सघन मेघ से काले केयूरक ने लाल आँखों से अलंकारों को देखा। उन्हें सहेज कर मंजूषा में रख लेने पर उसने कहा—

"देव! चलना चाहिए।"

युवक का मन उलझ रहा था। उसने कहा—"पथ बड़ा दुर्गम है और अंधकारपूर्ण। थोड़ा ठहर कर चलना अच्छा होगा, कदाचित् बादल छँट जायँ।"

धनदत्त स्वर्ण-मुद्राओं को सँभालने में लगा था। उसने ध्यान नहीं दिया। केयूरक ने झुक कर धीरे से युवक के कान में कहा, उसकी भाल-रेखाएँ कुछ खिंचीं, उसने भी धीरे से कहा—"पाटलिपुत्र की एक रात्रि देखने का लोभ मैं नहीं संवरण कर सकता। तुम आवश्यक प्रबन्ध करो।"

केयूरक खिन्न होकर चुपचाप कुछ सोचता रहा। अब धनदत्त ने घूमकर कहा—"आप चिंता न कीजिए। कष्ट न हो तो आज रात्रि में मेरा आतिथ्य स्वी-

कार करिए । प्रभात मे आप राजगृह को प्रस्थान करें । यही अच्छा होगा । युद्ध-काल है । रात्रि मे पथ निरापद न होगा । और आज मेरे यहाँ कुछ भद्र पुरुषो का निमन्त्रण भी है ।"

केयूरक ने बात काटकर कहा—"हम लोगो को तुम्हारे यवन-युद्ध से क्या ? श्रेष्ठि ! तुम्हारे उत्सव से भी हमे कुछ सम्बन्ध नही । हम लोग तो जाना ही अच्छा समझते हैं ।"

"तो आप लोगो के लिए अलग प्रकोष्ठ का प्रबन्ध हो जायगा । सब तरह की सुविधा और सुव्यवस्था रहेगी ।" धनदत्त ने विनीत स्वर मे कहा । पवन का वेग, बादल की गडगडाहट, बिजलिया का कौधना और बूँदो का उपद्रव बढ रहा था । धनदत्त ने एक कर्मचारी से कहा—"राजगृह के रथ को सुरक्षित स्थान मे रहने का प्रबन्ध कर दो, और साथ के भृत्यो को भी विश्राम करने के लिए स्थान बतला दो ।"

युवक जैसे इस बादल-बूँदी से मन-ही-मन प्रसन्न हो रहा था । केयूरक उद्विग्न । उसने कहा—"मैं साथ ही रहूँगा ।"

युवक ने सकेत से कहा—"नही ।" उसकी इच्छा जैसे कुतूहलपूर्ण दृश्य देखने के लिए व्याकुल हो रही थी । केयूरक ने उद्विग्न भाव से कर्मचारी के साथ प्रस्थान किया । उसी समय द्वारशाला के नीचे टापो का शब्द सुनाई पडा । युवक ने चौंक कर देखा एक दीर्घकाय बलिष्ठ मगध-सैनिक जल से भीगा हुआ अपने घोडे से उतरा । धनदत्त ने उसे देखते ही अभ्युत्थान करके स्वागत किया । विनीत शब्दो मे कहा—"इस वर्षा मे भी निमत्रण की रक्षा करके आने के लिए मैं कृतज्ञ हूँ, महानायक अग्निमित्र !"

अग्निमित्र मस्तक से जल का काछते हुए हँसकर बोला—"सैनिको के लिए इतनी-सी बाधा क्या कर सकती है श्रेष्ठि ! फिर सभवतः कल ही मुझे नासीर सेना मे जाना हो—यवन समीप आ पहुँचे है । एक रात, मित्र के उत्सव मे सम्मिलित होने का फिर अवसर मिले या न मिले ।"

वह मच पर बैठना चाहता था कि धनदत्त ने कहा—"नही, पहले आप जाकर वस्त्र बदल ले ।" अग्निमित्र सेवक के साथ गया और धनदत्त ने दूसरे परिचारक को आज्ञा दी—"उद्यान के समीप वाला छोटा कक्ष सुसज्जित कर दो, मेरे माननीय अतिथि उसमे विश्राम करेंगे । युवक चुपचाप निश्चित बैठा था । जैसे उसे कुछ करना-धरना नही ।

उधर दूसरी ओर एक बडे-से चौकोर मडप मे, जिसके सुन्दर स्तम्भ मञ्जरियो और कुसुमो की मालाओ से सजे थे, कोमल काश्मीरी कम्बलो पर बडे-बडे तकियो

के सहारे मणिमाला, कालिन्दी और इरावती बैठी थी। एक ब्रह्मचारी भी निर्लिप्त-जैसा बैठा नीचे की अमराई का अन्धकार देख रहा था। सामने वीणा और मृदंग के आगे गायक-दल। संगीत का समारोह था। पुष्प पात्रों में अगरु और कस्तूरी की वर्तियाँ जल रही थीं। बड़े-बड़े दीपाधारों में गंध तैल की दीपिकाएँ अपने अभ्रक के खोल में जल रही थी। आमोद से वह कक्ष भर उठा था। पर्दे डाल दिये गये थे। वीणा गुञ्जरित हुई। मृदंग पर थाप पड़े। वीणा ने विलम्बित स्वर लहराने लगे। पास के ही एक कक्ष में भोजन परसा जा चुका था। धनदत्त, अग्निमित्र और युवक आसन पर बैठ चुके थे। ब्रह्मचारी को बुलाने के लिए अनुचर आया। ब्रह्मचारी ने भी उन लोगों का साथ दिया। विविध मांस, मैरेय मिष्ठान्नों से परिवेषण सम्पन्न था। अपने माननीय अतिथियों के साथ उस ब्रह्मचारी को भी देखकर धनदत्त खीझ रहा था। पर करता क्या! अभद्रता होती। पान भोजन चलने लगा। उधर वीणा और मृदंग का संयोग उस भोजन में और स्वाद बढ़ा रहा था, किन्तु वह कलिंग का युवक राजपुरुष, कभी-कभी जैसे चौंक उठता। फिर सामने दूर उन सुन्दरियों को अर्द्ध अवगुण्ठन में देख लेने का कोई उपाय भी न था। उसे वीणा की कोई-कोई मूर्च्छना और गमक जैसे असंगत लगने पर चोट-सी लग जाती। फिर भी उत्तर भारत का वह शिष्ट आचार अन्वेषण की दृष्टि से देख लेता। जैसे सब सज्जित परिष्कृत पाटलिपुत्र के नागरिकों की नपी-तुली परिपाटी! उसे जैसे चमत्कारजनक दिखलाई पड़ती।

चतुर परिचारक विविध व्यंजनों को नम्रतापूर्वक परस रहे थे। सुगन्ध से सारा गृह भर रहा था। इन्द्रियों का तृप्तिकारक आयोजन सफल हो रहा था। भोजन समाप्त होने पर मणिमाला ताम्बूल लेकर मचलती हुई सामने आई। उसके अंग-अंग हँस रहे थे। युवक जैसे उसके विभ्रम का क्षण भर के लिए देखने लगा। किन्तु उसका मन तो अवगुण्ठनों में अटक रहा था। युवक ने पूछा—

"श्रेष्ठिवर! आपने ये वादक आज के लिए ही बुलवाये हैं क्या?"

"हाँ श्रीमान्!" कुछ जैसे अस्वस्थ होकर धनदत्त ने कहा।

"क्यों, क्या आप इन्हें नहीं पसन्द करते?" धीरे से अग्निमित्र ने पूछा। उसे जैसे युवक की यह बात अच्छी न लगी थी।

"हाँ नहीं यों ही पूछ लिया। क्या यहाँ उत्तर भारत में वीणा ऐसी ही बज लेती है?

"जान पड़ता है कि आप इसके मर्मज्ञ हैं!" अग्निमित्र ने व्यंग से कहा।

'मर्मज्ञ नहीं जी, मैं बजाता भी हूँ।' सदर्प युवक ने कहा।

मणिमाला बोलने का अवसर खोज रही थी। उसने कहा, और कुछ मचलते

हुए—"तो क्या हम लोगो को भी कलिंग की वीणा सुनने का अवसर आप कृपा-पूर्वक देंगे ?" यह एक रमणी का अनुरोध था। युवक ने धनदत्त की ओर देखा। उसे स्वीकार करे या अस्वीकार। ब्रह्मचारी अब जैसे अपने में से बाहर आया। उसने कहा—"अच्छा तो होगा। आनन्द की यह मात्रा, हम लोगो के लिए इस वर्षा की रात्रि मे, परम सुखकारिणी होगी।"

धनदत्त सोच रहा था—सब लोग खा-पी चुके, अब अपने स्थान पर जाकर सो रहें। छुट्टी मिले। बीच मे यह उपद्रव कैसा। वह मणिमाला पर खीझ रहा था। उसे क्या पड़ी थी। परन्तु युवक तो सगीत के स्थान की ओर बढने लगा था। अग्निमित्र कुतूहल से यह गतिविधि देख रहा था। सहसा एक परिचारक ने सविनय एक छोटा पत्र अग्निमित्र के हाथ मे दिया और कहा—"शिविर से सैनिक आया है।"

अग्निमित्र दीपाधार की ओर बढा। उसके उजाले मे मुद्रा तोड कर उसने पत्र पढ़ा—"यवनो की सेना शोण के पार पहुँच गयी है। और तुम अपनी अश्वारोही सेना लेकर रोहिताश्व जाने से बची हुई पदाति सेना शोण के पश्चिम तट पर लेकर पहुँचो। सकेत पाते ही तुम्हारा दक्षिण से आक्रमण होना चाहिए। जहाँ तक सम्भव हो, दूर दक्षिण के पार उतरना होगा। यह स्मरण रखना, एक भी सैनिक और अश्व व्यर्थ न हम खा दे।" उस पर हस्ताक्षर था सेनापति पुष्यमित्र का।

अग्निमित्र एक बार जैसे झलमलाया! उसकी इच्छा हुई कि वह तुरन्त शिविर मे पहुँचे। किन्तु वह अर्ध अवगुण्ठनवती कौन है ? इसे देखे बिना वह जा कैसे सकता है! अग्निमित्र ने चारो ओर देखा। अधकार के बीचोबीच यह छोटा-सा प्रकोष्ठ! उसे तो अपने अस्तित्व का ज्ञान खो देना था। अभी जो थोडी-सी मदिरा उसने पी ली थी, वही बरसाती घटा की तरह चारो ओर से घेर कर बरसने लगी। उसके लिए जैसे कही पथ नही था। कालिन्दी ने प्रतारित किया; इरावती ने उपेक्षा की। पिता पूर्ण विश्वास नही करते। डाँट बतलायी। किन्तु उसकी समझ मे नही आता था कि उसकी भूल कहाँ से प्रारम्भ हुई; तो फिर उसे क्या ? भूल पर भूल होती चले। उसको अपनाकर आलिंगन मे ले लेने वाला कोई नही। अवगुण्ठनवती के अवयव जैसे कुछ पहचाने से...होगी वही! जब समस्त सहानुभूति का अभाव है, तब कल तो रण-नदी मे फाँदना ही है। वह भी सगीतशाला की ओर बढा। कुछ-कुछ कलिंग के युवक की ईर्ष्या के साथ। और युवक अपने अरुण नेत्रो मे मुस्करा रहा था। उसने मणिमाला से पूछा—

"आप लोगो को भी सगीत से प्रेम है। मैं ठीक बजाऊँगा या कैसा कुछ,

इसे तो " वह रुक गया। कही बात कडवी न हो जाय, वह भी एक रमणी के प्रति ! किन्तु मणिमाला कब रुकने वाली थी। उसने कहा—"महोदय ! मेरी एक सखी ऐसी कुशल नृत्य-कला जानती है कि वह आपकी वीणा की भूलो को सहज ही पकड लेगी।" प्रगल्भता युवक को खली नही। उसने मन-ही-मन उस अज्ञात नर्तकी का आवाहन किया।

सब लोग बैठन के स्थान पर आ गए थे। कालिन्दी और इरावती भी उठ कर खडी हो गई, किन्तु उसका मुख अभी भी नहीं दीख पडता था। बडे-बडे उपाधाना के सहारे चारो पुरुष बैठे। और स्त्रिया उपाधानो को आगे करके उन्ही पर भार देकर। इससे कुछ जैसे छिपाव भी हो जाता था।

अग्निमित्र जैसे अन्यमनस्क-सा बैठ रहा था। उसके मन मे अपनी व्यर्थता और लक्ष्यहीनता व्याप्त हा रही थी। युद्ध म उसकी आवश्यकता थी। उसे कदा-चित् युद्ध की नही। जब जीवन का केवल एक पार्श्व चित्र ही उपस्थित होकर मनुष्य की दुर्बलता को उसकी अन्य सम्भावनाओ से ऊपर कर लेता है, तब उसकी स्वाभाविक गति जकडी-सी बन जाती है। अग्निमित्र के पास उसकी निज की अभिमान की कोई वस्तु, हृदय से चाहने की लालसा नही रह गयी थी ! युद्ध ! सो तो होना ही है। कल लड लगे, हो सका तो विजय प्राप्त करेंगे, नही तो प्राण दे देंगे। बस इतना ही तो। उस जैसे ढीला-सा सतोप था, उसने अपनी दुर्बलता का बोझ भाग्य से ही किसी पर लादने की सफलता नही प्राप्त की। तो फिर चलने दो। यह सगीतक भी अच्छा ही रहेगा। वह सोच रहा था और वीणा की द्रुतगति समाप्त हो रही थी। कालिन्दी और इरावती के बीच म मणिमाला बैठ गई थी।

मणिमाला ने धीरे से कहा—"सुना बहन ! यह युवक मरे वीणा बजाने वाले को मूर्ख समझता है और हम सब को भी, मैने उससे कह दिया है कि हम लोगो की एक सखी नृत्य-कला मे बडी कुशल है। तुम बजाओ तो।" मणिमाला इस समय चचल हो रही थी। और इरावती देख चुकी थी अग्निमित्र को। वह जैसे शिथिल, असयत और विमूढ-सी होने जा रही थी। सहसा कालिन्दी न टोक दिया—"पहले बजने भी दो इरावती हम लोगो की बात रख लेगी।"

स्त्रियो की यह पसफ्साहट बन्द हो गई, क्याकि वीणा और मृदग भी मौन हो गये थे। युवक ने वीणा उस वादक के हाथ से लेकर उसको कुछ ठीक-ठाक किया। फिर मृदगवादक की आर देखा। वह एक ललकार थी। मृदग पर मधुर थाप पडी। वीणा का विलम्बित स्वर-समारोह आरम्भ होने म अभी विलम्ब था,

क्योकि वीणा और मृदग फिर से मिलाये जा रहे थे। धनदत्त ने खीझ-भरे स्वर मे ब्रह्मचारी से कहा—"आपको भी सगीत से प्रेम है ?"

क्यों न हो, सगीत मेरी तन्मयता मे आनन्द की मात्रा बढान म समर्थ है। तुम लोगो के कल्पित दु ख और विवेक की अतिरजना के आवरण को वह सहज ही हटा देता है।"

"तो क्या आप समझते है कि यह विवेक की भावना निन्दनीय है ?" धनदत्त ने पूछा। युवक ध्यान से इनके विवाद को सुन रहा था ?

"इस भेदपूर्ण विवेक की सीमा खोजते हुए, जब हम आगे बढते है, तब सत्य का वही स्वरूप सामने आता हे, जिसमे हम पुद्‌गल मात्र बन जाते है और सदैव किसी उच्च, अप्राप्य, सत्य को पाने के लिए तरसते रहते है।"

युवक ने वीणा को मिलाने का काम धीमा कर दिया था। वह भी इस विवाद मे रस ले रहा था। धनदत्त को अपनी वणिक्-बुद्धि के अतिरिक्त नागरिक सस्कृति भी प्रदर्शित करने की प्रेरणा जग पडी थी। उसने कहा—

"क्या उच्च सत्य को पाने के लिए, हमें क्षुद्र विचार की नालियो का अतिक्रमण नही करना चाहिए ?"

"अतिक्रमण करके आपका विवेक ससार से आपको अलग, अपनी और भी सकुचित भूमिका मे खडा कर देगा। जहाँ केवल विराग ही नही, अपितु आसपास के फैले हुए ससार से घृणा भी नाक सिकोडने लगेगी। उस विवेक को भी हम क्या कहे, जो हमको ससार से विच्छिन्न करके, वैराग्य और अपनी पवित्रता के अभिमान मे, हमें अद्‌भुत परिस्थिति मे डाल दे। हमारा विश्व से सामञ्जस्य होना असम्भव कर दे। शकाओ से, निषेधो से हमें जकडकर काल्पनिक उच्च आदर्शों के लिए वामन की तरह उचकते रहने की हास्यजनक स्थिति मे सदैव डाल रक्खे।"

युवक ने तारो म एक बार झनकार देकर निश्चित भाव से पूछा—"तो क्या अभी इस वेश मे आप हम लोगो से अपने को विभिन्न नही प्रमाणित करते ? क्या यह वैराग्य का स्वरूप नही ? हमारे विवेक को रूप तो ग्रहण करना ही पडता है। वह चाहे नैष्ठिक ब्रह्मचारी का हो चाहे श्रमण का।"

"और इस सगीत-सभा मे मेरी उपस्थिति को आप क्या कहगे ?"

अग्निमित्र जैसे हँस पडा। उसने कहा—"ब्रह्मचारिन् ! मैं तुम्हारी बात समझ रहा हूँ। तुम प्रत्येक परिस्थिति से तादात्म्य कर लेना चाहते हो न ?"

"हाँ, मेरी विचार-धारा पंगु नही, उन्मुक्त नील आकाश की तरह विस्तृत, सब को अवकाश देने के लिए प्रस्तुत। चारो ओर आनन्द की सीमा में प्रसन्न ! और वह प्रसन्नता प्रत्येक अवस्था मे रहने वाले प्राणियो के विरुद्ध न होगी।

चारों ओर उजला-उजला प्रकाश जैसा ; जिसमें त्याग और अपनी स्वतन्त्र सत्ता अलग बनाकर लड़ते नहीं। विश्व का उज्ज्वल पक्ष अंधकार की भूमिका पर नृत्य करता-सा दीख पड़े, सबको आलिंगित करके आत्मा का आनन्द, स्वस्थ, शुद्ध और स्ववश रहे। यह स्थिति क्या अच्छी नहीं ?''

युवक ने उल्लसित नेत्रों से उस ब्रह्मचारी की ओर देखकर पूछा—

''तो क्या तुम अपनी इस अवस्था में परिवर्त्तन भी चाहोगे ?''

''चाहूँगा नहीं, अभीष्ट जैसा भी कुछ हो। ऐसा नहीं; किन्तु परिवर्तन हो तो बुरा क्या है। होगा अच्छा ही। गुरुदेव ने बतलाया है—कहीं अशिव नहीं। सर्वत्र शिव। सर्वत्र आनन्द ! फिर क्यों भय !''

स्त्रियाँ इस संवाद से उद्धार पाना चाहती थीं। मणिमाला ने कहा—''तो फिर आनन्द के लिए संगीत की योजना में आप बाधा क्या डाल रहे हैं। सुनिए कुछ।''

''ओहो, यह तो मेरा उद्देश्य नहीं। हाँ, चलने दीजिए। इन बातों को अधिक समझना हो तो महावट के नीचे गुरुदेव का दर्शन कीजिए।'' ब्रह्मचारी ने निर्लिप्त भाव से कहा।

युवक ने वीणा उठा ली। अद्भुत स्वरों का नृत्य आरम्भ हुआ। उल्का-धारिणी स्त्रियाँ पुतलियों की तरह खड़ी थीं। बाहर की वर्षा का शब्द और बादलों की गड़गड़ाहट के लिए यहाँ स्थान नहीं रह गया था। वह कलिंग का युवक वीणा को द्रुत, मध्य और विलम्बित गतियों में इस तरह चढ़ा-उतार रहा था कि सुनने वाले आश्चर्य और स्वर-संचार से मुग्ध हो रहे थे। किन्तु चंचल मणिमाला, वह चूकने वाली नहीं, उसने धीरे से इरावती के पैरों में नूपुर पहना ही दिया। अभी विलम्बित से मध्य लय में वीणा बढ़ रही थी। सहसा इरावती उठ खड़ी हुई। हाँ, जैसे अपने को भूली हुई। उसके पैरों में एक अद्भुत प्रेरणा उत्पन्न हो गई थी। वह नृत्य करने लगी। अग्निमित्र एक बार जैसे कहीं से लगे हुए धक्के को सम्भाल कर बैठा रह गया। इरावती के मदमाते नेत्र अधखुले तो थे; किन्तु वे किसी को देख रहे थे कि नहीं, कहा नहीं जा सकता था। कालिन्दी बाण चलाकर व्याध की तरह अपने दोनों लक्ष्यों को देख रही थी। किन्तु वह कलिंग का युवक! उसने तो जैसे ऐसा नृत्य कभी देखा ही न हो। इतना वह भीतर-बाहर से प्रभावित हो रहा था कि उसकी उँगलियाँ उस समय मदिरालस हो गयीं, जब कि उसे तत्काल ही द्रुतगति आरम्भ कर देनी चाहिए थी। वह नेत्रों से इरावती के कलापूर्ण अवयवों को देखता हुआ मध्य लय में उँगलियों को बहलाने लगा। इरावती के अंग-अंग से रस की सृष्टि हो रही थी।

इधर लय छूटने लगा था। सहसा युवक सावधान होकर द्रुत गति मे बढा। और नर्तकी अपनी रस-वृष्टि म चपला स भी अधिक तीव्र थी। युवक ने तीव्रतम गति म भी उसको पिछडा न पाया। उसने वीणा को विराम देते हुए 'साधुवाद से उस नर्तकी का सत्कार किया। किन्तु इरावती अब ठीक अग्निमित्र के सामने बैठ गई थी। और वह साहसी कलिंग युवक अनुराग-भरी आँखो स उसकी ओर देखता हुआ अपनी एकावली उतारने लगा। उधर अग्नि की तरह जलता हुआ अग्निमित्र अपनी कृपाण पर हाथ रख रहा था। कोई क्षण किसी भी घटना की प्रतीक्षा कर रहा था। जालीदार चादी के बडे-बडे निवात, जिनके भीत अभ्रक लगे हुए थे, अपने पचदीप को जैसे अपने भीतर-ही-भीतर जला रहे थे, ठीक उसी तरह अग्निमित्र जल रहा था। रुकावट इतनी ही थी कि थकी हुई इरावती सिर झुकाए, बकिम ग्रीवा किये, तिरछी आखो से उसी को देख रही थी। एकावली निकल चुकी थी। वह अजलि म रख कर आगे बढाई भी गई। किन्तु इरावती ने कह दिया—"मैं आय कालिन्दी की अनुचरी हूँ। मैं उपहा नही ले सकती। क्षमा कीजिए।

सबकी आँखे कालिन्दी की आर घूमी। किन्तु वह मायाविनी कालिन्दी मुस्करा कर बोली—"आर्य, क्षमा कीजिए। आप आज पाटलिपुत्र के नागरिको के अतिथि हैं। अतिथि का मनोरजन करना हम लोगो का कर्त्तव्य है, उसम पुरस्कार का प्रलोभन नही।'

युवक की भवे कुछ खिची। उसकी कुतूहलपूर्ण साहसिकता अपना आवरण उतार कर फकना चाहती थी कि केयूरक न जाने कहाँ से नग्न खड्ग लिए उछलता आ पहुँचा। उसने उन्मत्त भाव से कहा—"देव! हम लोग घिर गय है। कुछ काले वस्त्रो से ढँके सैनिको ने इस सम्पूर्ण उद्यानगृह को अवरुद्ध कर लिया है।"

युवक ने खड्ग उठा कर कहा—"नही केयूरक! घबडाओ नही। खारवेल ने जो साहसिक कर्म किया है, तो वह प्रतिकार भी जानता है।'

कालिन्दी भय दिखलाती हुई चिल्ला उठी—"कलिंग चक्रवर्ती खारवेल!' किन्तु भीतर-भीतर वह जैसे हँस रही थी। अग्निमित्र ने विनीत स्वर म कहा—"महाराज! मैं वचन देता हूँ। महानायक अग्निमित्र के जीवित रहते आप निश्चित रहे।

और खारवल न कालिन्दी का दखा। उसने कहा—"तो तुम्ही लोगो का राजगृह म मैंने देखा था।"

धनदत्त भयभीत और विमूढ़-सा हो रहा था, परन्तु ब्रह्मचारी ने कहा—
"तो अब विश्राम करना चाहिए।"

"धनदत्त ने खीझ कर कहा—"विश्राम !"

"हाँ, यदि तुम्हारे यहाँ इसका स्थान न हो तो मैं कहीं भी जाकर विश्राम कर लूँगा।" वह सचमुच चला।

अग्निमित्र और कालिन्दी की आँखें क्षण भरके लिए मिली। उत्तर म कालिन्दी ने कहा—"ब्रह्मचारीजी ; यदि आप कही भी जा सकते हैं, तो यह मुद्रा लीजिए और महाराज के समीप उपस्थित होकर कहिए कि—"कलिंगाधिपति आपकी राजधानी मे विपन्न हैं।" ब्रह्मचारी ने मुद्रा ले ली। गम्भीर होकर कहा—"तो मैं अब यहाँ लौटूंगा नही, तुम्हारा काम करता हुआ चला जाऊँगा।"

"महाराज जैसी अनुमति दें।" कालिन्दी ने कहा। अग्निमित्र ने ब्रह्मचारी के चले जाने पर खारवेल मे कहा—"यह पाटलिपुत्र के साहसिकों की क्षुद्र मडली होगी ! केयूरक ! उन लोगो के पास स्वस्तिक का चिह्न भी तुमने देखा है ?"

"हाँ, लाल स्वस्तिक।"

"वे अधिक-से-अधिक एक सौ होंगे। कोई चिन्ता नहीं। सेठ लूटा नही जा सकता। हम लोग अपने मनुष्यो को एकत्र करके व्यूह-रचना कर लेते हैं"—कह कर अग्निमित्र बाहर चला आया ! उसने देखा ब्रह्मचारी 'आन्नद !' की रट लगाता हुआ निर्भयता से बाहर की ओर उस काली रात्रि मे चला जा रहा है। उसे न तो प्रकृति की भीषणता रोक सकती है, और न मनुष्यो का भय !

धनदत्त भी घबराया सा अग्निमित्र के साथ आ गया था। अग्नि ने पूछा—"तुम्हारे पास कुछ रक्षक, प्रहरी इत्यादि हैं भी ?"

"है क्यों नही, बीस से कम न होंगे।"

"तो उन्हे इस द्वारशाला मे बुला लो।"

धनदत्त ने पास ही लगे हुए घटे पर चोट लगाई। जितने अनुचर थे दौड़कर वही आ गये। अग्निमित्र ने उन्हे देखकर कहा—ऐसा जान पड़ता है कि हम लोग आततायियों से घिर गये हैं।"

"हाँ, स्वामी ! बाहर बहुत-से मनुष्य काले वस्त्रो मे अपने को ढँक कर घूम रहे हैं, वे सशस्त्र है।" एक ने कहा।

"तुम्हारा तोरणद्वार बन्द होगा। सम्भवतः उसकी खिड़की खुली होगी।"

"हाँ स्वामी ! अभी केवल ब्रह्मचारी गये हैं।"

"आज तुम लोगों की परीक्षा का दिन है। आधे लोग द्वार पर रहे और आधे यहाँ। जब तक राजकीय सेना न आ जाय, द्वार-रक्षा होनी चाहिए। मैं

भी तुम लोगो के साथ हूँ।''—कह कर अग्निमित्र ने खड्ग कोश से निकाल कर ऊँचा किया। क्षण-भर मे बीसो खड्ग चमकने लगे। और धनदत्त ! वह तो इस रक्षा की व्यवस्था को देखकर घबरा गया था। अभी बूँदे पड रही थी। आकाश निविड कृष्ण वर्ण का हो रहा था। कालिन्दी, इरावती और केयूरक के साथ खारवेल भी वही चले आ रहे थे।

पाटलिपुत्र का राजपथ उस काली रात्रि मे सुनसान नही था। रह-रह कर घोडो के टाप सुनाई पडते थे। ऐसा जान पडता था, प्रायः सब राज-कर्मचारी सुगाग प्रासाद के विशाल प्रागण की ओर जा रहे है। ब्रह्मचारी भी इन्ही मे से एक दल के पीछे-पीछे चला। चतुष्पथ तथा और भी आवश्यक स्थानो पर उल्काएँ जल रही थी। वर्षा कुछ कम ·

[ अपरिसमाप्त ]

लेखक प्रसाद जी के निर्माण मे उनके व्यक्तिगत जीवन की दुर्घटनाओ का कम योगदान नही है। ११ वर्ष की अवस्था मे पिता की मृत्यु, १७ वर्ष की अवस्था मे बडे भाई श्री शभुरत्न जी की मृत्यु से घर-गृहस्थी का सारा भार अल्पायु मे ही उनके ऊपर आ पडा। लेकिन जीवन की कटु यथार्थताओ ने उन्हे साहित्य-रचना से कभी भी विरत नही किया, बल्कि इसके ठीक प्रतिकूल उनके लेखन को और अधिक धारदार बनाया। उन्होने अपने निजी यथार्थ-जीवन और रचनात्मक कल्पनालोक मे अद्भुत संगति स्थापित की। इसी के फलस्वरूप उन्होने साहित्य मे एक नवीन 'स्कूल' और नवीन जीवन-दर्शन की स्थापना की। वे 'छायावाद' के सस्थापको और उन्नायकों मे सर्वश्रेष्ठ हैं।

अपने ४८ वर्षों के छोटे से जीवन-काल म उन्होने कविता, नाटक, उपन्यास, कहानी और आलोचनात्मक निबन्ध, सभी विधाओ मे समान रूप से उच्चकोटि की रचनाएँ प्रस्तुत की। उनका सम्पूर्ण साहित्य आधुनिक हिन्दी साहित्य का प्रामाणिक दर्पण है, जिसमे अतीत के माध्यम से वर्तमान का चेहरा झांकता है।